ॐ

श्री जगदीश्वरी विजयते

# चारण


अखिल-भारतीय-चारण-सम्मेलन

का

त्रैमासिक-मुखपत्र




सत्य अभय स्वातंत्र्य उपासक,—सिखा मरण-जीवन का मर्म।
क्षात्रधर्म-उद्बोधक चारण,—रहा सदा साधक युगधर्म॥


वर्ष १ ] विजया—दशमी विक्रम सम्वत् १९९५ [ अङ्क १


## जगन्माता से

मा !

कहते हैं, तेरी स्तुति शिव ब्रह्मादिक करते हैं। फिर, मैं कहूं कि मैं भी तेरी स्तुति करुं तो कितना पागलपन है ?

तथापि इतनी सी प्रार्थना तो सुन लेना मा !

रहे विराजी हृदय में, मङ्गलदा तव मूर्ति।
अभिनव नित उन्नत रहे, सेवा हित तन स्फूर्ति॥

हां यह तो ठीक किन्तु मा ! तू अन्नपूर्णा है; और तेरे असंख्य परिश्रमी बच्चे दाने २ को क्यों तरसते हैं ?

और वे वलि के मूक पशु ! क्या उनकी तू मा नहीं, जगदम्बा ?

तू जगदीश्वरी भी है; तो तेरे साम्राज्य में यह भाई २ की गलातराशी क्यों ? यह अंधेर !

देवि ! दया कर के जरा समझा दे;—तेरी गति लखी न परै !



# आत्मनिवेदन



अखिल भारतीय चारन सम्मेलन के उदेश्योंकी पूर्ति के लिये उसके द्वारा एक मासिक मुखपत्रको निकाला जाना. सम्मेलनके तीसरे अधिवेशन ( वि. सं. १९८३ पुष्कर ) में जरूरी समझा गया और स्वर्गीय ठा. किशोरसिंहजी वारहट M. R. A. S. ( London ) स्टेट हिस्टोरियन पटियाला (पंजाव)के सिपुर्द यह काम किया गया ! उन्होंने वडी योग्यतापूर्वक " चारन " मासिक-पत्रका सम्पादन आरंभ किया; वि. सं. १९८५ के प्रारंभ में " चारन " का प्रथम अंक निकला और अंत में ग्यारहवां अंक. सम्पादक महोदय पटियाला नरेश की सेवा में थे. अतः फुरसत न मिलने से ये. ग्यारह अंक भी ठीक समयपर नहीं निकलते रहे और उक्त कारन से ही वे वारहवां अंक तक भी न निकाल सके और पत्रका प्रकाशन वंद हो गया.

सम्मेलन के तीसरे अधिवेशन में चौथे अधिवेशनका निमंत्रण मारवाड की ओर से था किन्तु मारवाडी बन्धु करोव दश वर्षतक अपने यहां अधिवेशनकी आयोजन न कर सकें ! जब सम्मेलन का अधिवेशन ही खडाई में पडा हुआ था तो " चारन " के संचालन की योजना का विचार कैसे हो सक्ता था !

आखिर, संवत् १९९४ के चैत्र मास में जोधपुर में चौथा अधिवेशन हुआ. और " चारन " के प्रकाशन का सवाल सामने आया ही ! पहिले का तजरवा होते हुए भी इस कार्य के योग्य ठा. किशोरसिंहजी जैसा अन्य कोई जाति में न होने से, फिर उन्हीं के सिपुर्द यह काम किया गया ! किन्तु अत्यंत खेद है, अपनी वीमारी व खास कर प्रथम कहे हुए कारण से इस निश्चय के वाद छः मास तक वे एक अंक भी न निकाल सके और गत शरत् पौर्णिमा को सारी जाति को निराश्रय करके इस संसार से विदा हो गये ! ! !

उपरोक्त दुर्घटना से " चारण " के प्रकाशन की वात स्वभावतः सम्मेलन के पांचवें अधिवेशन पर जा पडी ! पांचवां अधिवेशन गत ज्येष्ठ कृष्ण ७, ८, ९, को राजकोट (काठियावाड.) में हुआ और उस में तै पाया की " चारण " मासिक रूप में नहीं, त्रैमासिक रूपमें निकाला जाय और केवल हिन्दी में ही नही उसका कुछ भाग गुजराती का हो जिसका सम्पादन सुढेरा ( गुजरात ) निवासी गढवी श्री. खेतसिंहजी मिश्रण करें. और हिन्दी भागका सम्पादन इन पंक्तियों के लेखक-को सौंपा जाय, और सहकारी रहें भंवर शुभकर्णजी एम. ए. एल. एल. बी. !

× × × × ×

यह एक, अजीव सा निश्चय था कि जिस कार्य के लिये अपनी जाति के अद्वितीय विद्वान को उपयुक्त समझा गया उसी कार्य के लिये साधाण सक्षरा

व्यक्ति को योग्य मान लिया। और इस से भी अजीब यह बात मालूम हो सक्ती है कि इस निश्चय को स्वीकार कर लेने का साहस लेखकने कैसे कर लिया !

निश्चय ही लेखक के लिये यह साहस एक विडंवना होती. यदि वह अपने को इस कार्य के योग्य समझ कर उसे स्वीकार करता ! किन्तु बात एसी नही ! जैसे, किसी और को जब तक सम्मेलन का प्रधानमंत्रित्व स्वीकार न हुआ उसने, सम्मेलन के प्रारंभ से लेकर गत अधिवेशन तक अपना नाम उक्त पदके लिये देने में सम्मेलन की आज्ञा को मान दिया वैसे ही इस वार वहुत अनुनय विनय के साथ इस कार्य के लिये अपनी असमर्थता प्रकट करने पर भी जब सम्मेलन संचालकोंकी सर्वसम्मत यही आज्ञा रही तो लेखक को शिर झुका लेने के सिवाय और कोई मार्ग नजर नही आया !

इस वस्तुस्थिति में भी पाठक यदि आशा करेंगे कि उन्हें वैसे ही गवेषणा-पूर्ण लेख, मौलिक विवेचन, मार्मिक टिप्पणियें एवं काव्यकलापूर्ण कवितायें सम्पादककी ओर से पढने को मिलें जैसी कि उन ग्यारह अंको में हैं तो उन्हें अवश्य ही निराशा का सामना करना पडेगा किन्तु यदि विद्वान् जाति हितैषियों ने सतत सहयोग दिया और श्री जगदम्बा की दया रही तो यथाशक्ति इस प्रयत्न में कोई कमी न की जायगी कि "चारण" उपरोक्त, प्रभाव के होतेहुए भी कुछ उपयोगी व मनोरंजक सिद्ध हो ! अपने इस वचन के प्रमाण में यह अंक ही पाठकों के सामने है !.



# सम्मेलन का पांचवां अधिवेशन



अखिल भारतीय चारण सम्मेलन का पांचवां अधिवेशन निश्चित अवधि पर गत ज्येष्ठ कृष्ण ७, ८ व ९ को राजकोट ( काठियावाड ) में वडी धूमधाम से करने में गुजराती वंधु सफल हुए, अध्यक्ष महोदय को रेल्वे स्टेशन पर उन के साथीयों सहित पुष्पहार पहिना कर राजकीय वग्धी में विठला वाजे गाजे के साथ जुलूस वना कर उन्हें अपने निवासस्थान पर ले जाना, खुले अधिवेशन में आम लोगों का इतनी वडी तीदाद में प्रेमपूर्वक शामिल होना. चारणोतर विद्वानों के चारण जाति की महत्ता एवं उपयोगिता पर कविता एवं भाषन होना और श्रीमान् राजकोट नरेश की ओरसे ही सम्मेलन में आने वाले प्रतिनिधियों के लिये भोजन आदि की सब व्यवस्था का होना. एसी वातें थी जो पहिले के अधिवेशनों से अद्वितीय थीं ! स्वागत समिति का प्रबंध भी सराहनीय था, और सराहनीय था स्वयंसेवकों का प्रेमपूर्ण सेवाभाव !

पूर्वकथित बातों में जैसे यह सम्मेलन अद्वितीय रहा वैसे और कुछ बातों में भी यह अद्वितीय ही रहा; जैसे—विषय निर्वाचिनी समिति में किसी विषय का व्यवस्थित रूप से निर्णय न होना, जो प्रस्ताव पास हुए उनके बनाने एवं उनके महत्व की ओर उदासीनता, प्रांतीय कार्यकर्ताओं की प्रांतीय कार्यसंलग्नता के कारण सम्मेलन कार्य को गौणता प्राप्त हो जाना। इस अंतिम बात के लिये अधिकांश सम्मेलन प्रेमी बहुत उद्विग्न रहे थे। वे यह देख कर खिन्न से होते थे कि सम्मेलन के लिये एकत्रित लोगोंसे सम्मेलनके कार्यालय खर्च, प्रचारकार्य, व उसके मुखपत्र और रिपोर्ट छपवाने के लिये अत्यावश्यक धन-संग्रह के लिये तो लोगों से अपील करने का भी विरोध किया जाय और उन्हीं लोगों को प्रेरणा कर हजारों रुपये प्रांतीय कार्य के लिये इकट्ठे कर लिये जायें! किन्तु वातावरण को अशान्त न करने और परस्पर सहयोगमें अड़चन पैदा न होने देने के ख्याल से उन्हों ने अपने मन को समझा लिया कि उस प्रांत को जहां सम्मेलन हो रहा है, सम्मेलन के बहाने से कुछ लाभ होता है तो वह सम्मेलन को तो अभीष्ट ही होना चाहिये। परन्तु इसका अनिष्ट परिणाम यह हुआ कि आज सम्मेलन के पास राजकोट अधिवेशन की रिपोर्ट छपवाने लायक भी पैसे नहीं हैं, फिर और जरूरी कार्यों की तो बात ही कहां!

× × × × ×

प्रांतीय कार्यकर्ताओं की इसी मनोवृत्ति के कारण श्री चारण हितवर्द्धक-सभा जैसी जमी हुई प्रांतीय सभा होते हुए भी उन्हें सम्मेलन से संबंध बनाये रखने के लिये "बृहत्-गुजरात-चारण-सभा" का ढांचा खड़ा करना पड़ा। सम्मेलन कार्यकर्ताओंकी समझ में अबतक न आया कि प्रांतीय कार्यकर्तागण चा. हि. सभा को ही सम्मेलन से संबंधित प्रांतीय सभा मान लेने में इतने क्यों चौंक पड़े थे! शायद वे भयभीत से थे कि हितवर्द्धक सभा के इकट्ठे किये हुए पैसों पर कभी सम्मेलन अपना अधिकार न कर ले। किन्तु इसका कारण? खैर। उन्होंने जो ठीक समझा किया और सम्मेलनने भी उसे मान लिया। अब देखा चाहिये बृहत्-गुजरात-चारण-सभा सम्मेलन के अंगस्वरूप होकर वास्तवमें कुछ करती है या एकठ की सभा मात्र सिद्ध होती है।

× × × × +

अध्यक्ष महोदय का भाषण उतना प्रेरक व आकर्षक नहीं मालूम हुआ जितना होनेकी आशा थी। इसका कारण यह भी हो सकता है कि भाषण तय्यार करने का समय बहुत कम मिला था। वाल्टर कृत कमेटी के प्रबंध में इतने विस्तार से कहा गया कि जिनका इस सवाल से निकटका संबंध था वे राजस्थानी प्रतिनिधि भी उकता गये थे।

सम्मेलन के अध्यक्ष का चुनाव या यों कहें कि पसंदगी प्रायः ऐन वक्त

पर हुआ करती है और ऐसी हालत में अध्यक्ष जल्दी २ में जो कुछ उस समय सुझ पडता है लिख कर सुना देते हैं ।

× × × × ×

स्वागताध्यक्ष का भाषण अति संक्षिप्त था और शायद रिवाज पूरा करने की दृष्टि से ही लिखा पढा गया था. अतः उसमें किसी जातीय प्रश्न पर कुछ भी विवेचन सुनने को नहीं मिला ।

× × × × ×

सम्मेलन में कृपापूर्वक सहयोग देनेवाले चारणेतर प्रमुख सज्जनों में श्री राजकोट नरेश के अनुज श्रीमान् प्रद्युम्नसिंहजी महोदय, राजकोट नरेश के दीवान दरबार सा. वीरावाला के सुपुत्र श्री. भोजवाला, श्रीमान् पंडित कृष्णकान्तजी मालवीय एम. एल. ए. सम्पादक "अभ्युदय" (प्रयाग), श्रीमान् गंभीरसिंहजी साहिब ए. डी. सी. भावनगर नरेश, श्रीमान् डो. त्र्यंबकलालजी नंदकेश्वरजी दवे एम. ए. पी. एच. डी. प्रिंसिपाल, धर्मेन्द्र कॉलेज (राजकोट), श्रीमान् झवेरचंदजी मेघाणी सम्पादक "फुलछाब" एवं जन्मभूमि, कविश्वर श्री. पंडित त्रिभुवनभाई व्यास (राजकोट), "शारदा" संपादक श्रीमान् गोकुलदासजी रायचुरा एवं सुरत के संगीत मास्टर श्री. वसन्त के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं ।

× × × × ×

श्री. पं. मालवीयजी का भाषण चारण जाति को राष्ट्रीय सन्देश के रूपमें इतना स्पष्ट और उग्र था कि राजस्थानी प्रतिनिधि कहते सुने गये कि एक तो यह भी रियासत है जहां इस प्रकारका भाषण विना किसी विघ्नबाधा के हो रहा है और एक हमारी तरफकी रियासतें हैं जहां अधिकारी, साधारण से साधारण सार्वजनिक हलचल को शंका और भय की दृष्टि से देखते है और उसे दबा देनेमें ही राज्यका हित समझते हैं ।

× × × × ×

प्रिंसिपाल दवे साहिबने प्रतिदिन अधिवेशन के पूरे समय तक अपनी उपस्थिति से सम्मेलन की शोभावृद्धिकी और दो दिन विद्वत्तापूर्ण व्याख्यान देने की भी कृपा की । एक दिन चारण जाति की प्राचीनता बतानेवाला व्याख्यान था और दूसरे दिन के व्याख्यान में चारण जाति को ब्राह्मण जाति के समकक्ष सिद्धकर दोनों जातियों की कर्तव्य समता के साथ उनके कार्यक्षेत्र भिन्न २ होनेका विवेचन बडे विद्वत्तापूर्ण ढंग से किया था । आपने बतलाया था कि ब्राह्मण सर्वोपरि वर्ण है और उसका एक कर्म दान लेना भी माना गया है । यदि दान लेना नीच कर्म होता तो ब्राह्मण का यह कभी कर्म न माना जाता । बात यह है कि किसीकी प्रशंसा इस भावना से करके कि वह कुछ दे या दान देने के लिये किसी को प्रोत्साहित करके उस से कुछ लेना अधमता है और यह वृत्ति त्याज्य है । किन्तु किसी के गुणों पर मुग्ध हो कर अथवा किसी के हितकर वा उपकारी

कार्य के उपलक्ष्य में कृतज्ञता भाव से यदि कोई श्रद्धा एवं प्रेमपूर्वक सादर कुछ दे तो वह तो दान लेने वाले के गौरव ही को अधिक सूचित करता है। ब्राह्मण एवं चारण ऐसे दान के पात्र होते थे।" आगे चलकर आपने कहाथा कि:- अच्छी बात है चारण भी वकील वैरीस्टर बन रहे है, डोक्टर व माजिस्ट्रेट बन रहे हैं, किन्तु इस के साथ ही मैं उन लोगों से प्रार्थना करूंगा कि ये सब बनने के साथ आप अपने चारणपन को न खो दें। डोक्टर आप हों, लेकिन चारण भी बने रहें। आप मेजीस्ट्रेट या वकील वैरिस्टर हों या समय के प्रवाह के साथ आप भी औरों की तरह और सब कुछ हों परन्तु चारण तो आप रहें ही। समाज को आपकी जरूरत आ पडी है—यदि आप उसे पूरी कर सके। कितनी भावपूर्ण, प्रेमपूर्ण सम्मति है यह! क्या यह आशा करना अधिक होगा कि जिनके लिये ये शब्द हैं वे उनके मर्म को समझ तदनुसार अपना जीवन बनायें गे?

× × × × ×

श्री. गोकुलदासजी रायचुरा संपादक "शारदा" (गुजराती) का चारण जाति-प्रेम उनके व्यवहार से प्रति पल प्रकट होता था। वे यह देखकर बहुत प्रसन्न हुए प्रतीत होते थे कि चारण जाति में भी कुछ ग्रेज्युएट हैं, वकील हैं, और मेजिस्ट्रेट भी हैं। उन्होंने अपनी पत्रिका में प्रकाशित करने के लिये वहां उपस्थित ग्रेज्युएटों का फोटो भी लिवाया था।

× × × × ×

और श्री. मेघाणीजी का व्यक्तित्व और व्याख्यान? श्री मेघाणी नाटे करके, मजबूत ढांचे के मेघाणी अपनी खद्दर का पोशाक में किसी शहरी की अपेक्षा ग्रामीण ही अधिक जँचते हैं। पहली मुलाकात में उन्हें देखते ही शायद ही कोई मांप सके कि इस व्यक्ति में इतनी प्रतिभा और इतना जोश होगा! उन्होंने जब अपना व्याख्यान शुरू किया तो बडी धीमी आवाज से। परन्तु वह बढी और इतनी बढी कि मानो किसी शेर की गर्जना हो रही हैं। मेघाणी का व्याख्यान क्या था स्वयं एक काव्य था। उनकी वह धाराप्रवाही भाषण शैली भावानुरूप कभी मंद और कभी तीव्र और बीच २ में चारण कवियों की प्राचीन कविता—श्रोतास्वि-नियों का सहयोग प्राप्त करती हुई एक प्रबल सरिता वेग के समान थी जिस में बहकर श्रोतागण बेसुध से हो हो जाते थे। और कभी कभी तो वक्ता स्वयं ही भावावेश में बेसुध हो जाते से मालूम होते थे। यही तो कारण था कि जिस समय वीररस का वर्णन होता श्रोता जोश में आते और करुणरस के वर्णन से उन के हृदय द्रवित होने लगते थे। चारण जाति के प्रति मेघाणीजी की श्रद्धा, उनका प्रेम और इस जाति के उत्कर्ष के लिये उनकी अभिलाषा तो शब्दोंद्वारा प्रकट करने की वस्तु नहीं। उन्होंने भाषण के प्रारंभ में ही कह दिया था कि चारण काव्य का रस तो मेरे रक्त में घुलामिल गया है। इसी से मेघाणीजी जब कोई डिंगल कविता बोलते तो यह नहीं मालुम होता था कि कोई चारणेतर बोल

# श्री किशोर-स्मारक-श्रद्धांजलि-ग्रंथ

---

विद्वद्वर्य स्व० ठाकुर किशोरसिंहजी वार्हस्पत्य, स्टेट हिस्टोरियन-पटियाला गवर्नमेंट, चारण जाति के समुज्ज्वल रत्न थे। आपने संमेलन के मुखपत्र 'चारण' का कुशल संपादन करके चारण जाति ही नहीं, इतिहास-संसार की भी महान् सेवा की है। आप सार्वदेशिक ख्याति के व्यक्ति और इतिहास के उद्भट विद्वान् थे। आपके राजपूत-इतिहास संबंधी सर्वथा मौलिक, गवेषणापूर्ण एवं चिंतनीय विचारों पर भारतीय और विदेशी इतिहासकार मंत्रमुग्ध हैं।

आपका हिन्दी, गुजराती, अपभ्रंश, संस्कृत, पाली, प्राकृत, मागधी आदि भाषाओं पर अद्वितीय अधिकार था। आप अंग्रेजी एवं इतर भाषाओं के विद्वान ही नहीं, डिंगळ भाषा और साहित्य के विशेषज्ञ और उत्कृष्ट कवि थे। आपके स्वर्गवास से चारण जाति ही नहीं, राजस्थान की महान् हानि हुई है, जिसकी पूर्ति निकट भविष्य में होनी कठिन है। चारण जाति के सभ्यों तथा राजस्थानियों का कर्तव्य है कि स्व० विभूति की स्मृति चिर-स्थायी बनाने के लिये वे कुछ ठोस कार्य करें। अतः, अखिल भारतीय चारण-संमेलन और राजस्थान-रिसर्च-सोसाइटी (कलकत्ता) ने निश्चय किया है कि सम्मिलित रूप से उनकी पुण्य स्मृति में एक स्मारक-ग्रन्थ प्रकाशित किया जाय। उस ग्रन्थ में उनके संस्मरण और विविध लेखों तथा कविताओं का संग्रह भी रहे।

ठाकुर साहब के परिचितों, मित्रों और गुणानुरागियों से निवेदन है कि वे उनके संबंध में अपने संस्मरण, श्रद्धांजलियाँ तथा लेख-कविता आदि निम्नलिखित किसी एक पते पर शीघ्र भेजने की कृपा करें।

उक्त निश्चय को सफल बनाने के लिये प्रत्येक चारण और चारणेतर सभ्य से विनम्र प्रार्थना है कि वह इस पुनीत कार्य के लिये यथायोग्य [illegible] आर्थिक सहायता भी करें। ता० १-६-'३९

भवदीय

शुभकर्ण कविया<br>
[illegible]-अ० भा० चा०-संमेलन<br>
[illegible] की हवेली, जोधपुर

रघुनाथप्रसाद सिंहानिया<br>
मंत्री-राजस्थान-रिसर्च-सोसाइटी<br>
७३ ए, चासाधोबा पाड़ा स्ट्रीट, कलकत्ता

रहा हो । मेघाणीजी गुजराती के ख्यातनामा बेजोड राष्ट्रीय कवि और यशस्वी पत्र संपादक हैं । उन्होंने जब अपनी " लाडकवाया " नामकी कविता सुनाई तो श्रोता मंत्रमुग्ध से हो गये थे ।

× × × × ×

पं. व्यासजीने बडे ही प्रेम से तीनों दिन सम्मेलन में सहयोग दिया था । प्रथम दिन उन्होंने " धन्य हो धन्य सौराष्ट्र धरणी " नामक अपनी मनोहर कविता सुनाई थी । दूसरे दिन " ऊठ चारण ऊठ त्हारी ऊंघने अलगी करी " नामक कविता मधुर वाणी से सुना कर चारण समुदाय को प्रोत्साहित करने के साथ ही आभारी बना दिया था । इसी अंक में अन्यत्र प्रकाशित इस कविता को पढकर पाठक देखें कि चारण जाति के प्रति इस ब्राह्मण हृदय का कितना विशुद्ध प्रेम है । अधिवेशन के अंतिम दिन सुनाई हुइ " वनवासी पोपटजी तमने बंधन केम गमे " कविता भी बडी भावपूर्ण और उद्बोधक थी ।

× × × × ×

उपरोक्त महानुभावों के अतिरिक्त पूर्वकथित क्षत्रिय महानुभावों के पदार्पण से सम्मेलनकी बहुत शोभावृद्धि हुई थी । क्या ही अच्छा होता ये सज्जन भी चारण जाति के प्रति अपने मनोभावों का शाब्दिक परिचय भी उपस्थित जनता के सामने प्रदान करते । उन के मौनावलंबन से इस अवसर पर गोहिल कुलभूषण मेजर जोरावरसिंहजी साहिब ( भावनगर ) की अनुपस्थिति कइयों को बहुत खटकी थी ।

× × × × ×

इस सब वर्णन के साथ राजकोट की प्रगतिशील जनता के सम्मेलन-सहयोग का जिक्र न करना अनुचित होगा । सम्मेलन के दिनों में ही राजकोट में श्री. पं. कृष्णकान्तजी मालवीय की अध्यक्षता में आर्यभाषा सम्मेलन हो रहा था । लेखक एक दिन कुछ समय के लिये उसमें जा सका था । अतएव कहा जा सकता है कि उक्त सार्वजनिक सम्मेलन से भी बहुत अधिक उपस्थिति से राजकोट के नरनारीयों ने चारण सम्मेलन में सहयोग दे कर चारण जाति के प्रति अपने प्रेम का परिचय दिया था । हो सकता है इस के लिये प्रेरक कारण "मेघाणी" व " काग " के व्यक्तित्व ही प्रधान हों ।

× × × × ×

सम्मेलन के अंतिम दिन सूरत के प्रसिद्ध संगीत मास्टर श्री वसन्त ने अपने शुभागमन द्वारा सम्मेलन में गायनवादन की जो कमी थी उसे दूर कर अपनी हारमोनियम बजाने की कम्मालियत के साथ राष्ट्रीय गायनों से रस बरसा दिया था ।

× × × × ×

उपरोक्त चारणेतर महानुभावों के अतिरिक्त सम्मेलन में कुछ सजातीय भी ऐसे थे जो विशेष उल्लेखनीय हैं । भावनगर राज्य के मजादर ग्राम निवासी

भक्तकवि श्री दुलाभाई भायाभाई काग का नाम इन में सर्व प्रथम आता है। काग जन्म जात कवि हैं और इस अंग्रेजी कथन के सत्य सिद्ध करते हैं—Poets are born not made (कवि पैदा होते हैं, वनाये नहीं जाते)। चालीस वर्ष से भी कम आयुका यह स्वाभाविक कवि अपने सतेज नेत्र व काली जटा दाढी वाली प्रांजल मुखमुद्रा का प्रभाव दर्शक के हृदय पर यकायक डालती है और जिस समय उस मुख में से वाणी की सुधाधारा वहती है तो चारों और जीवन और आनन्दओतप्रोत हो जाता है। कविवर काग ने कहने लायक कोई शिक्षा प्राप्त नहीं की है अतः कोई पुस्तकी विद्वान् चाहे तो उनकी कविता को काव्य एवं साहित्य के सूक्ष्म नियमों द्वारा कुछ त्रुटिपूर्ण भी शायद करार दे सके। किन्तु इस भक्तकवि के भावपूर्ण शब्दों में वह जादू है कि इसके लिये वह समय ही नहीं देता और कागवाणी को सुनने वालों के मुख से एकवार तो वाह २ ही निकलवा देता है। और यदि ऐसा नहीं होता है तो उन्हीं प्राचीन शब्दों में कह देना पडेगा—स योगी ह्यऽथवा पशुः।

जिन चारणों ने समयानुकूल साहित्य रचना का प्रयत्न किया है या जो ऐसा करना चाहते हैं उन लोगों की श्रेणी में श्री. कागका नाम सर्वोपरि रहेगा! जो कोइ काग रचित "कृष्ण प्रेरित कागवाणी" पुस्तक पढेगा या उसके वाद रची हुई उनकी कविता यें सुनेगा वह इस कथन को सच माने विना न रहेगा। श्री काग की काव्यकृति वतलाती है कि चारणो! यदि तुम्हें प्रकृत कवि होने का अभिमान है या तुम्हें कविता करने का शौक ही है तो ऐसी कविता करो जिस से मानव समुदाय का, अपने देश व समाज का या उस क्षत्रिय जाति का ही, जिसे तुम अपनी चिरसंगीनी मानते हो उसका, कुछ सच्चा हितसाधन हो सके अथवा तुम्हारा ही आत्मकल्याण हो।

क्या ही अच्छा हो कविवर काग अपने राष्ट्रभाषा (हिन्दी) के अभ्यास को कुछ वढाने और उसके द्वारा अपनी मातृभाषा (गुजराती) में की हुई कविता का लाभ अन्य भाषाभावी लोगों को पहुँचाने में भी समर्थ हों।

× × × × ×

सम्मेलन में काग की कविता को उन्हीं के ढंग से सफलतापूर्वक सुनने वाले श्री मेरुभाइ लीला के पूज्य पिता वयोवृद्ध श्री मेवाणंदभाइ भी उपस्थित थे जिनकी सत्तरवीं वर्षगांठ पर श्री माननीय कन्हैयालाल मुन्शी (गृह सचिव वम्वई गवर्मेन्ट) प्रमुख वम्वई के प्रसिद्ध साहित्यिकों—ने वडा सत्कार किया था। खेद है, वे उन दिनों रुग्ण थे अतः सम्मेलन में कुछ सुना न सके। किन्तु इस कमी को उनके सुपुत्र ने मालूम नहि होने दिया। मेरुभाई की शैली—कविता बोलनेकी और विवेचन की, इतनी मधुर व आकर्षक है कि अफ्रीका प्रवासी गुजराती-भाइयों ने उन्हें अफ्रीका में वुलाया जहां दो तीन महीने रह कर कई सभाओं में अपने व्याख्यानों से लोगों को आनन्दित व प्रोत्साहित किया था!

× × × × ×

उपरिकथित दोनों सज्जनों के अलावा जिन लोगों ने काठियावाड गुजरात के चारण समाज में समाज सुधार की कुछ भावना और विद्याकी तरफ अभिरुचि उत्पन्न करने का सफल प्रयत्न किया है उनमें से जो लोग सम्मेलन में सम्मिलित हुए उनमें श्री. शंकरदानजी देथा राज्यकवि लींवडी, श्री. ठारणभाइ महडु राज्यकवि वला, श्री. रामदानजी टापरिया राज्यकवि मूली, श्री. पिंगलशी पायक वी. ए. एल एल. वी., श्री खेतसिहजी मिश्रण मूढेरा, श्री. हरदाभाइ नरेला राज्यकवि भावनगर एवं श्री जीवणलालजी वरसडा भादरवा, आदि सज्जनों ने सम्मेलन को सफल वनानेमें भरसक कोशिश की थी और उसकी कार्यवाही में सानुराग भाग लिया था।

श्री. शंकरदानजी का जातिप्रेम एवं सेवाभाव तो यहां तक है कि उनके सामने जाति हितके किसी खर्च का सवाल आता है तो जहां तक उनसे हो सकता है वे खुद उसे हला कर देना चाहते हैं। इसका प्रत्यक्ष परिचय तव हुआ जव सम्मेलन के मुखपत्र का छपाइ का प्रश्न सामने आया। पैसे का सवाल सामने आते ही जव सव चुपसे थे, तव यही उदारचेता थे जिन्होंने इस त्रैमासिक को छपवानेका भार अपने सिर सहर्ष लिया था. और यह वात किया कि पत्रका वार्षिक आय से यदि खर्चकी पूर्ति न हुइ तो एक सौ रूपये तक तो स्वयं भर देंगे।

× × × × ×

सौराष्ट्री वंधुओं की उदारता एवं पारस्परिक प्रीति जहां प्रत्यक्ष थी, सम्मेलनमें उनका हुक्काप्रेम भी उतना ही प्रकट था। कैसा ही महत्वपूर्ण विषय क्यों न चल रहा हो, कैसा ही प्रभावशाली व्याख्यान क्यों न हो रहा हो. कैसी ही मार्मिक कविता क्यों न सुनाई जा रही हो, रवडकी लंवी नलीवाले चांदी मँढे हुए हुक्केकी गुड २ और उसका धुँआ तो वंद होने की चीज न थी। इस तरह सुधारक सभामें व्यसन का प्रदर्शन यही सूचित करता है कि गुजराती वंधुओंमें इस तरह हुक्का पीना अव भी शायद प्रतिष्ठा की वात समझी जाती है। उनके इस व्यवहार से लेखक को अपने प्रपितामह सूरतरामजीका हुक्काप्रेम याद आ गया था। संयोगवश वे भी काठियावाड में वहुत रहे थे और प्रसिद्ध ग्रंथ "प्रवीनसागर" के रचयिताओं में से एक थे। जव वे मेवाड में वापस आये तो उनकी विद्वत्ता की प्रशंसा सुनकर तत्कालीन श्री. महाराणा साहिवने उन्हें अपने पास बुलवाना चाहा। किन्तु हुक्केको दरवार में स्थान मिलनेका सवाल आने पर उन्होंने कह दिया कि काठियावाड के वडे २ राजा महाराजा मुझे अपने हाथों से हुक्का पिलाते हैं और यहां यह खयाल है तो मुझे दरवार में जाना मंजूर नहीं। लेकिन अव वह जमाना गया। हुक्का प्रेमीयों को समझना चाहिये कि सभ्यसंसार कम से कम

ऐसे अवसरों पर तो, इस प्रकार के व्यसनप्रदर्शन को हिकारत की निगाह से ही देखता है।

× × × × ×

सम्मेलन का अधिवेशन राजस्थान में हो और गुजरात काठियावाड के वंधु उस में शरीक हों एवं अधिवेशन गुजरात काठियावाड में होने पर जो राजस्थानी वंधु उसमें शरीक हों उनका सम्मेलन प्रेम वास्तव में सराहनीय है। इतने दूर दराज की सफर का कष्ट व खर्च विना सच्चे जाति प्रेम के वर्दाश्त नहीं किया जा सकता। इन में भी वे लोग अधिक प्रशंसा व आदरके पात्र हैं जो आर्थिक असुविधा होते हुए भी सम्मेलन में सहयोग देते हैं। उन धनी मानियों को ऐसे लोगों के स्मरण मात्र से लज्जित होना चाहिये जो जाति हित के निमित्त इतना भी नहीं कर सकते।

× × × × ×

राजस्थानी वन्धुओं में सम्मेलन पदाधिकारियों के अतिरिक्त ठा. आइदानजी वारहठ बी. ए. एल. एल. बी. (मथाणिया), ठा. जयकरणजी वारहठ बी. ए. एल. एल. बी. (कृष्णावटी), ठा. सत्यदेवजी आढा बी. ए. एल. एल. बी. (पांचेटिया), ठा. उदयराजजी उज्वल, ठा. सा. प्रतापसिंहजी महियारिया (टींटोडा), ठा. लादुसिंहजी वारहठ (मोरटहका) ने सम्मेलन की कार्यवाही में सोत्साह भाग लिया था। ठा. जयकरणजी का भाषण व ठा. आईदानजी का निवंध लोगों को वहुत पसंद आया था। इसी तरह ठा. उदयराजजी व ठा. लादुसिंहजी की भाषणशैली लोगों को वहुत ही प्रिय हुई थी।

× × × × ×

इस वार सम्मेलन में प्रस्तावों का तांता नहीं वँधा और एक प्रकार से यह अच्छा ही हुआ. वे प्रस्ताव ही किस काम के जिन पर अमल न हो सके। अव-तक के अधिवेशनोंमें सम्मेलन ने इतने आवश्यक प्रस्ताव पास कर रक्खे हैं कि उनको अमल में लाने के लिये ही सम्मेलन एवं जातिप्रेमियों को वर्षों का समय चाहिये।

× × × × +

प्रचार एवं जलसे की दृष्टि से यह अधिवेशन वहुत ही सफल रहा। आगामी अधिवेशन के लिये सम्मेलन को मेवाड की ओरसे ठा. सा. प्रतापसिंहजी महियारिया ने निमंत्रित किया है और वडे आनन्द उत्साह के वातावरण में श्री. कृष्णकुमार चारण विद्यालय के तीन छात्रों द्वारा स्वर्गीय ठा. सा. किशोरसिंहजी रचित "वही हम हैं चारण सन्तान, किया जिन भारतका उत्थान" कविता के

गीत मधुर गान के साथ सम्मेलन का पांचवां अधिवेशन जगदम्बा के जयघोश में सानन्द समाप्त हुआ।

× × × × ×

इस वर्णन के श्रीमान् राजकोट नरेशकी उदारता का आभार माने विना समाप्त करना हृदय स्वीकार नहीं करता। उनकी महती उदारता—के कारण ही स्वागत समिति सम्मेलन के इस सफलता के साथ सम्पन्न कर सकी थी। जगदम्बा ऐसे उदारचेता नरेश्वर के चिरायु करे।

# तब और अब.

(लेखक –ठाकुर केसरीसिंहजी बारहठ, कोटा, )

अव ( वर्तमान ) को तो सब ही जानते हैं, परन्तु सहज जिज्ञासा होती है "तव" कव? मेरा 'तव' से मतलब, न ब्रह्मा या वावा आदम के जमानेसे है, न युगात्मक पौराणिक कालसे, न पुरातत्व वेत्ताओंके आदि मध्य कालात्मक पाषाणी क्षेत्रसे, मेंने जवसे होश सम्हाला, संसारकी गति विधिपर स्वतंत्र मनन करनेकी शक्ति प्राप्तकी, तवसे अर्थात् अवसे पचास वर्ष वीते तवसे; और यदि वाल्यकालकी धुंधली स्मृतियांभी लेलूं तो साठ साल वीतनेको आये, तवसे, अथवा यों कहूं कि प्रत्येक व्यक्ति अपने वृद्ध आप्तजनकी आपवीती घटनाओं और उनके स्वानुभवोंसेभी अपने अनुभवके समानही परिचित रहता है और विशेषकर मेरे स्वर्गीय पितृश्री ( वारहट कृष्णसिंहजी ) तो राजपूतानेमें अपने समयके प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ एवं अनेक राजा महाराजाओंके विश्वस्त मंत्री रहचुके हैं; उन्होंने अपने जीवन-कालमें अनेक उलट फेर देखे थे, केवल देखेही नहीं किन्तु उनमें काम किया; और उनका लिखा हुआ अपना जीवनचरित्र–"वारहट कृष्णसिंहका जीवनचरित्र और राजपूतानाका अपूर्व इतिहास" ( जो वास्तवमें राजचरित्रोंके गुप्त रहस्योंके कारण अपूर्व है) नामसे लिखित ग्रंथ–मेरे सामने है, अतः कहसकता हूं कि मेरे अनुभवका क्षितिजभी ९०, अंशवाले आकाशके समान नव्वे (९०) वर्ष तक पहुंचता है, तव से अव तक जो कुछ देखा, अनुभव किया और भुक्ता. एवं परिस्थितियोंमें परिवर्तन होते हुए कौनसा दृश्य किस रूपमें सामने आगया, यही संक्षेपमें वताना इस लेखका उद्देश्य है। इस संक्षेपमेंभी अन्तर्जातीय घटनाओंको छोड़देताहूं, क्योंकि अभी अपने घरही को देखना है। यहां मेरा लक्ष्य स्वयं अनुभूतिपर है अतः सहजही मेरे विषयका प्रधानक्षेत्र राजस्थान अर्थात् देशीराज्य होजाता है; उसमें भी जहांतक हो वैयक्तिक वातोंको छूना नहीं चाहता। इस समय मेरा कार्य केवल सामुहिक भावों एवं परिस्थितियोंके परिवर्तनोंको और उनके क्वचित् कारणोंको सामने रखदेना है। अच्छा हुआ या वुरा, इस पर निर्णय देनेकी चेष्टा फिर कभीके लिये सुरक्षित है।

विचार है, क्रमशः इन विषयोंपर लिखा जाय, यथा:— (१) सार्वजनिक भावना (२) राजाका व्यक्तित्व. (३) राजा और बृ. गवर्नमेन्ट. (४) शासन. (५) राजाओंका पारस्परिक संबंध. (६) राजा और बृटिशभारत. (७) राजा और सरदार व माफीदार (८) राजा और प्रजा. (९) सरदार और प्रजा. (१०) हिन्दु मुसलमान. (११) राजपूत और चारणजाति ।

## सार्वजनिक भावना.

मनुष्य विश्वासका दास है; "योयच्छ्रद्धः स एवसः" [गीता]। जो जैसा विश्वास करता है वह वैसाही बन जाता है. जो सिद्धांत व्यक्तिके लिये है वही समाजके लिये है, क्योंकि व्यक्तियोंकी समष्टिका नामही समाज है। जब कोई व्यक्ति या समाज या देश परिस्थितियोंके वश अपने आपको निर्बल पराधिन और अनधिकारी मानलेता है तो फिर उस दलदलसे दूसरा कोइ उसका उद्धार नहीं करशकता, यदि कदाचित् कोइ महान शक्ति उसे ऊंचे आसन पर बैठाभीदे तबभी वह वहां ठहर नही शकता। जब कोइ प्रतिभाशाली, विभूतिसम्पन्न व्यक्ति प्रादुर्भूत होता है। (यदा यदाहि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत। अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्–गीता) वह महान विभूति, शक्ति–क्रांतिकारीके रूपोंमें कभी कृष्ण, बुद्ध, अरस्तु, प्लेटो, कान्फ्यूशस, ईसा, जरथोस्त, मुहमद आदि अनेक नामोंसे और फिर दयानंद, मेजिनी, तिलक, सुनूयात्सेन, लेनिन आदि रूपोंमें आई और महात्मा गांधीके रूपमें इस समयभी जिव्हा और लेखिनीसे मानवजातिके हृदयको हिला रही है। वह अदम्य शक्ति कहां कब और किन नामरूपोंमें आचुकी और आवेगी कौन गिना शकता है "कालोह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी" ऐसाही असाधारण व्यक्ति जब देशकालानुसार अग्रपूजा लेनेके योग्य आगे बढता हैं, रूढ अंधःकारको भेदकर नवीन आलोक बताता हैं तो समाज हिचकते हिचकते उसका अनुगमन करने लगता हैं और सफलताकी प्रतीतियां उस नेताको आदर्शके आसनपर बैठा देती हैं। जब वह अपने सिद्धांत और कार्यको समाज धारणकी सद्बुद्धिसेही सही ईश्वरीय आदेश अथवा प्राकृतिक नियमके नामसे पुष्ट कर देता हैं तो वह जनताके लिये राजपथ बनादेता है। फिर जब उसी सिद्धांत और कार्यके पोषणमें वैसेही या उसी सिद्धांतके अनुयायियोंका समय समयपर पुनरावर्तन होता रहता है। और वे विविधशास्त्र, इतिहास, कथानक आदिसे जनभावनाको परिपोषित करते रहते हैं तो समाज उन भावनाओमें रंगजाता हे, इतनाही नहीं किंतु अपनी भावी पीढियोके लियेभि उस रंगकी आनुवंशिक धारा बहादेता हैं। वह श्रद्धा विश्वास का प्रवाह फिर सहज बदलनेका नहीं; क्योंकि "गतानुगतिको लोको न लोकः पारमार्थिकः" मेडिया धसानही सामान्य समाजका स्वभाव हैं। उपरोक्त अटल सिद्धांत धार्मिक, सामाजिक, आर्थिक, और राजनैतिक प्रत्येक क्षेत्रमें अच्छी या बुरी किसीभी दशामें अपना कार्य करता रहता है। उत्थान और पतनके दो विरुद्ध किनारोंका भी एकही मूल हैं यह "विश्वास"

यह सब होते हुए भी प्रकृति संसारका चक्र कभी स्थिर नहीं रहता. यह सत्य हैं कि वह इतना धीरे अपना कार्य करता है कि उसकि गति सहजमें नहीं जानी जाती। विश्वासपर चिपके रहनेवाले मानव स्वभावकोभी "वायुर्नाव मिवाम्भसि" जलमें स्थिर पडी हुइ नावको वायु धीरे धीरे कहींकी कहीं लेजाता है के अनुसार यद्यपि प्रतित होता है कि हम अपने स्थान परही हैं, परंतु देशकालकी नवीन टक्कर जव सचेत करतीहै तव भान होता हैं कि हम कहांथे अेार कहां आगये। इसीका नामहै सहज क्रांति। संसारमें कोइ कार्य सहसा नहीं होता। इस क्रान्ति परिवर्तनकी अमोघ गति संसारमें कारणरुपसे, कुछ आगे पीछे, कितु समानभावमें चलतीही रहती है। प्रत्येक क्रान्तिके वीज अलक्ष्यरुपसे लक्ष्यमेंही पोपण पाते रहते हैं और विपाक अवस्थामें, तीव्र कर्मानुष्ठानमें अवतरित होकर परिणामके सुख दुःखमें प्रतिफलित होता हैं।

एक वह समयथा जव जनताके हृदयमें यह दृढ भावना जमी हुइथी कि "नराणां च नराधिप:" राजा इश्वरहीका रुप हैं, राजा मार सकता है, तार सकता है। राजाका अधिकार अवाध अेार असीम है। पृथ्वी राजाकी है; इसपर हमारा रहना, इससे कमाखाना अेार जीना, केवल राजाकी कृपासे हैं राजाके हितमें मर मिटना अपने लिये स्वर्गका द्वार खोलना है। यदि एकांतमेंभी कोइ राजाके कर्म पर कटु आलोचना करता तो विद्वान अेार मूर्ख सवहीको समानरुपसे इतना अखरता कि वक्ताको फटकार देनेकी शक्ति न होती तो स्वयं वहांसे उठजाते। यह भी नहीं कि उस समय राजाके लोभ, व्यभिचार, क्रूरता, कृतघ्नताके दोष प्रजाके सामनेन आतेहों। किंतु, लोग जानकरभी यही कहते कि राम राम अच्छा अच्छा राजा होकर ऐसा क्यों करते हैं। फिरभी, अपवाद छोडकर, विद्रोह भावना तो नहीं ही उठती, कदि कोई किसी को यह कह देता कि ऐसा किया वा ऐसा न किया तो तुझे दरवार (यद्यपि दरवार शब्द राजाके सभाभवनका वाचक है परंतु राजपूतानामें स्वयं राजाकोही दरवार कहनेकी रूढी है) की आण-सपथ-हैं या दुहाई है, मजाल नहीं कि कोइ उस आणका उल्लंघन कर सके। परंपरागत संस्कारोसे राजाकी महत्ता और राजभक्ति वाल्यकालहीसे लोगोंके हृदयमें जड जमाये हुएथी। इसके लिये न किसी स्कूलकी आवश्यकता थी न किसी प्रोपेगेंडाको, जनतामें इसी प्रकारकी ईश्वरदत्त राजसत्ताकी भावनासे एक विचित्र राजभक्तिका शून्य प्रवाह वहा जा रहाथा और वही प्रवाह इन राजाओं और राज्योंके अस्तित्वमें फौलादी वुनियाद रहा हैं।

रूढीप्रदत्त इस राजभक्तिकी भावनाको एक सामान्य उदाहरणसे जान सकते हैं। प्राय: ६० वर्षकी-मेरे वचपनकी स्मृतिकी वात है। जव जव राजाकी सवारी निकलनेका दिन होता तो दूर देहातों तक जनतामें राजदर्शनकी उत्कट इच्छा लहरासी जाती (जैसाकि इस समय महात्मा गांधीजी और राष्ट्रपतिके लिये होता हैं) सवारी के समय प्रत्येक घर खाली होकर राजपथ ठस जाता! ज्योंहो हाथी घोडा या

खासा महायानमें सवार होकर राजा सामनेसे गुजरते तो उस समय आवाल वृद्ध नरनारीके हृदयमें अकृत्रिम राजभक्तिका स्रोत उमड पडता। बच्चोंको गोदीमें लेकर जानेवाले, अपने प्यारे बच्चोंको जमीन पर उतार कर आप जमीनतक झुक कर प्रणाम करते और बच्चोंसेभी वैसाही कराते, देखा हैं, भीडके कारण राज पथ तक न पहुंचने वालि स्त्रियां, दूर गलिमें खडी खडी, ज्योंही छत्र चामर देखतीं वडी भक्तिसे बलैयां लेतीं, मालिककी चिरायुके लिये विविध प्रार्थना इश्वरसे करतीं।

किंतु समयने करवट वदली, प्रजापर अपने वैभव प्रदर्शनसे आतंक और आकर्षण स्थापन करनेवाली जलूसकी वे सवारियां तो आज भी होती हैं। पलटन, रिसाले, वैंड आदि साधन वढकर चटक मटक भी पहिलेसे कुछ अधिक ही हुइ हैं; परन्तु वह वात नही, लोग अवभी देखने तो जाते हैं, किंतु कौतूहल उसीढंगका है जो एक तमाशा देखनेमें होता है सवारीमें चलने वाले उमरावों सरदारो आदिके निस्तेज चहेरे, मुरझाये दिल, स्वांगसी पोशाक और घेडोकी सुस्ती स्वतःसिद्ध करती है की वे वेगारमें पकडे हुवे हैं, वोझा ढो रहे है, मुसलमानोंके ताजिया जलूसमें फिरभी शोकोत्सवकी झलक आजाती है, उतनीभी अव राजाओकी सवारीमें नहीं, समझदार लोगतो इन तमाशवीनोके जमघटमें जानाभी पसंद नही करते। अभी कुछ अरसे पहिले ऐसीही सवारी (जूलूस) में शरीक न होने पर एक वडे राज्यके चीफ जस्टीसने उस राज्यके एक उमरावके सामने प्रसंगवश कहाथाःकि लोग तमासा देखने जाते हैं और हम अपनेको तमाशा नहीं वनाने चाहते आदि। यही सोचकर जोधपुरके भूतपूर्व मुसाहिव आला म. रा. सर प्रतापसिंहजीने जोधपुरमें सवारियोका निकालनाही वंद करदिया किंतु लोगोंके विचारसे वे घाटे में ही रहे, क्योंकि इन तमाशोंकी असलियत समझनेवालोंकी संख्या अवभी सामान्य वुद्धिकी जनतामें कमही है, प्रभाव न सही, फिरभी राष्ट्रीय उत्सवोमें राजा प्रजाके सहयोग जन्य आमोदकी लहर किसी अंशमें एक दुसरेको आत्मीयभावके निकट पहुंचाती ही है जो कि राज पक्षके लिये भी स्पृहणीय है और प्रजा भी अपने राष्ट्रीय उत्सवोमें जीवन समझती है!

पहिले यह धारणा सर्वत्र ही काम कर रहीथी कि राजाके विना राज्यका रहना और मानव समाजका शांति पूर्वक चलना असंभवहो है; शरीरमें प्राणो के समान ही देशके लिये राजाकी आवश्यकता है। पृथ्वीके प्रायः समस्त भाग कुछ रुपांतरसे कभी इसी भावनाके लीला क्षेत्रथे। परंतु परिवर्तनशील प्रकृतिने पुराने पाठोंके पन्ने वदल दिये और सिखाया कि राजाकी आवश्यकता नहीं। प्रजा जनता स्वयं अपने उपर राज्य कर सकती है। लोकतन्त्र ही पूर्ण शक्ति सुख और शान्तिका निकेतन हैं। यदि जनता अपनी इच्छासे किसीको अपना राजाभी रखेतो वह स्वच्छन्द मालिकहोकर नहीं, किन्तु प्रजाकृत नियमोंके आधीन प्रतिष्ठित सेवकके नाते रह सकता है। समता स्वतन्त्रता और वन्धुत्व प्रत्येक मनुष्यका जन्मसिद्ध अधिकार है, आदि। इस नूतन

लहरको सात समुद्रभी न रोक सके, उससे भारतभी अछुता न रहा। संयोगोंनेभी प्रकृतिका साथ दिया। इस्ट इण्डिया कंपनी-चन्द विलायती व्यापारियोंके गुट्ट-ने शासन चलाकर बृटिश भारतीय जनताकी उस पुराने पाठकी धारणाको तोड वहाइ। किंतु राजपूताने की प्रजा लोकतंत्रके स्पष्ट वातावरणसे दूर थी। आज कलके शब्दोंमें राजपूतानेका वह अंधेरा युग राजाओंके लिये गनीमत था।

जिस लहरके सामने हजारो कोसकी दूरीभी तुच्छथी वह पडोसमें या यों कहें, हमारे घरके द्वारपर आकर कुंठीत कैसे होती। फिरभी बृटीश भारत और राज-स्थानमें अन्तर बनाही रहा है और वह है राजा और प्रजाका सान्निध्य और तजन्य आत्मीयभाव-अपनापन-के संस्कारोंका अस्तित्व, इतना सचहैकि लोगोंके हृदयमें घुसकर टटोलने पर वह धर्मसम्पुट राजभक्ति तो अब शायदही कहीं मिलेगी, जबानी जमाखर्च दूसरी बात है.

प्रेम और प्रभाव, ये दो भाव शिला ये राज सत्ताकी बुनियादमे प्रधान है। उनमेंसे प्रेमतो राजा और प्रजाके स्वार्थमे जबसे एकता मिटी तभीसे गया, "प्रभाव" भी गया। उधर बृटिश भारतसे भी गया, इधर देशी राज्योंसे भी गया, बृटिश भारतसे जानेका कारण हैं. समय समय पर कियेगये असत्य वादोंका घटस्फोट असत्य सदा निर्बलताका प्रतीक होताही है-एवं साम्राज्य शाहीका, अपनी निःशस्त्र तथापि अहिंसा और सत्यके बलसे बलीमान प्रजापर घोर दमनका नाच बताकर थक बेठना और अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओंमें दृढ़ नीतिपर विवश होना। इधर देशी राज्योंमें कारण हुआ, स्वराज्यकी भावनाका अखंड भारतमें समान रुपसे फैलते जानेके अतिरिक्त, अनेक राजा महाराजा साम्राज्य सत्ताके द्वारा-नौकरशाहीकी इच्छा पर-राज्यच्युत, अधिकार च्युत करा दिये जाते और अंग्रेज अधिकारियोंके आनेपर उन्हे रिझानेके लिये की जानेवाली दौडधूपको प्रत्यक्ष देखनेसे प्रजाके हृदयमें प्रथम कल्पित राजाओंका वह स्वतंत्र एवं समर्थ रूप न रहना इसके लिये राजालोग सिर्फ उतनेही दोषी है जितनाकि घुडदौडकी शिकार (Pig sticking) मे सूअरको अपनी रकावके नीचे घुसनेका मोका देकर स्वयं माराजाने वाला शिकारी सवार। फिरभी यदि राजगण देश कालानुसार दूरदर्शितासे प्रेम सहित अपनी प्रजाके साथ जनहित मूलक सत्य व्यवहार करेंतो राज्योंका जीवन बढनेकी आशा रखी जा सकती हैं! अभीतक उन्होने अपनी प्रजाके विश्वास और आत्मीय भावनाको सर्वथा खो नही दिया है! कोटाके वर्तमान महाराव उम्मेद सिंहजी एवं ऐसेही कुछ अन्य नरेश इस क्षण तक इसके प्रमाण है!

—क्रमशः

# चारण-वाणी

चारणों की स्फुट कविता अधिकांश व्यक्तिगत ही सुनने में आती है। यही क्यों, जिस काल की चारण-कविता प्राप्त होती है उस काल की अधिकांश अन्य जातीय कविता भी कदाचित् व्यक्तिगत ही मिलेगी। किन्तु इसका यह मतलब नहीं कि चारणोंने अन्य विषयों पर कविता की ही नहीं। और जो व्यक्तिगत कविता की गई है, वह भी प्रायः वीर और वदान्य व्यक्ति के लिये ही की गई है जिस के श्रवण या पाठ से लोगों के चित्तमें इन मानवोचित दो गुणों के प्रति अभिरुचि उत्पन्न होती है। आज भी महात्मा गांधी एवं वीराग्रणी जवाहरलालजी आदि लोक नायकों की व्यक्तिगत कविता कर के कई चारणेतर कुशल काव्यलेखक अपनी प्रतिभा का परिचय देते हैं और इससे जन समुदायका हित ही साधन होता है। यह सब होते हुए भी आजकल शिक्षित जनता किसी व्यक्ति का यशोगान सुनने या पढने की अपेक्षा किसी स्वतंत्र विषय पर की गई कविता को अधिक रुचि से पढती या सुनती है। अतः हमारा विचार है कि "चारण" में "चारण-वाणी" नामक एक स्तम्भ रहे जिसमें चारणों की वे अच्छी कवितायें जो व्यक्तिगत नहीं हैं, छपती रहें। इस प्रकार चारणों की एसी कविता का एक अच्छा संग्रह हो जाने की आशा है। जब एसी कविता इस प्रकार पर्याप्त उपलब्ध हो जायगी तो उसे पुस्तक रूप में छपवाया जा सकेगा जिस से लोक रंजन लोकहित के साथ ही उन कवियों की स्मृति भी सुरक्षित हो जायगी। किन्तु यह तभी संभव है जब वे सब सज्जन जिनके पास कुछ कविता संग्रह हो उसे टटोलें और उसमें से ढूंढ २ कर एसी कविता स्पष्ट अक्षरों में लिखकर भेजने का कष्ट स्वीकार करें। आशा है हमारा यह विचार सबको पसंद आवेगा और आगामी अंक के लिये एसी कविता की हमें कमी न रहेगी। साथ ही हम यह भी चाहते हैं कि कविता के साथ ही कविका नाम शाखा व गांव तथा हो सके तो कुछ जीवन वृत्तान्त भी भेज देने की कृपा की जाय।

इसी अंक से कुछ एसी कविता जो कदाचित् कहीं छपी नहीं है उस से हम "चारण-वाणी" का प्रारंभ करते हैं।

---

# ओपाजी आढाकी कविता

ओपाजी आढा की कविता जितनी सरल है उतनी ही प्रासादिक एवं भावपूर्ण है। प्रायः इनकी कविता पारलौकिक ही सुनने में आती है। किन्तु कुछ छप्पय और "त्याग" लेने वालों को मीठी चुटकी लेता हुआ एक उपदेश प्रद "गीत" भी सुना है, इस से अनुमान होता है कि उन्होंने कुछ सामायिक काव्य

रचना भी की होगी। अतः जिन सज्जनों के पास ओपाजी की बनाई हुई जो भी कविता हो वे कृपा कर भेज दें। हमारे पास उनके केवल दस-बीस "गीत" हैं। किन्तु उनकी कुछ 'तुकों' या शब्दों के अर्थ ठीक २ समझ में नहीं आते इसलिये जिनके पास "गीत" ही हों वे गीत भी स्पष्ट अक्षरों में लिख कर भेज दें ताकि कहीं पाठभेद से भी अर्थ की स्पष्टता संभव हो। अन्यत्र प्रकाशित तीन "गीतों" में भी पहले गीत के तीसरे 'दोहे' के प्रथम दो चरण, चौथे 'दोहे' का अंतिम चरण, पांचवे का दूसरा व तीसरा चरण और आठवें "दोहे" का प्रथम चरण, संदिग्ध अर्थ का है, अतः डिंगल के जानकार महानुभाव या इन चरणों को शुद्ध जानने वाले सज्जन इन चरणों के अर्थ को या आगे भी ऐसे संदिग्ध अर्थ को स्पष्ट कर देने अथवा अशुद्ध को शुद्ध कर भेजने की कृपा करेंगे तो उनका आभार माना जायगा।

ओपाजी के वंशज या और कोई सरदार ओपाजी का जीवन वृत्तांत उनके जन्म एवं स्वर्गवास की प्रामाणिक तिथियों सहित सविस्तार लिख भेजेंगे तो बड़ी कृपा होगी।



# चारण-वाणी

परम हरिभक्त स्व. श्री. ओपाजी आढा ( पेशुवा-सिरोही ) कृत—

### गीत

१

दुलभ देह पाई भमे भाटके घणा दिन, हर समर हर समर म फर हूलो।<br>
कपट रा मूळ अन्तर तणा काळिया, भाळिया तिके दिन कई भूलो ॥ १ ॥

वसैं ग्रभवास दस मास ऊंधे वदन, भेटतो दने मळ-मूत्र भेळा।<br>
अवरके नीसरूं तरे कहतोइ यूं, वीसरूं नहीं हर नमख वेळा ॥ २ ॥

जां नरां पाळिया सँकट विखमी जिके, मनख रा पामिया जनम मीठा।<br>
नीत रा झवरका याद आवे नहीं, दूधरा टवरका नीठ दीठा ॥ ३ ॥

पांतरे गयो दुख, खीर पीधां पहल, हां करै हमैं तूं धान हलियो।<br>
पांखियो दूध, रोटा करै पछाडें, मनख थी चोर जिम लाभ मळियो ॥ ४ ॥

नार परणूं नवी करूं मंदर नवां, आथ जोडे रहूं क्रोध आडे।<br>
आणसी अरोहतो जणे इम ओरड़ी, गोरड़ी तणे कस नेम गाडे ॥ ५ ॥

सवारथ चढारो भूल सजियो नहीं, अढारो सवारथ कीध आंधे ।
चोळ रंग हुओ अंतर तणो चापड़ो, वापड़ो नत नवी आस बांधे ॥ ६ ॥
कठे गो बाप ने गयो दादो कठे, खड़ग जमराण रै जको खूटा ।
उयां बीती जका थने दन आवसी, फोड़ मत हिया री हियाफूटा ॥ ७ ॥
कसी कोइ म कीजो कोय अवगुण कदे, बुहां वैठां तजो वात वस री ।
"ओप किव" कहै मरदां! प्रभू ओळखो, मानखो सुधारो होय मसरी ॥८॥

---

२

मूठी जीत लो जमारो नरां! काय ग्रहो काठी मूठी;
पुन्न किया गांठी मूठी साबतो प्रमाण ।
मोटो धणी याद करो भूटी बातां लागो मती;
मूठी धूळ तणीं थांरी देह रो मँडाण ॥ १ ॥

हीर चीर हेमतार घड़ी में बिराणा होसी;
लाखां द्रव धंधो सब हाथी घोड़ा लांठ ।
धंधे भूठै लागा नरां! भार रा कहावौ धणी;
गार रा मणा रै लागी वायरा री गांठ ॥ २ ॥

हूं करूं हूं करूं करे गाढा टेढ़ा कई हालो;
नमेख में गाढा टेढ़ा करै दीनानाथ ।
मेदनी आकाश दोलूं काळ तणा डाढा मोटा;
हेळ मात्र गंदी काया साड़ा तीन हाथ ॥ ३ ॥

वेग[1] तेग धपाड़ो जिमाड़ो कहै सारी दुनी;
मीठा वोलो सांई भजो राखो मोटा मन्न ।
जाय आया बांधी मूठी खूटी मूठी परा जासो;
"ओपो आढो" कहै नरां! बांटो मूठी अन्न ॥ ४ ॥

---

१ "देग" (होना चाहिये) —प्रकाशक, "चारण"

३

मन जाणै चढ़ूं हाथियां माथै, खुर धासंतां जनम खुवै ।
नर री चींती बात न होवे, हर री चींती बात हुवै ॥ १ ॥

मन जाणै पदमण हूं माणूं, गो बंद बांधै पथरे गळै ।
मांडण हारे लेख मांडिया, मेटण वालो कवण मळै ॥ २ ॥

यूं जाणै पकवान अरोगूं, धापर मिळै न लूको धांन ।
हचियो खाय काय हींचोळा, भोळा रे रचियो भगवान ॥ ३ ॥

दिल में जाणै पांव दवाऊं, औरां रा पग दावै आप ।
कळपै कसूं कसूं मन कोपै, प्राणी लेख तणो परताप ॥ ४ ॥

चित्त में जाणै हुकम चलाऊं, हुकम तणै वस नार न होय ।
सांमा चा[1] लेख लिख्या उण सांई, काचा करण न दीसै कोय ॥ ५ ॥

धापै मन वैठां धोळाहर, तापै सूनो ढूंढ तठै ।
आदू रीत असी है "ओपा"। कुटी लिखी सो महल कठै ! ॥ ६ ॥

(क्रमशः)

---

अपने समय के सुप्रसिद्ध विद्वान्, कवि एवं इतिहास वेत्ता स्व. कविराजा
वांकीदासजी आशिया (जोधपुर) कृत—

गीत

१

वस राखो जीभ कहै इम "बांको", कड़वा बोल्यां प्रभत कसी ।
लोह तणी तरवार न लागै, जीभ तणी तरवार जसी ॥ १ ॥

भाई ! अगे अगेरे भारथ, हेकण जीह प्रभाव हुआ ।
मन मिळियोड़ा जिके माढुवां, जीभ करै खिण मांह जुवा ॥ २ ॥

---

१ साचा (होना चाहिये) —प्रकाशक, "चारण"

मैला मनख वचन रै माथै, बात वणाय करै विसतार ।
बैठ सभा विच मूंढा बारै, बचन काढणौ सोच विचार ॥ ३ ॥

मन में फेर धणो री माळा, पकड़ै नहँ जमदूत पलौ ।
मिळै नहीं बकणै सूं माया, भाया ! कम बोलणो भलौ ॥ ४ ॥

---

२

नहँ पंचां जाय लाकड़ी नांकै, घणौ जोर सजगीर घणा ।
चरचा करै कचेड़ी चढ़िया, नीर ऊतरै तिकां नरां ॥ १ ॥

वणज-बँभौ हळ-हांसल विगड़ै, कुवद कमाई जगत कहै ।
झगड़ो लागौ जिकां भूंपड़ां, रगड़ौ तलवां तणौ रहै ॥ २ ॥

महियंळ कुशळ पराये मूंढै, सूंक हंमेस बांटणी सेस ।
कजिया रौ कीजै मुँह काळौ, कजिया में नित नवा कलेस ॥ ३ ॥

राखै संप जिके धन राखै, "बांको" आखै साच वधी ।
न्याव निवेड़ौ तिके निवेड़ो, राज चढयां के तणी रधी ॥ ४ ॥

---

३

कुण जाय जिकण ठाली कोटड़ी, खान पान नहँ लियै खवर ।
जिण ग्वाड़ी देखर जग जावै, करवौ पावै कोड कर ॥ १ ॥

डोंवी पौळ दीसती डाकण, रोटी देण तलाक रही ।
फळसौ दीसै घणौ फूटड़ौ, पोखीजै जिण माँह पही ॥ २ ॥

आयां मिळै नहीं अन आदर, धवळहरां अळगा सूं धोक ।
क्यावर रा भूंपा कांटाळा, लै विसराम बटाऊ लोक ॥ ३ ॥

रोटी–राव–खाटलौ राली, मिळियां राखौ नकौ मणा ।
गाम धणी तो पाछै गणियै, घर रा धणियां रंग घणा ॥ ४ ॥

स्व. कविवर आशिया जवानसिंहजी ( मेंगटिया-मेवाड ) कृत—

मनहर

१

होकर प्रमादवश मानै या न मानै तोहू,
जानै जिय जैसी कहै, झूंठ न प्रचार का ।
शासन विहित लोक लाज सौं ग्रहित सदा,
पक्षपात रहित, व्है सहित विचार का ॥
आदि अवसान मध्य नेक सब कहैं नर,
एकहू न होय जामें वेल अनाचार का ।
सेवक का काम यही उचित सलाह देना,
करना कराना सो तो काम सरकार का ॥ १ ॥

---

२

उचित अनुचित को राखत विचार वड़े,
स्यार छांडि, सिंह वार करत करीन पै ।
सेस सहै भार, वारि जरै वड़वागनि तैं,
तदपि प्रहारत ना विपति परीन पै ॥
निवल न गाहैं, राहैं चलत स्वधर्म धीर,
युद्ध को उमाहैं वीर सवल अरीन पै ।
नृपति कुलीन, मन करैं ना मलीन कदा,
आश्रितन-दीन की जमीन उदकी न पै ॥ १ ॥

---

कविरत्न ठाकुर केसरीसिंहजी वारहठ ( कोटा ) कृत—

शुभेच्छु चावुक-स्पर्श

( वर्तमान राजाओंको लक्ष्य करके )

सोरठा

अवधी अव ओछीह; सोचीजै सह भूपत्यां !
पड़गी पख पोचीह; नीत सलोची नहँ रखी ॥ १ ॥

भावार्थ

भूपतियो ! सोचिये, समय कम रह गया है। आपका पक्ष निर्बल हो गया है क्योंकि आपने अपनी नीति को लोचदार ( परिस्थिति अनुसार ) नहीं रक्खी ॥ १ ॥

---

साझ्यो बणकां साज; रजवट बट खोवे रधू ।
रहसी नहँ ये राज; आज लगा जिण विध रह्या ॥ २ ॥

आपने राजपूती शान को खोकर बनियापन का रूप सज लिया है; परन्तु अबतक जिस प्रकार रहे वैसे अब ये राज्य नहीं रहेंगे ॥ २ ॥

---

दुख सह झेले देह; प्रजा पूत सम पाळता ।
(अब) झूंट प्रपंच सजेह; लूटीजै घर ही लखो ॥ ३ ॥

आप ही देखिये; पहले सब तरहके दुःख अपने शिर लेकर प्रजाका पुत्रवत् आप पालन करते थे और अब झूंठ एवं प्रपंचों के द्वारा उसके घर लूटे जाते हैं ॥ ३ ॥

---

हो न पराया, हेत; राजां यो घर राजरो ।
खाण लगा क्यूं खेत; वाड रूप वणिया रह्या ॥ ४ ॥

आप गैर नहीं हैं, इसलिये कहते हैं कि राजाओ ! यह घर आप ही का है । आप जिस खेत के वाडरूप बने रहे थे उसीको क्यों खाने लगे हैं ? ॥ ४ ॥

---

पग पग जरवां पीट; नीठ आज लग यूं निभी ।
पण अब परजा दीठ; खुली मींट संकर किना ॥ ५ ॥

पैर २ पर जूते खाकर भी अब तक ज्यों त्यों कर प्रजा आपके साथ निभती रही । परन्तु अब उसका ज्ञानचक्षु शंकरकी पलक के समान खुल गया है ॥ ५ ॥

---

परजा जितै अजाण; महिप हालिया मन-मतै ।
वरतै मिन्त प्रमाण; पँदरह वरसां पूतड़ो ॥ ६ ॥

प्रजा जब तक अबोध थी, आप लोग मनमाने चलते रहे। लेकिन, ख़याल रखिये, होशियार होने पर तो पुत्र के साथ भी मित्र के समान व्यवहार करना उचित होता है ॥ ६ ॥

---

निरभै हित निरभेळ; जे नर चाहै राज रो।
बस चुगलां इण वेळ; जेल मांह पटको जिकां ॥ ७ ॥

जो लोग बिना किसी लाग लपेटके निर्भय होकर राज्य का हित-साधन चाहते हैं, उनको आप चुगलखोरों की बातों में आकर जेल में ठूंस देते हो ॥ ७ ॥

---

नभ सोभा निरखाय; ऊंचा नेणां आप रा।
(पण) अब जहाज अथड़ाय, आगे भाळो अधपत्यां ! ॥ ८ ॥

आपकी ऊंची निगाहें, ऊपर आकाश की शोभा देख रही हैं; किन्तु अधिपतियो ! जरा आगे देखो, आपका जहाज अब टकरानेवाला है ॥ ८ ॥

---

ऊपर रै आधार; पग समेट झूलै पड़्या।
की जाणै करतार; (कद) खसक पड़ै खतिया कड़ा ॥ ९ ॥

ऊपरके सहारे के बलपर आप पैर सिकोड़ कर झूले में पड़े हुए हो, लेकिन जिन जंग खाये हुए कड़ों के भरोसे पर आप हो, वे ईश्वर जाने, न मालूम कब खिसक पड़ेंगे—कुछ पता है ? ॥ ९ ॥

---

जीवन अहळो ज़ाय; सहल सिकार सलाम में।
मांटी मौज उडाय; परजा बिलखै पेट नै ॥ १० ॥

आपकी जिन्दगी दुआ-सलाम, सैर-सपाटे और शिकारमें बरबाद हो रही है, जोरावर लोग मौज उडा रहे हैं, और उधर प्रजा उदर-पूर्ति के लिये बिलख रही है ॥ १० ॥

---

हुकमत गी पर हात; घर में खूणै घालिया।
बालक भी या बात; जाण चुक्या जग माँहिने ॥ ११ ॥

अब यह बात बच्चे तक जान चुके हैं कि आपकी हकूमत लोगों के हाथ में चली गई है और आप अपने ही घर के कोने में बिठा दिये गये हो ॥ ११ ॥

---

हाथ्यां बैठ हगाम; किना करै कठपूतलीं ।
देखीजै बिन दाम, अजब तमाशो आज रो ॥ १२ ॥

आजकल हाथियों पर सवार होकर जो आपके जुलूस निकलते हैं, वे लोगों की निगाह में कठपुतली के खेल के समान हैं, और विना पैसों का तमाशा ख़याल किया जाता है ॥ १२ ॥

---

दोहा

साद प्रजारो सींवियो; फिट कानूनां फांस ।
ज्वालामुख ज्यूं जाणजे; सो धुँधवायो सास ॥ १३ ॥

वाहियात कानूनों में फांस कर आपने प्रजा की आवाज को सीं तो दिया है; परन्तु ध्यान रखना, वह घुटा हुआ श्वास ज्वालामुखी साबित होगा ॥ १३ ॥

---

कै जंगल रणवास कै; कै उडतां आकास ।
जाय जमारो राज रो; म्हांके प्रजा निसास ॥ १४ ॥

आपका जीवन जंगल में, जनाने में या आकाश-विचरण में बीतता है और प्रजा यह देखर कर निःश्वास छोड़ती है! ॥१४॥

---

रूस-चीन-जरमन-तुरक; आदि हुता पतसाह ।
वे सिंहासण कित गया; सोचीजै नरनाह ॥ १५ ॥

नरपतियो! जरा सोचो, रुस, चीन, जर्मनी और टर्की आदि देशो में जो शाहंशाह थे उनके सिंहासन आज कहां हैं? ॥ १५ ॥

---

परजा ही पलटाविया, अणचींत्या बिन फौज ।
काल्ह जिके धर गंजता; आज मिळै नहँ खोज ॥१६॥

कल तक जो पृथ्वी को रौंद रहे थे उनके तख्तों को प्रजाने ही अकस्मात् और विना फ़ौज़-फांटे के बदल दिये और आज उनका पता भी नहीं है! ॥ १६ ॥

---

समै पलटतां जेज नहँ; जठै प्रजा जुँझलाय ।
धर-धूजण वस की चलै, पळ में महल ढहाय ॥१६॥

जहां प्रजा झुंझला उठती है तो समय को बदलते देर नही लगती। भूकम्प होने पर क्या किसीका कुछ वश चल सकता है–क्षणभर में महल ढह पडते हैं! ॥१६॥

---

सुखी समृद्ध ब्रिटानिया; जॉरज-सुतने जोय ।
ऊहिज मारग आदरौ, सुख री नींदां सोय ॥१७॥

खूब सुख निद्रा ले लेनेके वाद अवतो आपको भी उचित है कि आप समृद्ध और सुखी ब्रिटैनके जॉर्ज-तनयको देखो और उसी मार्ग को ग्रहण करो। ॥१७॥

---

आछा कामां ऊधमौ; धणियां ! निज धन रास ।
नहँ तो नेड़ा आवणा; महल मजूरां वास ॥१८॥

स्वामियो! अपनी धन-राशिको उत्तम कामों में खुले दिल से खर्च करो वरना इन महलों में मज़दूरों के निवास के दिन नज़दिक प्रतीत होते हैं। ॥१८॥

---

सोरठा

पितु-सम ताजी प्रीत; कर राजी परजा करण ।
निभ जाभी सुध नीत; है वाजी हातां हणा ॥१९॥

पिता के समान अभिनव प्रीति से प्रजा को खुश करनेके लियेआप शुद्ध उत्तम नीति का अवलम्बन करो तो अव भी वाजी आपके हाथ में है ॥१६॥

---

नर सुख गाफल नींद; जाणूं कड़वौ जागणो ।
(पण) वेलां चँवरी बींद; जोग हुवै जंभेड़णो ॥२०॥

जानता हूँ कि गफ़लतकी नींद के सुख में मनुष्य को जगाना वहुत बुरा मालूम होता है। किन्तु क्या सभी नहीं जानते कि लग्न-समय पर तो दूल्हे को झटके देकर भी जगाना पडता है! ॥२०॥

---

खत्रवट मांहे खोट; देखे दुख पावै दुसह ।
(जंद) चारण चुभती चोट; हिरदै सबदां री हणै ॥२१॥

चारण आपके हृदय पर तभी अपने शब्दों की चुभती हुई चोट पहुँचाता है जब उसे आपके क्षात्र-धर्म में कमी नजर आती है और उससे उसको असह्य वेदना होती है। ॥२१॥

---

नृप ! नहँ व्हो नाराज, स्वीकारे सत सांपरत ।

आखी ईहग आज, हित री वातां हेत थी ॥२२॥

राजाओ ! नाराज मत हो जाना। प्रत्यक्ष सत्य को स्वीकार करके ही आपके लाभकी बातें आज प्रेमके वश हो चारण ने कह दी हैं। ॥२२॥

## स्तुति

निबल के बल हो श्री जगदम्ब ।

अशरणशरण अधन के धन हो आरत के अवलम्ब ।

करे अकंटक जन, नसि वंकट संकट के निकुरम्ब ॥

निबलके.... .... .... .... ॥१॥

दुखी देव लखि सदय पधारे मारे शुम्भ निशुम्भ ।

आरतजन पै करुणा धारे, हारे क्लेश कदम्ब ॥

निबलके.... .... .... .... ॥२॥

दुय कर करैं कहा, जब रक्षक बाहू बीस प्रलम्ब ।

है विलम्ब सुमिरन में राउर, करुणा में न विलम्ब ॥

निबलके.... .... .... .... ॥३॥

तव सुदृष्टि में विघ्न कि व्यापैं, हे जननी हेरम्ब !
पालहि का न पतित पावन व्रत "अक्षय" हित अविलम्ब ॥

निवलके.... .... .... .... ॥४॥

—आर्यकुमार अक्षयसिंह रत्नू, अलवर

---

## कविवर ठा० सा० श्री किशोरसिंहजी के स्वर्गवास पर शोकोद्गार

(१)

[ कवित ]

कारक स्वजातिन की सेवा को अथाक कर्म,
धोरी पुरातत्त्व-रथ धारक धुरा गयो ।
ध्वांत में स्वतंत्र मंत्रदायक महीपन कौं,
दीपक समीर काल तंत्र में दुरा गयो ।
गौरव 'हमीर ज्ञाति युवक-जनितृ[1] वनि,
शत्रुजीत उन्नति को अंकुर स्फुरा गयो ।
अकारण मित्र श्री किशोर प्रतिभा[2] को चित्र,
चिंतामणि चारण चरित्र को युरा गयो ॥१॥
पुहुमि प्रसिद्ध सिद्ध करिकै दिखायो जिन,
क्षत्रिय-समाज मध्य राज पटियाला पुर ।
जाके बल विपुल विकास भो स्वजातिन को,
उलट[3] अरातिन कौं सैल जिमि साल्यो उर ।

---

१–उत्पादक । २–प्रतिक्षण नया नया प्रकट करनेवाली बुद्धि । ३–विरुद्ध उठकर ।

काव्य-कृति कोविंद 'हमीर' श्रीकिशोर वर्य,
नीक[1] निरभीक[2] स्थिर धी[3] के धुर्य[4] कीन तुर[5]।
टूटयो आज ज्ञाति-धनु-रौदा[6] हाय! काल-रूप,—
हस्थिन के हौदा चढि सौदा गो सभा में सुर ॥२॥
—निवेदक, कवि श्री हमीरदानजी लाखाजी मोतीसर,
पालणपुर.

(२)

[ कवित ]

जाति पथ-उन्नति सुधारक सिधार गयो,
हाहाकार! भयो, परी दिल में दरार है।
आज सोक-सिंधु महँ बूड़िगो समाज निज
नाव को तरैया हाय! गयो नाक-द्वार है।
मरुधर-मेवार औ ढुंढार-कच्छ-काठीवार—
वासी चारनन-तन झरत अँगार हैं।
'जैमल' स्वजाति को करेजो हो किसोर कवि,
ताहि छीन कीनी ईस! क्रूरता अपार है ॥ १ ॥
नागर सभा को हो सुसागर धी-साहित को
कैवट कुसल हुतो जाति के जहाज को।
चारनन-तारक प्रचारक त्यैां 'चारन' को
तम को नसावन बचैया कुल-लाज को।
दिल दरियाव पाज सर इतिहासहू को
पंडित प्रखर त्यैां करैया देस-काज को।
"जैमल" जगत-स्वामी! व्हैके गुन-ग्रामी तैंने
काहे कियो अंत वा किसोर कविराज को! ॥२॥
—निवेदक, श्री जयमलदानजी शिवदानजी पायक,
लोंद्राणी (कच्छ)

---

१-श्रेष्ट। २-निर्भिक-भयरहित। ३-बुद्धि। ४-धारण करनेवाले। ५-शीघ्र। ६-प्रत्यंचा।



स्व. कविवर ठाकुर किशोरसिंह जी सा. सौदा, एम. आर. ए. एस.
भूतपूर्व संपादक, "चारण"

| जन्म | मृत्यु |
|---|---|
| विक्रम संवत् १९३६ | विक्रम संवत् १९९४ |
| आश्विन शुक्ल १४ | आश्विन शु. पूर्णिमा |
| **शाहपुरा ( मेवाड ) में** | **पटियाला ( पंजाब ) में** |
| | सहसा हृदय की गति रुक जानेसे. |

[ श्री खेतसिंहजी मिश्रण के बंधु-कृत्य से ]

# लाडकड़ो वर

रचयिता

भक्तकवि दूलाभाई भायाभाई काग

बहु क्रोड़ कुमार जुवान थया,
नहीं घंटी छोडावणहार थया;
हवे हाली शके नहीं हाथड़िया.
ग्रही मात नी वात विचार करी,
वर राज हज़ार तैयार थया;
सुणी मांडवड़ा नी ज्यां सामगरी,
लगनो लखिया पछीं नासी गया. ॥ १ ॥

वरवा तणां भीषम नीम ग्रह्यां,
एणे मात हिते बहु दुःख सह्यां;
एनां हाड ने चांम घसाइ रह्यां.
बळती दळती जेइ मावड़ली,
एना आतम ने सळगावी रह्यां;
जणनारी ना मात ने कारणिये,
न सहाय एवां अपमान सह्यां. ॥२॥

वर पांत्रीस कोड़ नो तारक छे,
भुव भार अपार उतारक छे;
सत धारक पाप संहारक छे.
निज शिश नुं श्रीफल हाथ लीधुं,
शरणाई ने ढोल ना शोर थया;
पतितो तणो पावन आ नवशा*,
एणे पीठी-नां केसरियां करियां. ॥३॥

एने पोंखण काळ तणा गण छे,
एनो मांडवड़ो ए महा रण छे.

---

*આ શબ્દ ફારસી ભાષાનો છે, એનો અર્થ વરરાજા થાય છે.

तलवारो तणा एने तोरण छे.
जानीवास तणा ए उतारा तणी,
महेमानीमां जेल तणां घर छे;
ललकारो सहु एनां गीतड़ियां,
हिंद मात नो लाडकड़ो वर छे. ॥४॥

दिन रात धखेल हती तपती,
एणे कैंक नमावी दीधा नृपति;
एवी नाळ जंजाळ कराळ हती.
भयकार मुखे विकराळ हती,
झगती जम आंख शी जामगरी;
एवी तोपने मोढड़े बाथ भरी,
पछी हाकल दागववानी करी. ॥५॥

सळगे एवी दारुनी शेरी हती,
एमां आग लगारेक झेरी हती;
भेळी वायुना कोप नी ले'री हती.
वर कैंक थया पण भागी गया,
नभ मंडल मां एनी झाळ गई;
निरखी मन मोहन मूरतीओ,
उतपात नी आग ओलाइ गई ! ॥६॥

एक काळनो थाळ त्यां पीरसियो,
विष वाळो कंसार ए खाइ गयो;
पछीं पेटड़िया मां पचावी गयो.
सुखकारी हती ने कुमारी हती,
हती नामे स्वतंतरता सुंदरी;
एने मोहनी मोहननी प्रगटी,
वरमाळ हसी कंठ मांय धरी. ॥७॥



# स्वागत



( कर्ता : आर्यकुमार अक्षयसिंहजी रत्नू—अलवर )

समागत स्वागत चारण—पत्र ॥

बहुत बिछुड़े, अब फिर पगु धार ।
सँभालो निज भुज भार—सुधार ॥
तुम्हीं इस युग के महदाधार ।
करो हम पतितों का उद्धार ॥

चाहते हम तो छाया—छत्र । समागत स्वागत चारण—पत्र ॥ १ ॥

---

समझ कर गन्ता देश विदेश ।
प्रकाशित करते दूरन्देश ॥
वही पूरा कर दो उद्देश ।
जाति जागृति का शुचि संदेश ॥

कृपा कर पहुँचा दो सर्वत्र । समागत स्वागत चारण—पत्र ॥ २ ॥

---

तुम्हारा वह किशोरपन रंग ।
ले गया वह किशोर ही संग !
जमेगा तो भी कुछ तो ढंग ।
छिड़ेगा उन्नति—कथा प्रसंग ॥

इसीसे उत्सुक " अक्षय " अत्र । समागत स्वागत चारण—पत्र ॥ ३ ॥



# हम "चारन" कैसे हैं ?

(लेखक : शंकरदान जेठीभाई देथा, लींबड़ी)

कवित

क्रीतपूत-कृत्रिम-कुक्षत्रि व्याल—जाल वाकें,
अति दुःखकारी हम लगे उरगारी हैं।
क्षात्र-धर्म-पथ के पथिक शुद्ध क्षत्रिन कें,
संजीवनी-मंत्र जैसे हम सुखकारी हैं।
शंकर भनंत जाके अंतर में निरंतर,
सुर—गुरु जैसे हम पूज्य—प्रिय भारी हैं।
ऐसे देव-अंशी जो विशुद्ध राज-वंशी ताके,
पुनित—पुराने हम चारन पुजारी हैं॥ १ ॥

## सम्वाद

### श्री० अलवरेन्द्रकी महती उदारता

(लेखक : आर्यकुमार अक्षयसिंहजी रत्नू, मंत्री, अलवर राज्य चारण-मण्डल)

श्रीमान् महाराजाधिराज श्री. सवाई तेजसिंहजी वीरेन्द्र शिरोमणि अलवरेंद्र देव पहिले से ही चारण जाति पर परम प्रेम रखते हैं। सिंहासनारोहण के पश्चात् श्रीमान् ने बलदेवदानजी कविया (सेवापुरा), जयसिंहजी कविया, करनीदानजी देथल (नेतड़वास) व रामसिंहजी रत्नू (थमावली) आदि सज्जनों को उत्तमोत्तम पदों पर राज्यसेवा में नियुक्त करने की अनुकम्पा कर अपने उस प्रेम का विशेष परिचय प्रदान किया है और ता. २२-५-३८ को श्रीमान् चिरंजीवी महाराज कुमार साहिब के शुभ जन्मोत्सव के उपलक्ष्य में होने वाले दरबार में कँवर बलदेवदानजी कविया को ५०) मासिक की वेतनोन्नति प्रदान की एवं इन्हें तथा बारहठ बलवन्तसिंहजी आदि चार स्थानीय महानुभावों को पुरस्कारादि से सम्मानित किया गया है।

इसी शुभ प्रसंग पर की गई चारण—छात्रालय की स्थापना की प्रार्थना पर स्वीकृति फरमाई गई और छात्रालय बनाने के लिये रघुाजत बोर्डिंग हाउस के

पीड़ित हुए, और वह पीड़ा छः मास तक बनी रही। विवश होकर महाराजा ने आँखों को दूषित वायु से बचाने के लिये पर्दे के भीतर रहना स्वीकार किया, और राज्य के कर्मचारियों को अपने सामने बुलाना छोड़ दिया। उन दिनों राज-कर्मचारियों को महाराजा से कोई बात कहनी होती, तो वे पर्दे के बाहर बैठकर निवेदन करते थे। उस अवसर पर एक दिन महाराजा को कविराजा की आवश्यकता हुई। दो-तीन बार नौकर भेज उनको हाज़िर होने के लिये कहलाया, किंतु प्रत्येक बार उन्होंने बीमार होने का बहाना किया। तब उनके पुत्र ने उनको महाराजा के अप्रसन्न होने का डर दिखलाकर महलों में जाने का आग्रह किया। इस पर उन्होंने पर्दे के बाहर बैठकर महाराजा से बात करने में अपना अपमान होना प्रकट कर महाराजा के पास जाने से साफ़ इनकार किया। यह बात उस सेवक ने ज्यों-की-त्यों महाराजा से कह सुनाई। इस पर महाराजा ने उस सेवक को फिर भेजकर कविराजा को कहला भेजा कि यदि मेरी आँख की पीड़ा बढ़ जाय, तो कोई चिंता नहीं, पर आपको बाहर बिठलाकर बात नहीं करूँगा। तब वह दरबार में गये। गुण-ग्राहक महाराजा ने नेत्र की पीड़ा होने पर भी कविराजा को अपने सम्मुख बुलाकर बातचीत की।

महाराजा ने अपने राजकुमार छत्र-सिंह की शिक्षा का भार भी कविराजा पर छोड़ा था; किंतु कविराजा ने कुँवर के लक्षण देखकर जान लिया कि वह अवगुणों का भंडार है, उस पर शिक्षा का कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ेगा, इसलिये उन्होंने राजकुमार को शिक्षा देना छोड़ दिया। महाराजा मानसिंह को जब ज्ञात हुआ कि कविराजा राजकुमार को शिक्षा देने के लिये नहीं जाते, तब उन्होंने उनसे राजकुमार को न पढ़ाने का कारण पूछा। कविराजा ने कहा—"यह कुपूत है, इसको शिक्षा देकर मैं अपनी कीर्ति में बट्टा लगाना नहीं चाहता।" आगे जाकर उनका कथन अक्षरशः ठीक निकला, और महाराजा मानसिंह को छत्रसिंह के कारण बड़ी-बड़ी आपत्तियाँ उठानी पड़ीं।

कविराजा की अद्भुत काव्य-कला की प्रशंसा सुन मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह ने, जो काव्य के ज्ञाता थे, उन्हें उदयपुर बुलाकर विशेष रूप से उनका सम्मान करना चाहा, परंतु उन्होंने जोधपुर-नरेश के अतिरिक्त अन्य जगह से दान न लेने की प्रतिज्ञा कर ली थी, इसलिये महाराणा से प्रतिग्रह लेना अस्वीकार कर उसके लिये धन्यवाद-पूर्वक क्षमा-याचना की।

कविराजा बड़े निर्भीक थे। एक बार जोधपुर में बहुत वर्षा हुई, और सूरसागर तालाब जल से परिपूर्ण हो गया। उस अवसर पर वर्षाऋतु के आनंद को लूटने के लिये महाराजा सपत्नीक सूरसागर गये, और कविराजा भी पालकी में बैठकर रवाना हुए। मार्ग में ज़नानी सवारी जा रही थी, जिसके साथियों ने उनको ठहर जाने के लिये कहा; किंतु उन्होंने महाराजा के नाराज़ होने की कुछ

भी परवा न कर कहा—"ऐसी रानियाँ बहुत-सी जाती हैं।" जब सूरसागर पर ज़नानी सवारी पहुँची, और रानी ने बाँकीदास की धृष्टता का हाल महाराजा से निवेदन करना चाहा, तो महाराजा ने यह उत्तर दिया—"हम यहाँ आमोद-प्रमोद के लिये आये हैं, इसलिये जिस किसी को हमारे आनंद में बाधा उपस्थित करना हो, वही यहाँ अर्ज़ करे; नहीं तो जोधपुर लौटने के बाद जो कुछ अर्ज़ करना हो, करे।" फिर महाराजा जोधपुर लौटे, तब रानी ने कविराजा की गुस्ताखी की बात महाराजा से कह सुनाई। इस पर महाराजा ने उत्तर दिया—"यदि मैं चाहूँ, तो आप-जैसी बहुत रानियाँ ला सकता हूँ, परंतु ऐसा दूसरा कवि मुझको नहीं मिल सकता। इसलिये अब इस विषय में मौन धारण करना ही अच्छा होगा।" इस पर वह चुप हो गईं।

महाराजा मानसिंह के पूर्व जोधपुर की गद्दी पर उनके चचेरे भाई भीमसिंह थे। भीमसिंह ने गद्दी पर बैठते ही अपने कई भाई-भतीजों को मरवा डाला था। इस कारण महाराजा मानसिंह वहाँ से भागकर जालोर में, जो बचाव के लिये सुरक्षित स्थान था, जा बैठे। उनको वहाँ से निकालने के लिये महाराजा भीमसिंह ने सिंघवी इंद्रराज को सेना देकर भेजा, जिसने जालोर के क़िले को घेर लिया, और मानसिंह को यहाँ तक तंग किया कि वह विवश होकर क़िले से निकल जायँ। उक्त क़िले में जलंधरनाथ का एक स्थान था। वहाँ के आयस (कनफड़ानाथ) देवनाथ ने उनसे कहा—"यदि आप छः दिन और इस क़िले में रह जाओगे, तो यह आपके हाथ से कभी न निकल सकेगा, और आप मारवाड़ के स्वामी होकर जोधपुर पहुँचोगे।" इन वाक्यों पर उनको दृढ़ विश्वास हो गया, और अनेक आपत्तियाँ सहने पर भी उन्होंने जालोर के क़िले को न छोड़ा। इन्हीं दिनों जोधपुर से महाराजा भीमसिंह के देहांत हो जाने का समाचार इंद्रराज को मिला। जोधपुर का तमाम सैनिक-बल इंद्रराज के अधिकार में था, इसलिये उसने सोचा, यदि कोई दूसरा गद्दी पर बैठ गया, तो सरदार उसे अपने क़ाबू में कर लेंगे; और मानसिंह को गद्दी पर बिठाया जाय, तो वह अपने हाथ में रहेगा, और उस पर यह बड़ा उपकार का काम होगा। निदान उसने महाराजा मानसिंह को यह सूचना देकर बिना संकोच उन्हें जोधपुर चलने के लिये कहलाया, परंतु उन्हें विश्वास नहीं हुआ। अंत में जब उन्हें निश्चित रूप से भीमसिंह की मृत्यु का हाल ज्ञात हुआ, और उनके विरुद्ध होनेवाले षड्यंत्र का भय मिट गया, तब वह जालोर से आकर जोधपुर के सिंहासन पर आरूढ़ हुए। इसके बाद महाराजा ने आयस देवनाथ की भविष्यद्वाणी को स्मरण कर उसको अपना गुरु बनाया, जिससे नाथों का उपद्रव बहुत बढ़ा; परंतु महाराजा सदा उस बात की उपेक्षा ही करते रहे। अंत में नाथों के उपद्रव से तंग होकर सरदारों ने आयस देवनाथ को अमीरख़ाँ पठान के द्वारा मरवा डाला, और कुँवर छत्रसिंह को महाराजा के हाथ से राज्याधिकार दिलवा दिया।

इतना ही नहीं कुँवर को चांपासनी के वल्लभ-संप्रदाय के गोसाईं द्वारा मंत्रोपदेश दिलवाया, जिससे वहाँ कनफटों का प्रभाव हटने लगा। उस समय कविराजा ने महाराजा के अप्रसन्न होने की कुछ भी परवा न कर नाथों का निंदासूचक एक सवैया कहा, जिसका अंतिम चरण इस प्रकार है—

"मान को नंद गुविंद रटै,
तव...फटै कनफट्टन की।"

युवराज छत्रसिंह शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त हुआ, तदनंतर फिर राज्याधिकार महाराजा मानसिंह ने अपने हस्तगत कर लिया। नाथों के बड़े पक्षपाती होने के कारण उक्त महाराजा ने कविराजा के कहे हुए उक्त सवैये से चिढ़कर उनको दंड देना चाहा। महाराजा के क्रूर स्वभाव से कविराजा अपरिचित न थे। इसलिये जो नौकर उन्हें बुलाने आया, उससे कहा कि मैं हाज़िर होता हूँ, तुम चलो। किंतु वह महाराजा के पास नहीं गये, और तेज़ चलनेवाले ऊँट पर सवार होकर, मारवाड़ का परित्याग कर मेवाड़ चल दिये। वहाँ पर उनका वैसा ही आदर रहा, जैसा जोधपुर में था। महाराजा को कविराजा के मारवाड़ छोड़ देने पर बड़ा दुःख हुआ। अंत में उन्होंने बहुत कुछ अनुनय-विनय करके उनको फिर जोधपुर बुला लिया।

श्रावण सुदि ३, वि० सं० १८९० (ई० सन् १८३३) को कविराजा का परलोक-वास हुआ। महाराजा मानसिंह को उनकी मृत्यु पर बड़ा शोक हुआ, और निम्न-लिखित सोरठों में उन्होंने अपने हृदयोद्गार प्रकट किये—

"सद्विद्या बहु साज,
वाँकी थी बाँका वसू।
कर सूधी कवराज,
आज कठीगो आसिया।

विद्या कुळ विख्यात,
राज काज हर रहसरी।
वाँका तो बिण वात,
किण आगळ मनरी कहाँ॥"

कविराजा वाँकीदास रचित डिंगल और व्रजभाषा के छोटे-बड़े कई ग्रंथ हैं, और उनकी फुटकर कविताएं और गीत तो अनेक हैं। महाभारत के कुछ अंश का हिंदी अनुवाद भी उन्होंने किया था, परंतु अभी तक वह अप्रकाशित ही है। मरु-भाषा के गंगालहरी आदि २४ ग्रंथों में से निम्न-लिखित ग्रंथ नागरी-प्रचारिणी सभा, काशी ने बालावक्ष राजपूत-चारण-पुस्तकमाला में, दो भागों में प्रकाशित किये हैं।

पहले भाग में—(१) सूर-छत्तीसी, (२) सीह-छत्तीसी, (३) वीर-विनोद, (४) धवल-पचीसी, (५) दातार-बावनी, (६) नीति-मंजरी और (७) सुपह-छत्तीसी।

दूसरे भाग में—(१) वैसक-वार्ता, (२) मावड़िया मिजाज, (३) कृपण-दर्पण, (४) मोह-मर्दन, (५) चुगल-मुख-चपेटिका, (६) वैस-वार्ता, (७) कुकवि-बत्तीसी, (८) विदुर बत्तीसी,

( ९ ) भुरजाल-भूषण और ( १० ) गंगालहरी ।

अप्रकाशित—( १ ) झमाल, ( २ ) जेहल-जस-जड़ाव, (३) सिधराव-छत्तीसी, (४) संतोष-वावनी, (५) सुजस-छत्तीसी, ( ६ ) वचन-विवेक-पच्चीसी और ( ७ ) कायर-वावनी । +

कविराजा वाँकीदास की कविता डिंगलभाषा में प्रायः वीर-रस-पूर्ण हुआ करती थी, जिसका राजपूताने में वड़ा सम्मान है, किंतु समय-समय पर उन्होंने अपनी कविता में अन्य रसों का भी प्रयोग किया है । कहते हैं, जयपुर और जोधपुर के महाराजों के आपस के वैर के मिटाने के लिये महाराजा मानसिंह ने अपनी कन्या का विवाह जयपुराधीश जगतसिंह के साथ तथा जगतसिंह ने अपनी वहन का विवाह मानसिंह के साथ कर दिया था । उस समय हिंदी के प्रसिद्ध कवि पद्माकर और वाँकीदास के वीच काव्य-चर्चा हुई, जिसमें वाँकीदास ने वाज़ी मार ली । उनकी डिंगल-भाषा की कविता ओज-पूर्ण, प्रसाद-गुण-युक्त, उत्कृष्ट एवं सुधरी हुई होती थी । उनका ऐतिहासिक ज्ञान भी अगाध था । मेरे संग्रह में उनकी लिखी हुई अनुमानतः २८०० ऐतिहासिक वातों का संग्रह है, जो अव तक अप्रकाशित है । वह संग्रह केवल राजपूताने के इतिहास के लिये ही उपयोगी है । इतना ही नहीं, किंतु राजपूताना के वाहर के राज्यों तथा मुसलमानों के इतिहास की भी उसमें कई वातें उल्लिखित हैं * ।

# डिंगल साहित्य में हास्यरस

[ ले० भँवर उदयसिंह दधिवाड़िया, एम० ए०, एल-एल० वी० (प्रीवियस), हिन्दू-विश्वविद्यालय, काशी ]

हिन्दी साहित्य के इतिहास में सवसे आदि काल और वड़ा ही महत्वशाली समय 'वीर-गाथा-काल' गिना जाता है। उस समय केवल डिंगल साहित्य का

+ अभी कुछ मास पूर्व उक्त सभा की ओर से 'वाँकीदास-ग्रंथावली' का तीसरा भाग प्रसिद्ध हुआ है, उसमें 'कृपण-पच्चीसी' एवं 'हमरोट-छत्तीसी' नामक अन्य दो ग्रंथों के साथ ये सातों ग्रंथ दिये गये हैं । —सम्पादक, गुजराती विभाग

* कविराजा वाँकीदास के पौत्र मुरारिदान साहित्य के विद्वान् और अच्छे कवि थे । जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह ( दूसरे ) के नाम पर उन्होंने अलंकार का भाषा में 'जसवंतजसोभूषण'-नामक वृहद् ग्रंथ रचा । उनकी योग्यता आदि सद्गुणों से प्रेरित हो अँगरेज़ी सरकार ने उनको महामहोपाध्याय का ख़िताव दिया था । —लेखक

ही पूर्ण बोलवाला था और अन्य साहित्य तो केवल नींद में सोते हुए से ज्ञात होते थे। ठीक वह समय ही ऐसा था जब चारों ओर चारण लोग सबसे अधिक पूज्य समझे जाते थे। उस काल में केवल वीर रस-युक्त कविता की ही गूंज हो रही थी। और इस वीररस-युक्त कविता के निर्माता थे चारण कविगण। वह समय ऐसा था जबकि क्षत्रियों की तलवारें चारों दिशाओं में चमचमा रही थीं। उस समय के चारण कवियों की वाणी में भी वह शक्ति, वह ओज, वह उल्लास, वह चमत्कार और वह जोश था जो मुर्दों में जान डाल देता था, कायर को वीर में परिणत कर देता था और क्षत्रियों को तलवार पर नाच नचाता था। अत: क्षत्रिय गण चारण कवियों को हर समय अपने साथ रखते थे जिससे वह अपनी ओजस्विनी कविताओं द्वारा रणक्षेत्र से भागी हुई सेनाओं में भी पुन: जोश का संचार कर देते थे। ये चारण कविगण केवल वीरता पूर्ण कविता से ही लोगों को प्रभावित नहीं करते थे परन्तु स्वयं भी वीरता से लड़ कर क्षत्रियों के लिये-देश और जाति के लिये-मर मिटते थे। अत: वह समय ही चारण जाति के उन्नति का उच्चतम शिखर समझ लीजिये।

परन्तु "सब दिन रहत न एक समान"! समय ने धीरे २ पलटा खाया। डिंगल साहित्य का वह स्वर्णयुग बीत चला। अन्य साहित्यों के भी अंकुर निकलने लगे। तलवारों की चमचमाहट रुक गई, युद्ध शान्त हो गये और क्षत्रिय लोग विलासिता के गहरे कूप में जा गिरे! ऐसी परिस्थिति में भला चारण कविगण काल की चपेट से कैसे बच सकते थे? उन्होंने अपनी कविता में शृंगार रस को प्रधानता देना प्रारम्भ कर दिया।

तदनन्तर "Old order changeth yielding place to new" इस अंग्रेजी उक्ति के अनुसार चारण कवि इस से भी ऊब चले। फिर क्या था? अन्य रसों पर भी वे समय-समय पर कविता करने लगे। प्रस्तुत: लेख में उनमें से केवल हास्यरस का ही दिग्दर्शन हम पाठकों को कराते हैं।

हास्य मनुष्य-जीवन के लिये बड़ी उपयोगी वस्तु है। उसके बिना संसार में जीवन नीरस प्रतीत होता है। इसके द्वारा मुरझाये हुए हृदय भी फिर से खिल उठते हैं, खैर। देखें, डिंगल की हास्य रस-युक्त कविता के थोड़े से उदाहरणों से भी पाठकों के हृदय-कमल खिल उठते हैं या नहीं।

अच्छा, पाठक वृन्द! आपने एक साथ ही दश-मुख वाले राजा रावण का नाम तो सुना ही होगा। अब ज़रा उसके जन्म काल की एक छोटी-सी घटना को भी सुन लीजिये।

"राजा रावण जनमियो, दस मुख एक शरीर।
जननी ने सांसो भयो, किण मुख वालूं खीर॥"

रावण का जन्म होने से माता को बड़ी प्रसन्नता हुई परन्तु साथ ही उस का एक तो शरीर और मुँह दश देख कर बड़े भारी संशय में पड़ गई कि अब स्तनपान किस मुँह से करावें ?

यदि आपने स्त्रियों की अजीब बातों को कभी न सुना हो तो अब सुन लीजिये। पति के घर लौट आने पर उसकी स्त्री अपनी सखी से घर की दशा का वर्णन कर रही है और कहती है—

" साजन आया हे सखी ! ज्यां की जोंती बाट ।
थांभा नाचैं, घर हंसै, खेलण लागी खाट ॥ "

वाह ! हद कर दी। खम्भे भी कभी नाचते होंगे। घर भी भला हंसने वाला पदार्थ है और आपने कभी खाट को भी खेलते हुए देखा है !

इसी प्रकार पुत्री के सयानी होने पर पिता उसके विवाह की चिन्ता कर ही रहा था कि पुत्री चट से बीच ही में बोल उठी—

" बाबा मत देइ मारुवां, वर कुंवारि रहेस ।
हाथ कचोळो सिर घड़ो, सिंचंती ही मरेस ॥ "

हाय ! गजब हो गया ! बेचारे समस्त मारवाड़ियों को क्वाँरे ही रहना पड़ेगा। कलियुग आ गया। लड़कियां विवाह के लिये अपनी पसंदगी-नापसंदगी ज़ाहिर करने लग गईं। वाह ! क्वाँरी लड़कियों का मारवाड़ियों पर इतना अन्याय। वे क्वाँरी रह जायँगी परन्तु मारवाड़ में विवाह नहीं करेंगी। यदि ऐसा करें तो पानी ढोते-ढोते मर जायँ। वाह रे ! मारवाड़ देश। लडकियाँ तक घृणा करती हैं। ख़ैर !

क्या आपको मालूम है आजकल साधुओं की संख्या दिनोंदिन क्यों बढ़ती जाती है ? देखिये, साधु हो जाने पर तो मनुष्य को कई लाभ होते हैं—

" मूंड मुंडायां तीन गुण, मिटी टाट री ख़ाज ।
बाबा बाज्या जगत में, मिळ्यो पेटभर नाज ॥ "

लाभ नम्बर एक, सिर के बाल सफाचट हुए और बस, खोपड़ी की खुजली मिटी। लाभ नम्बर दो, जो कोई उन्हें देखे वह चिल्ला उठता है "बाबा जी महाराज !" नहीं तो वैसे कौन पूछे ? और लाभ नम्बर तीन यह है कि भरपेट भोजन बैठे-बिठाये मिल जाता है ! इसी प्रकार—

" चेला लावे मांग कर, बैठा खावै मंथ ।
राम भजन तो नाम है, पेट भरण रो पंथ ॥ "

चेले तो दर-दर भटक कर मांग लाते हैं और महन्तजी का तो सिद्धान्त है ही कि 'राम नाम जपना, पराया माल अपना।' इस तरह नाम तो राम भजन का है और काम है पेट भरने का।

पाठक वृन्द ! देखिये, जो लोग शरीर में थोड़ा सा भी दर्द होने पर अपनी दुर्बलता जता कर तरो ताज़ा पकवान खाने की इच्छा करते हैं, उनके विषय में चारण कविवर कृपारामजी क्या कहते हैं—

" घोचो लागां घाव, घी गेहूं भावे घणा ।
अहड़ा तो अमराव, रोट्यां मूंघा राजिया ॥"

हे राजिया ! ऐसे उमराव सिर्फ़ रोटी कपड़ा देकर रक्खे जायँ तो भी महँगे हैं । ईश्वर बचावे ऐसे नौकरों से !

अच्छा, अब ज़रा मारवाड़ की रेलगाड़ी (J० R०) की भी सैर कर लीजिये—

" नहीं तार नहि टैम है, नहीं बत्ती में तेल ।
आ चालै मन रे मते, मारवाड़ री रेल ॥"

वाह ! अजीब रेलगाड़ी है । न समय का ही कुछ ख़याल है, न तार का ही पता है और उसकी रोशनी तो बस अंधेरे से भी गई बीती है । और इच्छानुसार चलती ऐसे है जैसे कोई दूल्हा पैर बढ़ाता हो । ईश्वर ऐसी रेलगाड़ियों से दूर ही रक्खे !

अब ज़रा बेचारे ढूंढ़ाड़ देश को भी देख लीजिये—

" गाजर मेवो कांस खड़, पुरख जु पून उघाड़ ।
ऊंधा ओज़र अस्तरी, अइ हो धर ढूंढ़ाड़ ॥"

वाह रे ढूंढाड़ देश ! तेरी अब क्या प्रशंसा करें ! मेवे के नाम पर तो गाजर पैदा होती है और घास ईश्वरने कांस जैसी पैदा की । और वहां के स्त्री-पुरुषों का तो कुछ पूछिये ही मत । उलटे पेटवाली चन्द्रवदनियां और पुरुष अधनंगे । वाह ! खूब जोड़ी मिली है ।

परंतु अब इस थरादरी देश की औरतों को तो देखो—

" गागरपेटी गदचली, खीच अनोधा खाय ।
नार हिंड़वा नीपजै, वाह ! थरादरी-वाय ॥"

सचमुच, इन गागर सदृश पेटवाली पद्मिनियों के आगे बेचारे ढूंढाड़ की औंधे पेटवाली कामिनियां पानी भरती हैं । इन्होंने अपनी गदहो सदृश चाल के द्वारा अन्य देशों की हंस-गमनियों का गर्व उतार दिया है । इतना ही नहीं, यदि पतिदेव की आर्थिक स्थिति सामान्य है तो इनके दो-दो हंडी खीच के आहार की व्यवस्था हो नहीं हो सकती ! वाह थरादरी देश ! तेरी संतति ने तो सबसे आगे बाज़ी मार ली ।

पाठक वृन्द ! अब ज़रा जाते-जाते अकाल का वर्णन सुन लें—

" पग पूंगळ धड़ कोटड़े, बाहू बायड़मेर ।
फ़िरतो घिरतो बीकपुर, ठावो जैसळमेर ॥"

बस, समझ जाइये कि पूंगल में तो इसके पैर जमे ही रहते हैं और कोटड़े की तरफ़ भी आंख लगी रहती है ही, खैर। बाड़मेर को भी किसी तरह फंसा लेता है। बीकानेर की ओर तो समय-समय पर घूमने निकल जाता है। और यदि ख़ास उसका अड्डा ही ज्ञात करना हो तो जाइये सीधे जैसलमेर।

बस, पाठक वृन्द ! अब बहुत हो चुका। अब तो आपके मुखारविन्दों से बिखरे हास्य-पुष्पों को बटोर कर लेख समाप्त किये देते हैं। किन्तु आपको यह तो ज्ञात हो ही गया होगा कि चारण-कविगण केवल वीर या शृंगार आदि एक-दो रस-युक्त कविता करने में ही सिद्धहस्त नहीं थे, जैसा कि कुछ लोग मानते हैं, परन्तु अन्य रसों पर भी कविता सफलता पूर्वक कर सकते थे। इस बात का प्रमाण डिंगल-कवियों के प्राचीन ग्रन्थों की खोज करने पर प्रत्यक्ष मिल जाता है। परन्तु इस प्रकार की विभिन्न रस-युक्त कविता अभी तक संसार की दृष्टि से एक प्रकार से ओझल है, और इसका एक मात्र कारण यही है कि डिंगल के प्राचीन ग्रन्थ हस्तलिखित अवस्था में ही चारण सरदारों के घरों में पड़े हुए दीमकों और चूहों की भोजन-सामग्री बन रहे हैं। अतः प्रत्येक जाति-हितैषी व साहित्य-प्रेमी चारण का कर्त्तव्य है कि, डिंगल साहित्य के निर्माता प्राचीन चारण कवियों के इस प्रकार के अप्रकाशित और हस्तलिखित ग्रन्थ अपनी-अपनी सुनहली तिजोरियों में से निकाल कर प्रकाशित करावें और उनमें से भिन्न भिन्न रसों की कविताओं का संग्रह करके उन पर सुन्दर लेख लिख कर "चारण" में प्रकाशित करावें; और अपने पूर्वजों का गौरव संसार को ज्ञात करावें। आशा है, "चारण" में "चारण-वाणी" विभाग खुल जाने से प्राचीन चारण कवियों के फुटकर गीत, कवित्त, सवैये आदि अब प्रकाशित हो कर साहित्य-प्रेमियों को भिन्न-भिन्न रसों का रसास्वादन करायेंगे और डिंगल साहित्य के गौरव को संसार के सम्मुख रखेंगे।



# सम्पादकीय टिप्पणियां

**शोक-सम्वाद—**

यह वास्तव में दुष्ट संयोग ही की बात है कि इस पत्र के प्रथमांक में जाति के अद्वितीय विद्वान् एवं सम्मेलन के अनन्य प्रेमी ठाकुर किशोरसिंहजी बारहठ के स्वर्गवास का ज़िक्र छपा और इस द्वितीय अंक में सम्मेलन एवं जाति के दो हितैषियों—ठाकुर रघुनाथ दानजी बीठु ( देशनोक—बीकानेर ) व ठाकुर शंकरदानजी वणसूर ( पारलाउ—मारवाड़ ) के दुःखद निधनका सम्वाद देना पड़ता है !

उक्त स्वर्गवासी सज्जनो में से प्रथम अ० भा० चा० सम्मेलन के संस्थापकों में से एक कहे जा सकते हैं। यह ठीक है कि सम्मेलन की स्थापना का विचार

जिन लोगोंने किया उनमे वे नहीं थे परंतु उस विचार को अमल में लानेमें उनकी सहायता मुख्य थी।

सुना है रघुनाथदानजी साहिब अपनी बहुत ही साधारण स्थिति में कलकत्ता गये थे और दैवानुकूलता से उन्हें वहां अच्छा आर्थिक लाभ हुआ। बाद में कदाचित् अपनी तन्दुरुस्ती ठीक न रहेनेके कारण ही वे ज्यादातर देशनोक में ही रहने लग गये थे और अन्तमें वहीं अपना शरीर छोड़ा। इनसे साक्षात्कार का प्रथम लाभ सम्मेलन के दूसरे अधिवेशन के समय देशनोक ही में प्राप्त हुआ था। उस अधिवेशन का तो प्रायः कुल ही व्ययभार उन्हींने उठाया था। उस समय एकत्रित जातिका आतिथ्य बड़ी निरभिमानवृत्ति से करके वे अपना अहोभाग्य मानते थे। वे बडे सरल, मितभाषी और उदार स्वभाव के जातिहितैषी सज्जन थे। देशनोक में अब उनका-सा और भी कोई जातिहितैषी सज्जन है इस का पता तो परिचय प्राप्त होने पर ही लगेगा।

ठाकुर शंकरदानजी बणसूर भी सम्मेलन के बड़े प्रेमी थे। राजकोट अधिवेशन के अलावा शायद ही कोई ऐसा अधिवेशन हो जिस में वे शरीक न हुए हों। बड़े हँसमुख और मिलनसार सज्जन थे। वृद्ध होते हुए भी सुधारक विचारों के थे। जोधपुर अधिवेशन में उन्होंने सम्मेलन को प्रतिवर्ष कुछ निश्चित आर्थिक सहायता अपनी ओर से मिलती रहने की उदार प्रतिज्ञा भी की थी।

जगदम्बा मा करनी उक्त दोनों आत्माओं को शान्ति, उनके परिवार को धैर्य एवं सन्तान को उनका-सा ही जातिप्रेम व उदारता रखने की सुबुद्धि प्रदान करे।

### बड़े मुँह छोटी बात—

गत अक्टूबर मास के अन्त में बड़ौदा राज्य के भादरण नामक स्थान पर "बड़ौदा राज्य-प्रजामंडल" के अध्यक्षपद से देशपूज्य सरदार वल्लभभाई पटेल ने दो बड़े ओजस्वी एवं मार्मिक-व्याख्यान दिये थे। बड़ौदा जैसे उन्नतिशील राज्य के भी वर्तमान शासन से सरदार को सन्तोष नहीं और इसलिये उन्होंने राज्य प्रबंध की कड़े शब्दों में आलोचना कर प्रजा को शासन सुधार के लिये स्वावलम्बन की काफी उत्तजना दी थी। इसी अवसर पर उन्होंने अपने झंडाचौक के भाषण में 'सयाजीविजय' नामक बडौदा के राजकीय समाचार पत्र की आलोचना करते हुए बेचारे चारणों पर-और सो भी पुराण काल के चारणों पर व्यंग्यबाण छोड़ दिया। सरदार महोदय को प्रसंगवश स्मृति तो आजकल के चारणों की इस अतिशयोक्ति पूर्ण प्रसिद्धि की आई होगी कि वे झूठी तारीफें करते हैं, परंतु व्यंग्य कर दिया पुराणकालीन सत्यसंध चारणों पर। चारणों की आज कल की हालत पर कुछ कह दिया गया होता तो इतना दुःख न होता परन्तु उनके पूर्वजों के लिये ऐसी, 'बड़े मुँह छोटी बात' जानकर चारणों को विशेष दुःख हुआ है। हमें

विश्वास है कि सरदार महोदय ने इरादतन या तिरस्कार भाव से कुछ नहीं कहा। परन्तु उनके जैसे सर्वमान्य देशनेता के मुँह से एक विशिष्ट जाति के संबंध में भ्रमात्मक उद्गार निकले तो उस जाति के व्यक्तियों को दुःख होना स्वाभाविक है। सरदार महोदय की जानकारी के लिये चारणों को पुराण कालीन एवं मध्य कालीन स्थिति के संबंध में शास्त्रीय एवं ऐतिहासिक प्रमाणों के साथ विस्तृत कुछ लिखने का न तो अभी स्थान है और न उस को देखने का शायद सरदार महोदय को समय। अतः विश्ववन्द्य महात्मा गांधीजी के, अभी कुछ ही समय पूर्व (ता० १४-१०-'३७) चारण जाति के संबंध में लिखे हुए शब्द ही यहां उद्धृत कर हम आशा करते हैं कि सरदार महोदय इस जाति के प्रति भी सद्भाव बनाये रखने की कृपा करेंगे—

" ...चारणो भले देव कोटिना हो के न हो, परन्तु मनुष्य कोटिना तो छे ज; ने एक वेळाए तेओमां भारे शक्ति हती. ए आज पण अज्ञान कूपमांथी नीकळीने फरी प्रकटावी शके छे. "

यदि सरदार महोदय को थोड़ा-सा भी समय हो तो "चारण" के प्रथमांक में पृष्ठ १२ (गुजराती भाग) पर उद्धृत गुजराती भाषा के आधुनिक महाकवि श्री नानालाल दलपतराम एम० ए० का व्याख्यान, और इस अंक में प्रकाशित चौधरी श्री रामनारायणजी का लेख चारण जाति की प्राचीन एवं अर्वाचीन स्थिति की कुछ जानकारी के लिये सरसरी नज़र से अवलोकन कर लेने की प्रार्थना है।

---

## श्री भूपाल चारण छात्रालय—

उदयपुर के श्री भूपाल चारण छात्रालय के प्रबंध की शिक़ायत अरसे से है। इस समय भी हमारे पास एक विस्तृत संम्वाद इस विषय का पड़ा हुआ है। किन्तु उसे हम इस आशा से प्रकाशित नहीं कर रहे हैं कि छात्रालय के वर्तमान प्रबंधक (सैक्रेटरी साहिब) हमारे निवेदन पर ही ध्यान देकर तदनुसार कार्यवाही करने की कृपा करेंगे जिस से फिर किसी को कोई शिक़ायत शायद न रहेगी।

छात्रालय के संबंध में अक़सर रसद वाले के हिसाब को साफ़ करने की, लड़कों की समुचित देखभाल की या लड़कों और सुपरिंटेंडेंट की अनबन की शिक़ायत सामने आती है। हमारी नम्र सम्मति में इसका मूल कारण यह है कि इस प्रकार के सार्वजनिक कार्यों का संचालन जिस प्रणाली से दुनिया भर में होता है उसका यहां अभाव है। ऐसे कामों की व्यवस्था में हर जगह यह ध्यान रखना आवश्यक होता है कि जिनके हाथ में कार्यसंचालन का भार हो उन में प्रधानता ऐसे लोगों की होनी चाहिये जो ऐसे कार्यों से दिलचस्पी रखते हों, अपनी आपसी रंजिशों को ऐसे कामों के समय तो हृदय से दूर रक्खें (होना तो यह चाहिये कि जिनका परस्पर मनमुटाव हो ऐसे लोग ऐसे कामों से दूर ही रहें क्योंकि

रागद्वेष की वृत्तियों पर क़ाबू रखना बड़ा मुश्किल होता है) और जो अपना समय ऐसे कामों के लिये सहर्ष दे सकें। परन्तु इस छात्रालय के प्रबंध में, प्रधानता इस विचार की है कि अमुक ठाकुर साहिब ही छात्रालय संबंधी चर्चा में भाग लेने के अधिकारी हैं। और इस विचार की प्रधानता का कारण शायद यही है कि इन साहिबान में से अधिकांश को प्रथम तो ऐसी चर्चाओं में भाग लेने का अवकाश सुरादेवी की आराधना आदि के सबब से मिलता ही नहीं और यदा कदा मिल भी गया तो वे हां में हां मिला देने के सिवाय किसी बहस मुबहिसे की तकलीफ़ करके तकलीफ़ नहीं पहुँचाते। उदयपुर में मौजूद मिलनेवाले उत्साही युवकों को ऐसे मौक़ों पर बुलाना आवश्यक नहीं समझा जाता। यही मनोवृत्ति है जो सब ख़राबियों की जड़ है। सार्वजनिक काम में भी एकाधिपत्य की भावना रखना प्रकारान्तर से यही सिद्ध करता है कि उस काम का चलाना-जैसा चाहिये वैसा चलाना मंजूर नहीं। यही घातक मनोवृत्ति थी कि जिस के परिणामस्वरूप छात्रालय-भवन का उतना झगड़ा पड़ा था—झगड़ा ही क्या यदि वर्तमान मेवाड़ेश्वर की न्यायप्रियता का उदार आश्रय न मिलता तो इस घातक मनोवृत्ति के कारण मेवाड़ी चारण जाति की एक मात्र यह सम्मिलित सम्पत्ति सदा के लिये हाथ से चली जाती। इतना कटु अनुभव ताज़ा होने पर भी मेवाड़ी चारण जाति में मुख्य होने का अभिमान रखने वाले सज्जन फिर उसी दुष्प्रवृत्ति में पडे रहें यह मेवाड़ के चारणों का दुर्भाग्य ही है।

यदि ऐसा नहीं है तो एक बार मेवाड़ के सब जातिभाइयों को एकत्र करके 'मेवाड़ चारण सभा' की नियमानुसार स्थापना कर उस के पदाधिकारियों (सभापति, उपसभापति, मंत्री, उपमंत्री, कोषाध्यक्ष आदि) का चुनाव क्यों नहीं किया जाता और इस विचार को भभ्भड़ कह कर क्यों टाल दिया जाता है और क्यों इस निर्दोष एवं पवित्र कार्य में राज्यकोप का डर दिखा कर सीधे सादे लोगों को भ्रम में डाला जाता है? उन्नतिशील राज्य सदा ऐसी प्रवृत्तियों का स्वागत करते हैं और हमारे ख़याल से मेवाड़ राज्य भी ऐसी सामाजिक सभा-समितियों के संगठन में भी बाधक बनने में शायद ही अपना हित एवं गौरव मानेगा। ज़रूरत है कि अविलम्ब मेवाड़ के सब जातिबंधुओं को इकट्ठा कर छात्रालय के प्रति उनके प्रेम को जागृत किया जाय और छोटे से छोटे चारण को भी यह अनुभव करने का मौक़ा दिया जाय कि छात्रालय का काम उस का भी उतना ही है जितना कि किसी और का और उस से लाभ उठाने में, उस के इंतज़ाम में उस का भी उतना ही अधिकार है जितना किसी बड़े सरदार का। इस के साथ ही इस की भी पूरी ज़रूरत है कि स्वनामधन्य स्व० कविराजा साहिब श्यामलदासजी के समय से लगा कर अब तक का इस छात्रालय का प्रामाणिक इतिवृत्त और अब तक के आय-व्यय का विस्तृत हिसाब पुस्तकाकार छपवा कर मेवाड़ के सब चारणग्रामों में एवं बाहिर भी विना मूल्य वितरित किया जाय।

छात्रालय के लिये नियम वना देने को सैक्रेटरी साहिव ने कहा, तो वनाकर उनकी सेवा में पेश कर दिये गये। मगर उनको अवतक व्यवहार में नहीं लाया गया। इस हानिकर उपेक्षा के कारण छात्रालय सच्चे अर्थों में छात्रालय न होकर एक ढाबे के से रूप में चल रहा है, जहां न तो विद्यार्थियों की शारीरिक उन्नति की ओर ध्यान है और न मानसिक विकास एवं चरित्रगठन की ओर। ध्यान दे भी तो कौन? समय पर जागना, शौच, दंतधावन एवं स्नान से निवृत्त हो प्रार्थना करना, समय पर पढ़ना, सफ़ाई से रहना और अपनी चीजों को सुव्यवस्थित रखना तक भी छात्रों की आदत में नहीं हो सका है तो ऊपर लिखी वातें तो इनसे आगे की हैं। इन सब वातों के लिये आवश्यकता है शिक्षित, चरित्रवान् एवं इस काम में अनुराग व उत्साह रखनेवाले निरीक्षक के रखने की। यह सब व्यवस्था सुचारु रूप से और स्थायी रूप से तभी संभव है जव ऊपर सूचित किये अनुसार मेवाड़-चारण-सभाका नियमानुसार संगठन हो और उसके आधीन छात्रालय-प्रबंधकारिणी सभाकी स्थापना हो। क्या ऐसा करने में इस निश्चित आशंका से अधिकार-हानि का भय है कि तव सैक्रेटरी ही सव कुछ न रहेगा? किन्तु यह कल्पना ही दुःखद है कि सैक्रेटरी साहिव ऐसे संकुचित विचार रखते हैं जिनसे जाति का स्पष्ट अहित हो रहा है। पर किया क्या जाय जव उनके अधिकार-कालमें परिस्थिति ऐसी हो रही है कि जिसको सुधारना अनिवार्य प्रतीत होने लगा है तो उन्हें कदाचित् अखरेगा तो भी कर्तव्यवुद्धि से निवेदन करना पड़ा और निवेदन करना पड़ता है कि वे अधिकार-लिप्सा को जातिहित के लिये तिलांजलि देने की उदारता दिखाकर शीघ्र ही ऊपर लिखे अनुसार आयोजन करने में दत्तचित्त हो यश के भागी वनें। यदि वे ऐसा करेंगे तो मेवाड़ी चारणजाति की भावी पीढी उनकी उपकृत होगी। और यदि वे अधिकार-मोह, प्रमाद या पारस्परिक ईर्ष्या-द्वेष के कारण इस सर्वोपरि जातिहित की ओर दुर्लक्ष्य करेंगे तो छात्रालय का तो जो भावी होगा, होगा; उन्हें जाति क्या कह कर स्मरण करेगी इसकी कल्पना वे स्वयं करें।

जो २ सज्जन इन पंक्तियों से अपना संवंध मानें उनसे यह आशा रक्खी जाती है कि जिस शुद्धभाव एवं जातिहित की प्रेरणा से ये लिखी गई हैं उसी शुद्ध भावसे वे भी इन्हें ग्रहण करनेकी कृपा करेंगे और किसी दुष्ट हेतु की कल्पना कर अपने मनोभावको न विगाड़ेंगे। जगदम्वा सवको सुमति दे।

**अधिकार-लिप्सा—**

श्री भूपाल-चारण-छात्रालय (उदयपुर) के संवंध में जो कार्यवाही इन्हीं दिनों में हुई और उसमें जो तर्ज़े-अमल खेमपुर ठा० सा० करनीदानजी दधिवाड़िया–सैकेटरी ने इख्तियार किया वह कितना निंदनीय है यह नीचे लिखे विवरण से पाठकों को ज्ञात होगा—

गत फाल्गुन कृष्णा १२ वुधवार को छात्रालय में एक मीटिंग की गई जिसमें पहला प्रस्ताव सर्वसम्मति से यह पास किया गया कि "अब तक हुई मीटिंग्स की

कार्यवाही नियमानुसार नहीं होती रही है अतः इस मीटिंग की और भविष्य में होनेवाली सब सभाओं की कार्यवाही सभा-समितियों के प्रचलित नियमों के अनुसार हो और हरेक बात का निर्णय बहुमत के सर्वमान्य सिद्धान्त के अनुसार किया जाय।" बाद में ठा० करनीदानजी सा० के प्रस्ताव से ठा० सा० चमनसिंहजी झाला (ताणा) उस दिन की कार्यवाही के लिये सभापति चुने गये जिनके सभापतित्व में पास हुए प्रस्तावों में एक मूल प्रस्ताव कार्यवाहक समिति के सदस्यों और उनमें से पदाधिकारियों के चुनाव का था। उक्त प्रस्ताव में सभापति के लिये खेमपुर ठाकुर साहिब करनीदानजी का नाम था। इसमें शायद किसीको विरोध नहीं था, परन्तु खेमपुर ठा० सा० ने अपने बजाय कविराजा सा० शक्तिदानजी को सभापति चुनने का ही आग्रह किया तब बहुमत से कविराजा सा० सभापति चुन लिये गये।

कार्य बाकी रह जाने से दूसरे दिन खेमपुर की हवेली ही सभा करना ते पाया था, अतः सब लोग वहां नियत समय पर इकट्ठे हुए। कार्यवाही शुरू होने से पूर्व ही ठा० करनीदानजी ने वितण्डा शुरू कर दिया कि आप लोगों ने सैक्रेटरी को उसका कोई अपराध बताये बिना ही क्यों बदल दिया, सेक्रेटरी नहीं बदला जा सकता आदि आदि। उनकी अनर्गल बातों का समुचित उत्तर दे कर समाधान करने की सब उपस्थित सजातीयों ने कोशिश की, परन्तु वे किसी की बात सुनने को तय्यार नहीं थे। आखिर जब करेड़े राजा बहादुर अमरसिंहजी को संबोधन कर ठा० करनीदानजी ने अपनी कथा कहना शुरू किया तो राजा बहादुर ने उन्हें समझाया कि यह तो नियम की बात है। हर जगह सालाना चुनाव होता है। आपके यहां नियमानुसार काम न होने से अब तक दूसरा सेक्रेटरी नहीं चुना गया और अब चुना गया है तो बेजा नहीं है। आपका सेक्रेटरी बने रहने के लिये आग्रह आपको शोभा नहीं देता आदि। इस पर वे खामोश हो गये और कविराजा सा० के सभापतित्व में उस दिन कार्यवाही होकर ठा० करनीदानजी ने नये सैक्रेटरी को कार्यवाही रजिस्टर तो उसी वक्त दे दिया और बाकी कागज़ात फिर दे देने को कहा।

लेकिन दूसरे दिन जब उन्हीं की हवेली सब लोग आवश्यक कार्यों के लिये फिर सभा करने को एकत्र हुए तो उन्होंने बड़े रूखेपन का व्यवहार कर जवाब दिया कि जब तक दरबार हुक्म न दे देंगे मैं सेक्रेटरी का काम नहीं छोडूंगा और न कोई चार्ज दूंगा। यह कहकर वे बिना किसी के कुछ लिहाज़ के सबको छोड़ हवेली से बाहर निकल गये।

ठा० करनीदानजी के इस अशिष्ट व्यवहार से सबको बड़ा दुःख हुआ। उन जैसे पढ़े लिखे वृद्धजन से इस प्रकार के दुर्व्यवहार और दुराग्रह की किसी को आशा न थी। खैर, अब तक लोग यह भी मानते थे कि सबकी सम्मति न मिलने से ही काम नियमानुसार नहीं होता। किन्तु अब यह स्पष्ट हो गया कि सबके चाहने पर भी ठा० करनीदानजी नियमानुसार काम करना नहीं चाहते और न बहुमत के आगे सिर झुकाना चाहते हैं।

वे यदि यह सब अपने ही व्यक्तित्व के बल पर करते तो जाति के लोग उन्हें समझा लेते परन्तु वे अपने इस दूषित कर्म में दरबार के हुक्म का नाम लेते हैं इसलिये लोग डर कर चुप हो गये हैं ।

अब यह श्रीमन्मेदपाटेश्वर के लिये ही विचारणीय है कि क्या उनके हुक्म के नाम से ऐसा होना उचित है ?



## समाचार-संग्रह

मारवाड़ के सेंट्रल एड्वाइज़री बोर्ड में चारण माफ़ीदारों की ओर से श्री शुकदेवजी किनिया, बी० ए०, एल्‌- एल्० बी० को लिया गया है । ध्यान रहे कि इस नियुक्ति के लिये और डिस्ट्रिक्ट बोर्ड्स में भी चारण मेम्बर लेने के लिये मारवाड़-चारण-सभाने चीफ़ मिनिस्टर महोदय से प्रार्थना की थी । फलतः डिस्ट्रिक्ट बोर्ड्स में भी पांच-सात चारण सदस्य लिये गये हैं ।

---

श्री चण्डीदानजी सा० दधिवाड़िया (कूंपड़ास-मारवाड़) के सुपुत्र श्री सुमेरदानजी, एम्० एस-सी०, एल्-एल्० बी० जोधपुर राज्य में पब्लिक प्रोसीक्यूटर के पद पर नियुक्त हुए हैं।

---

श्रीमान् महाराणा सा० उदयपुर अभी जोधपुर पधारे थे तब मारवाड़-चारण-सभा की ओर से एक डेप्युटेशन पं० धर्मनारायणजी साहिब-मुसाहिब आला राज्य मेवाड़ से मिला था जिसमें सर्व श्री बद्रीदानजी सा० कविया, श्री बैजदानजी सा० बारहठ, श्री चण्डीदानजी सा० दधिवाड़िया, श्री आईदानजी सा० बारहठ, श्री भूरदानजी सा० बारहठ और सम्मेलन के प्रधानमंत्री श्री शुभकर्णजी सा० कविया थे । इस डेप्युटेशन ने मुसाहिब आला महोदय से मेवाड़ के चारण-ग्रामों की ज़ब्ती की कार्रवाई के संबंध में अर्ज़ की । मुसाहिब आला सा० ने डेप्युटेशन का स्वागत कर उसकी बातों को ध्यानपूर्वक सुना और सांत्वनाप्रद उत्तर दिया ।

---

गत २९ जनवरी को जोधपुर के श्री उम्मेद-चारण-छात्रालय का वार्षिकोत्सव संखवास ठाकुर दीवान बहादुर श्री माधवसिंहजी सा० चौहान, होम मिनिस्टर के सभापतित्व में बड़े समारोह से मनाया गया, जिसमें खान बहादुर नवाब मुहम्मददीनजी चौधरी—रेवेन्यु मिनिस्टर, श्री ए० पी० कॉक्स—अध्यक्ष शिक्षा-विभाग और होम सेक्रेटरी श्री किशनपुरीजी आदि माननीय सज्जनों ने भी अपनी उपस्थिति से सहयोग दिया था ।

---

श्रीमान् महाराणा साहिब उदयपुर ने स्व० महाराज सा० हिम्मतसिंहजी ( स्व० महाराणा सा० फतहसिंहजी के भतीजे ) के द्वितीय पुत्र महाराज सा० प्रतापसिंहजी के ज्येष्ठ पुत्र श्री भगवतीसिंहजी को गत फाल्गुन कृष्णा ५ को दत्तक लेकर अपना उत्तराधिकारी स्वीकार कर लिया है। जगदम्बा पिता-पुत्र को दीर्घायु करे और श्री महाराज कुमार सा० को इस बड़ी गद्दी के गौरव को क़ायम रखने योग्य बनावे।

---

गत फाल्गुन कृष्णा १४ को मेवाड़-चारण सभा की ओर से चतुर्दश सज्जनों का एक डेप्युटेशन दीवान बहादुर ठाकुर धर्मनारायणजी साहिब, सी० आई० ई० (मुसाहिब आला राज्य मेवाड़) से उदयपुर में उनके बंगले पर मिला, जिसमें कविराजा सा० शक्तिदानजी, बारहठजी सा० चालकदानजी, ठा० सा० करनीदानजी, ठा० सा० प्रतापसिंहजी, बारहठजी सा० केसरीसिंहजी, ठा० सा० चण्डीदानजी, ठा० सा० रामसिंहजी व ठा० ईश्वरदानजी आदि थे। डेप्युटेशन ने मेवाड़ के चारण-ग्रामों की सनदों की दर्याफ्त के सिलसिले में राज्य की ओर से जो जब्ती व कुर्की के हुक्म हुए हैं उनके अनौचित्य की ओर श्रीमन्मेदपाटेश्वर का ध्यान आकर्षित करने के लिये मुसाहिब आला सा० से प्रार्थना की और एक प्रार्थनापत्र भी उनके नज़र किया, जिसको उन्होंने वहीं आद्योपान्त पढ़ लिया और श्रीमन्मेदपाटेश्वर से अर्ज़ करने का आश्वासन दिया।

मुसाहिब आला साहिबने डेप्युटेशन के साथ बड़ा सम्मानपूर्ण व्यवहार कर उसकी बातों को ध्यानपूर्वक सुनने की कृपा की थी।

---

स्व० विद्वद्वर्य ठा० सा० किशोरसिंहजी सौदा-सम्पादित 'हरिरस' (सटीक) प्रसिद्ध हो गया। डाकव्यय के ।=) के टिकट के साथ नित्यपाठ करनेकी प्रतिज्ञा लिख भेजने पर वह विना मूल्य मिल सकेगा। पता—ठा० सा० भीमसिंहजी राठौड़, मु० गारासणी, पो० आसोप (मारवाड़)

---

अत्यंत दुःख के साथ लिखना पड़ता है कि, किशनगढ नरेश महाराजा सर यज्ञनारायणसिंहजी सा० बहादुर का सिर्फ़ ४२ वर्ष की उम्र में स्वर्गवास हो गया। श्री जगन्नियंता से प्रार्थना है कि, वह उनकी परलोकगत आत्मा को शाश्वत शांति एवं शोकग्रस्त राजपरिवार को धैर्य्य प्रदान करे।

---

अँगरेज़ी भाषा के विश्वविख्यात लेखक एच० जी० वेल्स अभी भारतवर्ष के परिभ्रमणार्थ आये थे, तब जोधपुर में चार दिन तक राज-मेहमान हुए थे। उनसे साहित्यिक वार्तालाप करनेका जोधपुर के ग्रेज्युएट चारणबंधुओं को सूझा था?

# ચારણ પત્રને

('આભમાં ઉગેલ ચાંદલો ને જીજીબાઈને આવ્યાં બાળ' એ શિવાજીના હાલરડાનો રાગ)

ક્રોડ વરસ તું જીવજે જગમાં ને કરજે જય જયકાર;
લાડીલા પ્રાણ સમ પ્યારા,
'ચારણ' મુખપત્ર અમારા.    ટેક.

દેશ અને નિજ જ્ઞાતિ-હિતની સાફ સુણાવજે વાત;
સાચું મોટા ભૂપને કું'જે,
કોઈનું માખણ ના લેજે.

ફરજે ફાવે ત્યાં દેશ-વિદેશે દીપાવજે તારૂં નામ;
ધરોધર ભાવથી જાજે,
દેવીનાં બાળકો કાજે.

જીવતો તારો એ હોત કળાધર 'કિશોર' જો કુળવાન;
નવો તારો જન્મ સૂણીને,
ચડાવત ફૂલ વીણીને.

અગિયાર મહીના જે આજ્ઞા પાળી આગળને અવતાર;
સંભારી પૂર્વનો નાતો,
ખુશી ખૂબ દિલથી થાતો.

ખોટ પડી એની તારે અમારે, છે બાજી પ્રભુને હાથ;
સંચાલક તો પણ તારા,
પ્રેમી ને સુજ્ઞ છે સારા.

લખતા કરજે તું લેખકો ઝાઝા જ્ઞાતિ-હિતને કાજ;
ભારત માના ગુણ તું ગાજે,
જાડું મોટું ખૂબ તું થાજે.

અભેસિંહ રામભાઇ ખળેલ, કોંઢ

# ચારણ જાતિ: તેની પડતીનાં કારણો અને ઉપાયો

લેખક: શ્રી નારણભાઇ મેકરંણભાઇ રોહડિયા, બી૦ એ૦, સિંધાવદર

## ચારણોની દેવકોટિમાં ગણના

અત્યાર સુધીના દરેક સંમેલનમાં અનેક ભાષણો થઇ ગયાં: ઘણા લેખો લખાઇ ગયા: દરેકનો મુખ્ય ધ્વનિ એકજ હતો કે ચારણ દેવજ્ઞાતિ છે.

રામાયણ, મહાભારત અને શ્રીમદ્‌ભાગવત જેવા હિંદુ ધર્મના આધારભૂત શાસ્ત્રગ્રંથો, પુરાણો, પ્રાચીન ઇતિહાસો વગેરેમાં પણ આ વિશે પુષ્કળ ઉલ્લેખો જોવામાં આવે છે. પ્રાચીન સમયનું આપણે નિરીક્ષણ કરીશું, તો આપણને પ્રતીતિ થશે કે એ કાળમાં, કવિ અને ગાયકનું સ્થાન, એ વખતના સમાજમાં ઉચ્ચ હતું. કવિનું અને ગાયકનું જીવન આદરણીય હતું. જે કવિની કવિતા મનુષ્ય સ્વભાવને બદલી શકવા સમર્થ હોય, તે કવિતાને રચનાર અને તેને ગાનાર કોઇ અદ્‌ભુત ચારિત્ર્યબળવાળો હોવો જોઇએ, એમ કલ્પના કરી શકાય. એ વખતના કવિઓમાં અને ગાયકોમાં બ્રાહ્મણો, ચારણો, કિન્નરો અને ગંધર્વો વગેરે કોમો મુખ્ય હતી; અને તેથીજ તે કોમોને આપણા શાસ્ત્રકારોએ ગૌરવભર્યું સ્થાન આપી, તેમની દેવકોટિમાં ગણના કરી હોય, એમ લાગે છે.

પ્રાચીન કાળમાં હિમાલયમાં વસવાટ કરતી જ્ઞાતિઓએ, હિંદુ સંસ્કૃતિને પૂરેપૂરી તેમના જીવનમાં વણી લીધેલ હતી. નૈસર્ગિક જીવન: હિમાલય જેવા સૌન્દર્ય ધામમાં વસવાટ: અને તેમાંય ચારણો તો સૌન્દર્યમણિ કૈલાસ પર્વતની તળેટીમાં રહેતા એટલે ચોવીસેય કલાક કુદરત સાથે ગળાતું જીવન: તેની માનવ જીવન ઉપર અસર: આ બધાં કારણોને લીધે એ સમયના શાસ્ત્રકારોએ અને ઇતિહાસકારોએ નગાધિરાજને ખોળે ઊછરતી જ્ઞાતિઓને ગંગા જમુનાના મેદાનોમાં વસવાટ કરી રહેલ બીજી સર્વ જ્ઞાતિઓ કરતાં અગ્રસ્થાન આપ્યું.

ચારણ શબ્દની વ્યુત્પત્તિકારોએ " **चारयन्ति इति चारणा:** " એમ નિરૂક્તિ કરી છે, તેના ઉપર મનન કરતાં ઇતિહાસના અભ્યાસીને માલૂમ પડશે કે, એ નિરુક્તિ ચારણો પ્રાચીન કાળમાં કેટલું ગૌરવભર્યું સ્થાન ભોગવતા હતા, તેની સાબીતી રૂપે છે. આપણે રામાયણ, મહાભારત, ભાગવત કે બીજાં હિંદુશાસ્ત્રો વાંચતા હોઇએ, ત્યારે દરેક મહાન પ્રસંગે-પછી તે પ્રસંગ રામના જન્મનો હોય, ભીષ્મના સ્વર્ગારોહણનો હોય કે પ્રભુના અવતારોમાંથી કોઇપણ અવતારના વિશેષ કાર્યનો હોય, ત્યારે ત્યાં ચારણો-આર્યભૂમિના ગમે તે ભાગ ઉપર હાજર હોયજ. આ શું બતાવે છે? મને લાગે છે કે, ચારણો, એ વખતે આર્ય સંસ્કૃતિનો ફેલાવો કરવા માટે, એ કાળના હિંદુસ્થાનના દરેક ભૌગોલિક પ્રદેશોમાં પ્રસરીને વસવાટ કરી રહ્યા હતા. રાજદરબારમાં, કે રણભૂમિમાં, ચારણો એ કાળમાં અગત્યનું સ્થાન ધરાવતા હતા. આટલું ગૌરવભર્યું સ્થાન ધરાવતી જ્ઞાતિની શાસ્ત્રકારોએ દેવકોટિમાં ગણના કરી હોય તો તેમાં આશ્ચર્ય પામવા જેવું કે શંકા રાખવા જેવું શું છે?

## રાજકારણમાં ચારણોની અગત્યતા

એ વખતના રાજકારણનો જો જરા વિચાર કરીએ, તો આપણને સમજાશે કે એ યુગ સામ્રાજ્યવાદનો હતો. દિગ્વિજયો, અને તેને અંગે થતા અશ્વમેધ, રાજસૂય જેવા યજ્ઞો તેની સાબીતી રૂપે છે.

આજનો યુગ જે અવર જવર અને સંદેશા આદિ વ્યવહારની અનેક વૈજ્ઞાનિક શોધોનો યુગ છે, કે જેમાં પૃથ્વી ઉપરના એક ભાગ ઉપરથી બીજા ભાગ ઉપર જવું, અને તેને વિશે માહિતી મેળવવી, એ ફક્ત થોડાક કલાકોનું જ કાર્ય છે, આ પ્રમાણે હોવા છતાંય દરેક દેશને—તે દેશ ભલે પ્રજાવાદી હો, સામ્રાજ્યવાદી હો, કે સરમુખત્યારોના શાસન નીચે હો, પ્રચારકોની જરૂર પડે છે. ત્યારે આપણે જે યુગની વાત કરીએ છીએ તે યુગમાં તો અવર જવરના સાધનો આજનાં જેવાં ન હતાં. અને તે સમયે આર્યભૂમિમાં ઘીચ જંગલો અને તેમાં વસવાટ કરતી જંગલી જાતિઓનો વધારો હતો, જ્યારે એક પ્રદેશમાંથી બીજા પ્રદેશમાં જવું એ દુર્ઘટ કાર્ય હતું, ત્યારે રાજાઓની, શૂરવીરોની, સંતોની, દાનવીરોની અને દેશભક્તોની કીર્તિનો કાવ્યદ્વારા પ્રચાર કરતી જ્ઞાતિનું સ્થાન રાજદરબારોમાં, આશ્રમોમાં, સમરભૂમિમાં અને પ્રજાના હૃદયમાં બહુજ ઊંચું હતું. અને તેથીજ ચારણો સમાજમાં પ્રથમ પંક્તિનું સ્થાન ભોગવી શકતા, અને દરેક વર્ગમાં પૂજ્ય તરીકે પૂજાતા.

રામાયણ યુગ, મહાભારત યુગ, અને પુરાણોના યુગ પછી જેમ જેમ ખેતીમાં સુધારા થતા ગયા, ખેડાણ જમીન વધતી ગઇ, વેપાર—વાણિજ્ય વધવા લાગ્યાં, જીવન-ધોરણ બદલાતાં ચાલ્યાં, અને અનેક નાનાં મોટાં રાજ્યો સ્થપાતાં ગયાં; તેમ તેમ યુદ્ધના પ્રકારોમાં પણ ફેરફાર થતો ગયો. પહેલાં જે યુદ્ધો ઓછાં થતાં તે, રાજાઓના સાર્વભૌમપદ મેળવવા માટેના તલસાટથી વધતાં ગયાં. એક યુગ આપણા ઇતિહાસમાં એવો આવ્યો કે, જ્યારે કાવ્યોમાં, કે લેખોમાં વીરરસને મુખ્ય સ્થાન અપાયું. વિજયાદશમીથી શરૂ થઇને વર્ષાઋતુના પ્રારંભકાળ સુધી, એક રાજાનું લશ્કર બીજા રાજવીના પ્રદેશ ઉપર કૂચ કરતુંજ રહેતું. હિંદુસ્થાનમાં આવેલાં તે વખતનાં નાનાં મોટાં રાજ્યોમાં કાયમ યુદ્ધ ચાલુ રહેતાં. રાજા માટે, જન્મભૂમિ માટે, ગાયો, સ્ત્રીઓ, અને બ્રાહ્મણો માટે મરી મટવું, એ દરેક માણસનો ધર્મ મનાતો. પરંતુ તેઓને આ પ્રમાણે પ્રેરનાર કોણ?

વેદકાળથી યુદ્ધભૂમિમાં હાજર રહેતી અને એ વખતની આર્યભૂમિની રાજદ્વારી અને સામાજિક-સ્થિતિથી પરિચિત જ્ઞાતિનાં સંતાનોએ, પૂર્વજોના વારસાને કારણે મધ્યયુગમાં પણ પોતાનું સ્થાન જાળવી રાખ્યું. નિર્માલ્ય અને બાયલાઓને પણ પોતાનાં વીરરસથી છલકાતાં કાવ્યોથી પાનો ચઢાવી રાજભકિત, દેશભકિત વગેરે શીખવ્યાં. ચારણોનું સ્થાન એ યુગમાં બહુજ ઊંચું હતું. પરંતુ એ કર્મથી મળેલા આ માનથી ચારણો કયારેય ફૂલાઈ ગયા હોય, તેવું આપણા વાંચવામાં આવતું નથી. એ જ્ઞાતિ રાજાશ્રિત બનતી જતી હોવા છતાં, કયારેય ખુશામદના નિંદ્યકાર્યમાં પ્રવર્તક બનેલ ન હતી. જરા સરખો અન્યાય દેખતાં તે પોતાનું લોહી રેડીને પણ અન્યાય મટાડવા પ્રયાસ કરતી, આવી રીતે પોતાના કાવ્યના ઓજસ્થી, અને સત્યતા, પ્રમાણિકપણું, નિમકહલાલી, ચારિત્ર્યબળ વગેરે સદ્‌ગુણોથી, ઉત્તરોત્તર ચારણજ્ઞાતિ સમાજમાં ઉચ્ચ સ્થાન મેળવતી રહી. ગરીબ અને તવંગર : સેવક અને શેઠ: પ્રજા અને રાજા: નીચ અને ઊંચ: એમ બધાય વર્ગોમાં તે પૂજાવા લાગી. ચારણજ્ઞાતિએ લોક વર્ગમાં એવું સ્થાન મેળવી લીધું, અને એવી વિશ્વાસ પાત્રતા જમાવી કે બે માણસો, રાજાઓ કે દેશો વચ્ચેના ઝગડાઓમાં ચારણોને સુલેહ કરાવનાર પંચ તરીકે બોલાવવામાં આવતા. દરેક પોતાને થનાર

લાભ-હાનિનો વિચાર કર્યા શિવાય, પોતાનો ફેંસલો કરવાનું ચારણો ઉપર નિઃશંક મને છોડી દેતા; અને ચારણો પણ, કોઇપણ જાતના પ્રલોભનોથી અંજાયા વિના, કોઇની પણ શેહમાં દબાયા સિવાય, યોગ્ય ન્યાય આપતા; અને પોતાની સત્યતા અને ન્યાયપ્રિયતા દર્શાવતા. વિશ્વાસપાત્ર જ્ઞાતિ તરીકે, ચારણોએ એક વખત એવું સ્થાન મેળવેલ કે દરેક અગત્યના કિલ્લાઓના રક્ષક તરીકે ચારણોને નીમવામાં આવતા. અને તેમને 'ગઢવીરો'ના ખિતાબ નિવાજવામાં આવતા. જીવનને ભોગે પણ ચારણો પોતાની તે ફરજ વફાદારીથી અદા કરતા.

સત્યવકતા, નિમકહલાલ, વિશ્વાસપાત્ર, અડગ-નિશ્ચયી, શરણાગતનું રક્ષણ કરનાર ચારણ જ્ઞાતિના આ સદ્‌ગુણો દર્શાવતા દાખલાઓથી ઇતિહાસો ભર્યા પડેલ છે. આ નાના લેખમાં વધુ જગ્યા રોકવાની દેહશતે, તેના વિશે ફકત નિર્દેશ જ કરવામાં આવેલ છે.

પરંતુ "કહાં લગ કહેં પુરાની બાતેં !" આ બધું ભકતકવિ દૂલાભાઇએ કહ્યું છે, તેમ "અણમોલ હા હા અમતણા એ દિવસ કયાં જાતા રહ્યા ?" એટલે જૂનાં સ્મશાન જગાવવા જેવું છે! હવે આપણે અત્યારની આપણી સ્થિતિનો વિચાર કરવાનો રહ્યો:

કાળના વહન સાથે, આ મહાન જ્ઞાતિની મહાનતા પણ ઘસાતી ચાલી. ઇતિહાસનું એક સનાતન સત્ય છે, કે દરેક સમાજ, જ્ઞાતિ, દેશ, રાષ્ટ્ર કે શહેનશાહત, એક વખત ગમે તેટલું ઉન્નત સ્થાન ધરાવતી હોય, તો પણ છેવટે નામશેષ થઇ જાય છે. ઇતિહાસના આચાર્યો—ચારણોને પણ આ સત્ય લાગુ પડયું હોય તેમ લાગે છે.

સમયના વહન સાથે, રાજવીઓ એશ-આરામી, ભોગવિલાસી અને વ્યસની બનતા ચાલ્યા. સાચું ક્ષાત્રત્ત્વ ઓસરતું ચાલ્યું; અને દેશમાં અંધાધુંધીનો પણ એક સમય આવી ગયો. રાજદરબારોમાં વસતા ચારણો, પોતાનું સ્વત્ત્વ ભૂલવા લાગ્યા. ક્ષત્રિય જ્ઞાતિ સાથે પોતાનો ગુરૂપણાનો, અને ઉપદેશકનો ઉચ્ચ સંબંધ હતો; તે વીસરી તેઓ ખુશામદખોર બનતા ગયા. ગામગરાસ માટે, ધન અને વસ્ત્રો માટે, ચારણો પોતાની સરસ્વતીની પ્રસાદીને વેચવાનો ધંધો કરવા લાગ્યા. પાત્રાપાત્રતાનું ભાન ભૂલી ગયા. અને આનું પરિણામ થોડીજ પેઢીઓ પછી દેખાવા લાગ્યું કે, ખુશામદથી મેળવેલ રાજ્યધને ચારણોનું સ્વત્ત્વ હણી નાખ્યું. સ્વત્ત્વ, તેજ અને ઓજસ્ જતાં ચારણોમાં બીજા દુર્ગુણો પણ પેસવા લાગ્યા. આમ આપણે આપણી આજની સ્થિતિના પ્રારંભકાળ સુધી આવી પહોંચ્યા.

## ચારણોની આધુનિક સ્થિતિ

સંમેલનો અને બીજા પ્રસંગોએ, અનેક જ્ઞાતિપ્રેમી ચારણ બંધુઓએ આપણી હાલની સ્થિતિનું વર્ણન કરેલ છે. દરેક ભાષણકાર કે લેખક, પોતાના પૂર્વજોની ગૌરવતાનું વર્ણન કરી, આજની આપણી હૃદય ચીરતી સ્થિતિનું આપણને ભાન કરાવે છે. આપણે સર્વ ભાષણોને એકી સાથે સમજી તેનો વિચાર કરીએ, તો તેનો એક જ સાર આપણને લાગશે કે પ્રાચીન ઋષિ, સિદ્ધ અને મહાત્મા ચારણોના વંશજ આજના ચારણો, એટલે વ્યસની, પ્રમાદી, આળસુ, ખુશામદખોર, આચાર-વિચારમાં શિથિલ, ઇર્ષ્યાખોર, શેખીખોર, વહેમી, અજ્ઞાની વગેરે. શું સાચોસાચ આપણી સ્થિતિ આવી થઇ ગયેલ છે? અને જો આવી સ્થિતિ આપણી હોય; તો તેમ થવાનું કારણ શું? તે સ્થિતિ સુધારવા માટે—આપણા પૂર્વજોનાં સાચાં સંતાનો થવા માટે, આપણે દરેકે

શું કરવું જોઇએ, તે પ્રશ્ન દરેક જ્ઞાતિપ્રેમી ચારણ સ્ત્રી-પુરૂષે વિચારવો જોઇએ.

હિંદુઓના આદ્ય સ્મૃતિકાર ભગવાન્ સ્વયંભૂ મનુએ કહેલ છે :

"રમે છે દેવ દેવી ત્યાં,
પામે સન્માન નારી જ્યાં."

આપણે આ ઉપર વિચાર કરીશું તો આપણને એ સત્ય બરાબર સમજાશે. જ્યાં દેવદેવીઓનો વાસ હોય, ત્યાં ધર્મ હોય. અને ગીતામાં જેમ ભગવાન શ્રીકૃષ્ણે કહ્યું છે તેમ જ્યાં ધર્મ ત્યાંજ જય, ત્યાંજ લક્ષ્મી, અને ત્યાંજ સર્વ સદ્દગુણો અને અનેક પ્રકારનાં ઐશ્વર્યો રહે છે. જ્યાં જ્યાં અને જે જે દેશ કે સમાજમાં સ્ત્રીજાતિ સન્માનભર્યું સ્થાન ભોગવે છે તે દેશનો અને સમાજનો ભૂતકાળમાં ઉદય થયો છે, અને અત્યારે પણ થઇ રહ્યો જોવામાં આવે છે. આધુનિક યુરોપ પોતાનું ઉન્નત સ્થાન પોતાની નારી સન્માનની ભાવનાથીજ ટકાવી રહેલ છે. પ્રાચીન આર્યભૂમિમાં સ્ત્રીનું સ્થાન સમાજમાં ઊંચું હતું; અને આપણે ઇતિહાસમાં વાંચીએ છીએ કે તેને પરિણામે આર્યપ્રજા ઉન્નતિ અને આદર્શના શિખરે પહોંચી હતી.

સામ્રાજ્યના ઉદય અસ્તનો, સમાજોમાં થતા પરિવર્તનોનો, રાજ્ય-પલટાની વાતોનો કે જ્ઞાતિઓના અભ્યુદય અને અવનતિનો ઇતિહાસ વાંચતાં આ અસ્તની પાછળ કામ કરી રહેલ અનેક વસ્તુઓમાં એક સર્વ સામાન્ય વસ્તુ આપણી નજરે જરૂર ચડશે. રોમન, ગ્રીક કે બીજા સામ્રાજ્યોની પડતીનાં કારણો શોધો: યાદવ-કૌરવના વિનાશનાં મૂળ તપાસો કે અમુક સમાજ અથવા જ્ઞાતિની અવનતિનો વિચાર કરો, તો આ બધાંની પછવાડે સ્ત્રી જાતિ પ્રત્યે બતાવેલી તુચ્છ અને અપમાનભરી વર્તણુંકજ આપણી નજરે ચડશે.

દરેક ધર્મના ધર્માચાર્યો અને શાસ્ત્રકારોએ-દરેક દેશના સુધારકોએ, એક વાત ફરી ફરીને કહેલ છે કે, દુનિયાનું, દેશનું, સમાજનું, જ્ઞાતિનું કે કુટુંબનું ભલું ઇચ્છવું હોય, તેનો ઉત્કર્ષ કરવો હોય, તો હમેશાં જગતની સમસ્ત સ્ત્રી જાતિ પ્રત્યે પછી તે સ્ત્રી ચાહે માતા હોય, બ્હેન હોય, પત્ની હોય અથવા તો ગમે તે સંબંધમાં હોય, કે કોઇ પણ જાતના સંબંધમાં ન હોય, તો પણ માનની-પૂજ્યભાવની દષ્ટિ કેળવો. હિંદુઓના સ્વયંભૂ મનુ, પારાશર, નારદ જેવા સ્મૃતિકારો: ઇસ્લામ ધર્મના પ્રવર્તક મુહમ્મદ પયગંબર સાહેબ: યુરોપ આખાને ધ્રૂજાવનાર નેપોલિયન: હાલના નાસ્તિકવાદના યુગમાં યુરોપ-અમેરિકા જેવા સુધરેલા દેશોમાં હિંદુ ધર્મનો ઝંડો ફરકાવનાર સ્વામી વિવેકાનંદ અને સ્વામી રામતીર્થ: જગત આખાને પોતાના સત્ય અને અહિંસાના સિદ્ધાંતોથી આકર્ષતા અને ભારતના આબાલ વૃદ્ધ નરનારીઓનાં હૃદય ઉપર અધિકાર ભોગવતા મહાત્મા ગાંધીજી : આ દરેક મહાપુરૂષ એકજ વાત કહે છે કે જો તમારો ઉદ્ધાર અને અભ્યુદય ચાહતા હો તો સ્ત્રી જાતિ પ્રત્યે સન્માન વૃત્તિ કેળવો.

હિંદુ શાસ્ત્રની અર્ધનારીશ્વરની ભાવના : નવરાત્રિ જેવા ઉત્સવોની ઊજવણી : શાસ્ત્રોમાં દેવીઓનું સ્થાન : વગેરે હિંદુઓની સ્ત્રી સન્માનની ભાવનાનાં દષ્ટાંત રૂપ છે. ચારણો ઘણા જૂના સમયથી દેવી-બાળક તરીકે ઓળખાય છે. ચારણ જ્ઞાતિમાં આવડ, ખોડિયાર, કરણીજી, બહુચરાજી, બૂટ આદિ સર્વ જ્ઞાતિમાં પૂજાતી અનેક દેવીઓ, અનેક સતીઓ અને

સન્નારીઓ ઉત્પન્ન થયેલ છે કે જેના પ્રભાવે હજુ પણ ચારણો સમાજમાં દેવી-બાળક તરીકે પોતાનું સ્થાન જાળવી રહ્યા છે. પ્રાચીન કાળમાં આપણી જ્ઞાતિમાં સ્ત્રીઓનું સ્થાન બહુજ ઊંચું હતું. દરેક પુરૂષ સંબંધી-પિતા, ભાઇ, સસરો, જેઠ, પતિ, દિયેર વગેરે-પોતાના આશ્રયે રહેતી સ્ત્રીનું સન્માન જાળવતા; અને તેના પ્રત્યે એક જાતનો પૂજ્યભાવ રાખતા. એટલુંજ નહિ પણ ચારણ પુત્રવધુને સાસરામાં યે કોઇ 'વહુ' કહીને સંબોધતું નહિ, પરંતુ સંબંધ પરત્વે 'બહેન', 'દીકરી' કહીને બોલાવતાં. દરેક ચારણ સ્ત્રી સ્વમાનશીલ હતી. સ્વમાનને ભોગે મૃત્યુને ભેટવા તે તૈયાર થતી. અને તેથી એ જગદંબાનાં બાળકો પણ સ્વમાનપ્રિય, અને અદ્ભુત ચારિત્ર્યબળવાળાં થતાં. પરંતુ જેમ જેમ આપણામાંથી સ્ત્રી સન્માનની ભાવના ઓસરતી ચાલી, જેમ જેમ સ્ત્રીઓ પ્રત્યે સામાજિક અત્યાચારો વધતા ચાલ્યા, તેમ તેમ આપણે આપણા ઉન્નત સ્થાનેથી અવનતિની ઊંડી ખાઇ તરફ ગબડતા ગયા. એટલે કે, જ્યાં સુધી આપણે સ્ત્રી જાતિ પ્રત્યેની આપણી વર્તણુંક અને વર્તાવમાં ફેરફાર કરીશું નહિ-સ્ત્રીઓને સમાજના અગત્યના અંગ તરીકે સ્વમાનભર્યું જીવન જીવતી બનાવીશું નહિ, ત્યાં સુધી આપણા ઉદ્ધારની બધી વાતો આકાશ કુસુમવત્ છે.

—( ક્રમશઃ )



## હિંદના લેખકો-વિદ્વાનોને

" આજના દુઃખ સળગતા ભારતમાં જન્મ પામી, યુવાન બની, આપ વૈભવો અને વૈભવજનિત સુખોનાં ગાણાં નહિ ગાઇ શકો. જિંદગીની બધી તીખાશ ને કડવાશઃ જિંદગીની બધી યાતનાઓ અને વાંછનાઓઃ જે આપ અને આપની પેઢીઓ સેંકડો વર્ષોથી સહ્યા કરો છો, તેનું પ્રતિબિંબ આપનાં તમામ કાર્યોમાં અને આપની તમામ રચનાઓમાં ઊઠવુંજ જોઇએ. "

—મુલ્કરાજ આનંદ

( આંતર રાષ્ટ્રીય નામના મેળવનાર પ્રગતિશીલ ભારતીય સાહિત્યકાર: તેમણે અંગ્રેજીમાં 'કુલી', 'અછૂત' વગેરે કૃતિઓ રચી ઇંગ્લાંડને તાજ્જુબ કર્યું: પંજાબી છેઃ યુવાન છેઃ આપણા શ્રી દૂલા ભગતની જેમ તારા-ચંદ્રની જ સ્તુતિ કરનાર સાહિત્યના ઉગ્ર વિરોધી છે. )



# ચારણ દેવો આવો !

લેખક : ભક્તકવિ શ્રી દૂલાભાઇ ભાયાભાઇ કાગ; મજાદર

સંવત ૧૯૯૪ ના વૈશાખ વદી ૬-૭-૮ એ ત્રણ દિવસ અખિલ ભારતીય ચારણ સંમેલનનું પાંચમું અધિવેશન રાજકોટમાં મળ્યું હતું. તે પ્રસંગે ચારણ બંધુઓને આવકાર આપતું અને ઠપકો દેતું આ ભાવવાહી કાવ્ય રચીને ભગતજીએ સંભળાવ્યું હતું.

## ચર્ચરી છંદ

આવો ચારણ સુજાન ધારણ દેવોનાં માન,  
આવો સત્યવાન હે સ્વમાનના પૂજારી—ટેક૦

આવો મંગળ ગવાય જમણે લાડુ જમાય,  
છેવટનું એઠ જૂઠ ખાઈ પેટ ભરશું;  
મળશું સૌ સગાં સાંઇ લેશું પૈસો કે પાઈ,  
બીજે ક્યાં લગ્ન થાય વાત નકી કરશું;  
દુનિયા મર કહે ભીખ આપણ સૌ કહો શીખ,  
શૂદ્રની ગ્રહાય શીખ શાસ્ત્ર કે' પુકારી—આવો૦ ૧

આવો કવિતાના બાપ ધોવા અહીં પરમ પાપ,  
સઘળા હરતલ સંતાપ દુનિયાના ડાહ્યા;  
વાણી સુકુમાર યાર ઘર ઘર પરણાવનાર,  
વિક્રય કરનાર ખોડિયારના હે જાયા;  
મન નહિ અપમાન માન ચોરાના મીજમાન,  
વૃત્તિ સંતો સમાન આજ અમારી—આવો૦ ૨

આવો દેવીના બાળ કીર્તિ કરવા ભૂપાળ,  
આપણ વિણ વિશ્વના સાહિત્યનું શું થાશે;

જાગ્યો વિકરાળ કાળ માનવમતનો વિશાળ,
　　આપણ વિણ તેહનાં સુગીત કોણ ગાશે;
લંપટને ભીષ્મ કોણ કંજૂસને કરણ દ્રોણ,
　　કહેશે કહો કોણ હાથ ડાયરે પસારી—આવો૦ ૩

શૂર સૌ કરતા શિકાર, કરતા મદ્યમાંસ આ'ર,
　　અંદર તકરાર ધાર ખાર ખપ કરતા;
અંગે આળસ અપાર નહોતો પુરુષાર્થ પ્યાર,
　　ભીખ બાજ લાજ વિણ ઘર ઘર ફરતા;
કુળના ચીલા ચૂકાય તો તે વડવા દુઃખાય,
　　રહિયા તે કાજ હાય ! દેવ ભિખારી—આવો૦ ૪

જગનું નાટક વિરાટ, (એમાં) ચારણનો કયો પાઠ,
　　એનો કરજો ઉચાટ દેવવંશ રાગી;
જાગ્યો એક નર અઘાટ વસમી દેશે થપાટ,
　　રહેશો નહિ વાટ ઘાટ ચેતજો સુવાગી;
અંદર ભેદોની ભીંત તોડો થઈને અભીત,
　　માનજો ખચીત એક ઊગરવાની બારી—આવો૦ ૫

સત નહિ કળજુગમાંહી, કે'તી ગઈ નાગબાઇ,
　　કરતી ગઈ આઈ ઉપદેશ એ ભવાની;
એનાં કેટલાં અભાગ તાગે નવ મળે તાગ;
　　'કાગ'ને જરાવે આગ બાળ વિધવાની;
એનાં આંસુની ધાર પ્રલયકાળના અંગાર,
　　સૂણજો દેવી—કુમાર ! અર્જ અમારી—આવો૦ ૬

**—કાગવાણી ભાગ ૨ જામાંથી**



# કુદાનમાં ઘોર અપમાન

લેખક: શ્રી ભગવતીદાન મનુભાઇ રોહડિયા, શેરડી (કચ્છ)

સભ્ય સમાજની વિચારશીલ વ્યક્તિઓ સશંક બની પ્રશ્ન કરે છે કે, ચારણો રાજા રજવાડાઓમાં ઊજવાતા દશેરા, લગ્નાદિ માંગલિક પ્રસંગોમાં હાથ પસારતા ટોળાબંધ હાજર થઇ માગણ વર્ગની હરોળમાં ઊભા રહી 'પરવા' કે 'ત્યાગ'ના નામથી ઓળખાતું હલકી કોટિનું ક્ષુદ્ર દાન લેવા કાં તત્પર થાય છે? ચાણાક્ય ગણાતા ચારણો હાથે કરીને આવી ક્રૂર મશ્કરી કાં કરાવે છે? આવું ઘોર અપમાનથી ભરેલું માનવતાશૂન્ય દાન કાં સ્વીકારે છે? તેમના આવા વેધક પ્રશ્નો સાંભળી સજાતીય સુજ્ઞ વ્યક્તિને અત્યંત લજ્જિત બનવું પડે છે!

જેની હરોળમાં ઊભતાં આપણા ગૌરવને ઝાંખપ લાગે, જેના હાથથી દેવાતી એ દાનની રકમ લેતાં આપણને ધિક્કાર ઉત્પન્ન થાય, જે દૃશ્યથી આપણી દેવ-સંસ્કૃતિને કલંક લાગે તેવા સ્થાનમાં આપણે મલકાતા મુખે જઇએ એ તો આપણે સાચા પદભ્રષ્ટ થયા છીએ, એમ જ સૌને લાગે. અને એ ભ્રષ્ટતામાં વધારો કરનાર બાબત તો એ છે કે, આપણે જન-સમાજ પાસે "એ દાનના અમે હક્કદાર છીએ," એમ સગર્વ જાહેર કરીએ છીએ! ખરેખર, એ સાંભળી મનુષ્ય-લોકના પવિત્ર ચારણ પુરુષોમાં જ નહિ, પણ દેવલોકના દેવ ચારણોમાં યે શોકની અવધિ જેવો આઘાત થતો હશે!! તેઓ વિચારતા હશે કે, આ અમારા વંશજો!!!

આપણી દેવ-જ્ઞાતિનો પુરાણ-પ્રસિદ્ધ દાવો છે કે, ક્ષત્રિય-સમાજના અમે અગ્રગણ્ય તારણહાર છીએ-ભારતમાં ક્ષત્રિય-સમાજનું ક્ષાત્રત્વ સજીવન રહ્યું છે, તે અમારા પૂજ્ય દેવત્વને આભારી છે. એટલે કે, જો એ આભૂષણો અને આત્મ-પ્રશસ્તિઓ: જે કહો તે, સાચાં હોય તો રાજ-રજવાડાઓમાં માંગલિક પ્રસંગે વગર નોતર્યે હજારોની સંખ્યામાં એકત્ર થઇ તે પ્રસંગે મહેમાન તરીકે ત્યાં આવેલ અનેક રાજા-મહારાજાઓની હાજરીમાં માગણ તરીકે દાન માટે દોડાદોડી કરી એ આભૂષણો અને એ આત્મ-પ્રશસ્તિઓનું આપણે છડેચોક નીલામ કરાવતા હોઇએ એવું સૌને લાગે છે. ભિખારી, રાજાનો પૂજનીય બન્યો હોય, એવું કદી સાંભળ્યું છે? આપણા પરમ જ્યોતિર્ધર સ્વ૦ ઠાકુર કિશોરસિંહજી સોદા 'પાગલ' કવિએ આપણી એ મિથ્યા બડાઇનો જે માર્મિક જવાબ આપ્યો છે, તે ઘણા યે જાતિ બંધુઓના લક્ષ્યમાં હશે:

"गुरु-दक्षिणा जो चाहुजों के[1]
ब्याह में तुमको मिले।
वह पीठ पर तुम वह रहे[2]
पर त्याग हित नित चित डुले!
क्या भिक्षुकों सँग पार्थिवों का[3]
शिष्य-भाव सुना कहीं?
ऐ चारणो! गुरुभाव रखते
डूब क्यों मरते नहीं!!
आचार्य भिक्षा-वृति के बनि
मान नृपतिन सन[4] चहो!

૧. ક્ષત્રિયોના. ૨. હાથ ઓડે જે કાંઇ પાણ પાવલું આપવાનું નક્કી કરી એકત્ર થયેલા ચારણોને જબરદસ્તીથી વાડામાં પૂરે છે, તે વખતે એ મોંઘા મહેમાનોના બરડા સિપાઇઓના ધક્કા અને ક્વચિત્ સોટીઓથી ભારે બને છે, તે ભાવ અહીં છે. ૩. રાજાઓનો. ૪. (રાજાઓ) પાસેથી.

**क्या भिक्षुकों को मान मिल सकता कहीं ? सच तो कहो ? "**

વાસ્તવિક રીતે આંખ ઊઘાડીને જોઇએ તો ક્ષત્રિય રાજા મહારાજાઓને તેમના સ્વધર્મ-પરિપાલનાર્થે ઉપદેશ દેવાની આપણે બિલકુલ યોગ્યતા ગુમાવી બેઠા છીએ અથવા બીજા શબ્દોમાં કહીએ તો દેશી રાજાઓના હાથમાં અત્યારે પરરાષ્ટ્રનીતિ (Foreign Politics) નક્કી કરવાનો જરા પણ અધિકાર ન હોવાથી આપણા એ ઉપદેશની તેમને મુદ્દલ જરૂર નથી. પરંતુ આપણે એ જરી પુરાણા હક્કને આગળ ધરી-તેનો ઢોલ પીટી આત્મચારિત્ર્યદ્વારા આપણા સ્વધર્મનો વિક્રય કરીએ છીએ. અને તે દ્વારા અન્ય સમજદાર વર્ગમાં આપણી અવગણના થાય, એ સ્વાભાવિક છે.

આપણે ઊંડું નિહાળીએ તો દીવા જેવું સ્પષ્ટ દેખાય છે કે, આપણને અપાતા એ દાનમાં આપણી સંસ્કૃતિનું ખૂન થાય છે: માનવતાનો ધ્વંસ થાય છે: દેવપુત્ર અને દેવી પુત્રનાં સંબોધનોમાં હાસ્યજનક કલંક તરી આવે છે. આવી આત્મઘાતક સ્થિતિમાં કેટલાક તેજોદ્વેષી ચારણેતર સાક્ષરો આપણને ભિક્ષુક, ખુશામતખોર, નિંદક આદિ કલંક લગાવવાની તક મેળવતા ગયા. અને તે કલંક જ્યારે આપણે શૂદ્રદાન લેવા તત્પર બનીએ છીએ ત્યારે ક્ષત્રિયોને પણ સાચાં ભાસવા લાગ્યાં. એટલે કે, એવી માન્યતાઓના થર જેમ જેમ તેમના હૃદયપટ પર ચડતા ગયા, તેમ તેમ તેમના માનસમાં આપણી પુરાણી પૂજનીયતા નામમાત્ર અને તે પણ ઊડી જવા સમાન દેખાવા લાગી છે.

આવા તુચ્છ દાનની અધિકારી કોઇ જાતિ હોય તો તે પ્રાચીન વર્ણાશ્રમના બંધારણે ફક્ત શૂદ્ર જાતિ છે. એટલે, કે શૂદ્ર જાતિને ખપતું એ દાન લેવા જ્યારે આપણી જાતિ હકકદાર બને, ત્યારે તો આપણું દેવત્વ શૂદ્રત્વમાં પરિણમ્યું છે, એમ ન્યાયપુરઃસર આપણે કબૂલવું પડે છે.

આપણા કેટલાક માનનીય સર્વોચ્ચ હક્ક-લાગ તો હજી સુધી ક્ષત્રિય-સમાજ પર ચાલ્યા આવે છે. અને તે આપવા માટે તેઓ તેમના ક્ષત્રિયત્વ રહેતા સુધી બંધાયેલા છે. છતાં તે ચારણ અને ક્ષત્રિયઃ બન્ને સમાજને શોભાસ્પદ હક્કો કોઇ કોઇ સ્થાને તો સદંતર ભૂંસાઇ ગયા છે અથવા નામશેષ રહ્યા છે. તેનો સઘળો પ્રતાપ પણ આપણી આ શૂદ્ર-સ્વરૂપિણી-દાન-ગ્રહણ-બુદ્ધિનો હોય તેમ લાગે છે.

આપણા આ શૂદ્ર-ધર્મથી રાજા-મહારાજાઓ આપણા ભવ્ય ભૂતકાળના પારસ્પરિક-સંબંધને ભૂલી આપણા આવા પ્રકારના અન્ય હક્ક-અધિકારની ફરિયાદો સાંભળતા નથી. તેઓ એ ફરિયાદોના ફેંસલા તેમના અધિકારીઓ પાસે કરાવે છે. અને એ અધિકારીઓ આપણું પતન કરવા માટે પ્રયત્નશીલ હોય છે-લાગ શોધતા હોય છે. એટલે આપણા સંબંધમાં મનફાવતો અપમાનજનક ફેંસલો કરવામાં તેઓ સંકોચાતા નથી. પરિણામે એ કુદાનના મહાપાપથી આપણે આપણા પરમ પવિત્ર પૂર્વજોનો વારસો ગુમાવી રહ્યા છીએ.

કોણ જાણે કયા સમયના અમંગળ ચોઘડિયે આપણને આવું નિંદિત દાન લેવાની કુબુદ્ધિ સૂઝી કે જેના કલુષિત અંશ અત્યારે પણ આપણી બુદ્ધિમાં સ્થાન લઇ રહ્યા છે ! જે દેવ-જ્ઞાતિના પૂર્વજોએ પાર્થિવ પ્રલોભનોથી

# काव्य-कुंज



## वाह दुबारा वाह !

( कवि श्री शंभूदानजी सा० आशिया, मेंगटिया-मेवाड़ )

---

दोहा

घर ओढण नहँ गूदड़ी, फाकण नहँ फूलाह।
तो पण प्यालौ नहँ तजै, वाह दुबारा वाह॥

करज कलाळी रौ कढै, तिण सूं हुवै तबाह।
चोरी कर दारू चखै, वाह दुबारा वाह॥

पीतां ही सुख व्है प्रगट,-दुखद हिया रौ दाह।
स्वान देह चाटै सरव, वाह दुबारा वाह॥

प्याला दुय पीधां पछै, लाव लाव कह लाह।
वातां, पी अलवल बकै, वाह दुबारा वाह॥

घर में तिय सोचै वणी, आया कंत न आह !
पिय मग में पड़िया रहै, वाह दुबारा वाह॥

---

सोरठा

हुवै भवन धन-हाण, व्याधी कई लागै वपू।
अंग तणौ आपाण, गटकायां मद रै घटै॥

छानै ले ले छाक, वप रै क्यूं वांसै पड़या।
अब पीणौ पराक, त्यागौ काबू चित रखे॥

पोशीदा मद पैग, पी पी वार पधारवौ।
दुनिया आंख्यां देख, पीधोड़ौ जाणै परौ॥

ज़िन्दगानी सूं जाय, आसव थी अधकाळिया।
मेल्यो क्का इण मांय, पीणौ मद छोडौ परौ॥

हालत मद सूं होय, देखी वा दाखी दुरस।
करो रीस मत कोय, किणी एक पर नहँ कही॥



## नौकरी के नुस्खे

( रचयिता—कविवर श्री " रसिक " )

मनहर

मान लो सलाह मेरी करनी है नौकरी तो,
　　अकड़ तुम्हारी अरे एक ओर धर दो।
ख़ातिर खुशामद तो आला अदना की करो,
　　रिश्वत खिलाओ खाओ खूब घर भर दो।
हाकिमों में होने की तुम्हारी होय इच्छा गर,
　　आला अफ्सरों की यार! ज़ेब गर्म कर दो।
रहना हो रईस पास " रसिक " तुम्हें तो एक,
　　अच्छी सी...लाके भेट उन्हें कर दो॥ १॥
मान लो सलाह मेरी करनी है नौकरी तो,
　　बचाकर वक्त थोड़ा यार सुबू-शाम ही।
रोज़-रोज़ जाकर के हाकिमों के पास ज़रा,
　　झुक-झुक किया करो ज़ोर से सलाम ही।
हाज़िर, हुज़ूर, बड़ा हुक्म है-ऐसे लफ्ज़,
　　हाथ जोड़ बोला करो पड़े जब काम ही।
बच्चों को खिलाया करो उनकी नज़र आगे-,
　　दे दे कर चुटकियां ले ले बापू नाम ही॥ २॥

## पंजाब-केसरी

( स्व०कविवर ठाकुर जवानसिंहजी आशिया, मेंगटिया-मेवाड़ )

सिक्ख महासिंह जू के पूत भौ सपूत ऐसो,
मन मज़बूत भुवि-भारत अभीत भौ।
धारत भौ धर्म दृढ मारत भौ म्लेच्छन कौं,
सारत भौ राजकाज सकल सुनीत भौ।
पंच-आबपती छत्रपति भौ लहौर पट्ट,
सेना त्रय लक्ख ठट्ट लेकै जगजीत भौ।
रंकता तैं राजा भो निवाजा भौ ग़रीबन को,
राजा रनजीत जैसो राजा रनजीत भौ॥

[ इन महाराजा रणजीतसिंह की १००वीं निधन-तिथि गत आषाढ शुक्ला ११ ( ता० २७ जून ) को सारे भारत में मनाई गई थी। —सम्पादक ]



( पृष्ठ २९ का शेष )

चूंडा नावै चीत,
काचर काळाऊ तणां।
भड़ थायो भैभीत,
मंडोवर रा माळियां॥ *

इस तरह चारणों के गाँव लड़ाई के समय में तटस्थ सीमा ( Neutrality zones ) का काम देते थे और चारणों के गाँवों को कोई भी राजपूत कभी नहीं लूटता था और न किसी तरह का दख़ल करता था।

इस तरह चारण जब लड़ाई में मारे जाने-वाले वीरों का संसार में नाम अमर करते थे और कुटुम्ब का पालन-पोषण करनेवाला कोई न होने की हालत में उनकी औरतों को मा-बहिन की तरह रखते हुए बच्चों को होशियार कर उनके पूर्वजों के योग्य बनाते थे और सुलह के समय में मनोरंजक कविता से उनको सदुपदेश देते थे, तो क्या आश्चर्य की बात है कि राजपूत सरदार, चारणों का इतना मान रखते थे!

आजकल के समय में न तो राजपूत सर-दारों को लड़ाइयों में मारे जाने का डर है और न वीरता दिखाने का ख़याल है, और न बाल-बच्चों की परवरिश चारणों के सिपुर्द करने की सम्भावना है, तब चारणों की क़द्र पहिले मुजिब अब कैसे रह सकती है? अब राजपूत खुद पढ़ते-लिखते हैं, अपना इतिहास खुद पढ़-लिख सकते हैं और मनोरंजन के लिये तरह-तरह की सामग्रियाँ भी मौजूद हैं, तब चारणों की उन्हें क्या आवश्यकता है? यही सब कारण हैं कि चारणों की जो क़द्र पहिले थी वह अब नहीं है।

* अर्थात् हे चूंडा! तुझे अब कळाऊ की बरसाती ककड़ियाँ याद नहीं आतीं। क्यों आवें? अब तो तू मंडोवर के राजप्रासादों में मदमत्त हो रहा है।

यह सोरठा चूंडाजी को उनकी मुसीबत में पालन-पोषण करनेवाले चारण महानुभाव का उस समय कहा हुआ बतलाया जाता है जब चूंडाजी युवा होकर मंडोवर के स्वामी इंदा राजपूत की कन्या के पाणिग्रहण से दहेज में मंडोवर प्राप्तकर वहां निवास करने लगे थे। चूंडाजी के इस उत्कर्ष की सुखद ख़बर पाकर उक्त चारण महानुभाव उनसे मिलने को मंडोवर पहुँचे। परन्तु चूंडाजी तक उनकी शीघ्र पहुँच न हो पाने से उन्होंने उल्लिखित सोरठा चूंडाजी को सुनाया था।

—सम्पादक

# चिट्ठी-पत्री



## प्रांतीयता के भाव से अ० भा० चा० संमेलन को हानि पहुँचाने के संपादकीय आक्षेपों का सविनय प्रत्युत्तर

'चारण' के प्रथमांक में 'सम्मेलन का पाँचवाँ अधिवेशन' शीर्षक लेख के पृष्ठ ४ पर संपादक महोदय लिखते हैं कि—

"......प्रांतीय कार्यकर्त्ताओं की प्रांतीय कार्य-संलग्नता के कारण सम्मेलन कार्य को गौणता प्राप्त हो जाना। इस बात के लिये अधिकांश सम्मेलन-प्रेमी बहुत उद्विग्न रहे थे। वे यह देखकर खिन्न-से होते थे कि सम्मेलन के लिये एकत्रित लोगों से सम्मेलन के कार्यालय-खर्च, प्रचार-कार्य व उसके मुखपत्र और रिपोर्ट छपवाने के लिये अत्यावश्यक धन-संग्रह के लिये तो अपील करने का विरोध किया जाय और उन्हीं लोगों को प्रेरणा कर हज़ारों रुपये प्रांतीय-कार्य के लिये इकट्ठे कर लिये जायँ! किन्तु वातावरण को अशान्त न करने और परस्पर सहयोग में अड़चन पैदा न होने देने के ख़याल से उन्होंने अपने मन को समझा लिया कि, उस प्रांत को कि जहाँ सम्मेलन हो रहा है, सम्मेलन के बहाने से कुछ लाभ होता है तो वह सम्मेलन को तो अभीष्ट ही होना चाहिये। परंतु इसका अनिष्ट परिणाम यह हुआ कि, आज सम्मेलन के पास राजकोट अधिवेशन की रिपोर्ट छपवाने लायक भी पैसे नहीं हैं, फिर और ज़रूरी बातों की तो बात ही कहाँ!"

× × ×

"प्रांतीय कार्यकर्त्ताओं की इसी मनोवृत्ति के कारण 'श्री चा० हि० सभा' जैसी जमी हुई प्रांतीय सभा होते हुए भी उन्हें सम्मेलन से संबंध बनाये रखने के लिये 'बृहत् गुजरात-चारण-सभा' का ढाँचा खड़ा करना पड़ा। सम्मेलन-कार्यकर्त्ताओं की समझ में अब तक न आया कि प्रांतीय कार्यकर्त्तागण 'चा० हि० सभा' को ही सम्मेलन से संबंधित प्रांतीय सभा मान लेने में इतने क्यों चौंक पड़े थे? शायद वे भयभीत-से थे कि 'चा० हि० सभा' के इकट्ठे किए हुए पैसों पर कभी सम्मेलन अपना अधिकार न कर ले। किन्तु इसका कारण? खैर, उन्होंने जो ठीक समझा, किया और सम्मेलन ने भी उसे मान लिया। अब देखना चाहिये कि 'बृहत् गुजरात-चारण-सभा' सम्मेलन के अंगस्वरूप होकर वास्तव में कुछ करता है या एक सभा मात्र सिद्ध होती है।"

श्री संपादक महाशय के उपरोक्त आक्षेपों के उत्तर में निवेदन करते हुए 'चा० हि० सभा' के स्थिति-संयोगों को स्पष्ट करना मैं उचित समझता हूँ।

'अ० भा० चा० संमेलन' के चतुर्थ अधिवेशन (जोधपुर) के अवसर पर कच्छ-काठियावाड़ एवं गुजरात के जिन दो-चार प्रतिनिधियों ने सम्मेलन का पंचम अधिवेशन काठियावाड़ या गुजरात में कराने का आमंत्रण दिया था, उनमें मैं भी एक था। परंतु उस समय प्राइवेट वातचीत में मैंने श्री संपादक महाशय से कि जो उस समय संमेलन के प्रधानमंत्री थे एवं संमेलन के अन्य एक-दो कार्यकर्त्ताओं से, निवेदन किया था कि, यह पंचम अधिवेशन 'चा० हि० सभा' के चतुर्थ अधिवेशन के साथ-साथ ही होगा। और यही कारण है कि 'चा० हि० सभा' के तृतीय अधिवेशन के प्रसंग पर उसी वातचीत के अनुसार हम लोगों ने सभा के आगामी चतुर्थ अधिवेशन के साथ ही संमेलन का पंचम अधिवेशन राजकोट में कराने का निश्चित किया था।

संपादक महाशय ने देखा ही होगा कि, इन दोनों संस्थाओं के अधिवेशनों का समय-विभाग अलग-अलग रक्खा गया था और तदनुसार दोनों का कार्य अलग-अलग एवं एक-दूसरे के पश्चात् हुआ करता था। ऐसी दशा में 'चा० हि० सभा' के कार्यकर्त्ताओं द्वारा संमेलन-कार्य को गौण रूप प्रदान होना कहना कहाँ तक उचित है? फिर भी मैं 'चा० हि० सभा' की ओर से शपथपूर्वक स्पष्ट करता हूँ कि सभा के कार्यकर्त्ताओं के दिल में संमेलन-कार्य को गौण रूप बनाने की वृत्ति का ही जन्म नहीं हुआ था। यहाँ तक कि 'चा० हि० सभा' के अधिवेशन-कार्य के लिये जितना समय निश्चित किया गया था, उससे कहीं अधिक समय की आवश्यकता प्रतीत होते हुए भी सभा के कार्यकर्त्ताओं ने कई अत्यावश्यक प्रश्नों के निर्णय को स्थगित रखकर संमेलन के अधिवेशन की समय-मर्यादा का पालन किया था और जैसे भी हो संमेलन-कार्य को अधिक महत्त्व देने का प्रयत्न किया था।

संपादक महाशय का 'चा० हि० सभा' के कार्यकर्त्ताओं पर दूसरा आक्षेप यह है कि, उन्होंने संमेलन के कार्यालय-खर्च, प्रचार-कार्य, मुखपत्र एवं रिपोर्ट छपवाने के लिये धन-संग्रह की अपील न करने दी। मैं इसके उत्तर में यह निवेदन करना चाहता हूँ कि, इस खर्च के लिये जोधपुर-अधिवेशन में अपने-अपने हिस्से का चंदा नियमित देते रहने का वादा करने पर भी सिवा मारवाड़ के संमेलन से संबंधित मेवाड़, ढूंढाड़, बीकानेर, अलवर आदि प्रांतों ने इस विषय में कुछ भी सहायता नहीं दी है, इस हालत में संमेलन के राजकोट-अधिवेशन में उपस्थित प्रतिनिधियों से कि जिनमें अधिकांश गुजरात-काठियावाड़ एवं कच्छ के थे और जो संमेलन के कार्य-प्रदेश से प्रायः अनभिज्ञ थे,

संमेलन के उपरोक्त कार्यों के लिये चंदे की अपील करना कहाँ तक ठीक था, इसका संमेलन के पदाधिकारियों को विचार करना चाहिये।

संमेलन के कार्यकर्तागण बड़े बुद्धिमान और शिक्षित हैं, परंतु सेवाभाव की दृष्टि से मेरी समझ में उनमें स्वार्थत्याग की भावना बिलकुल कम है। संभव है, इसमें मेरी नासमझी या मिथ्यादोष-दृष्टि ही कारणभूत हो। फिर भी यह बात तो सच है कि, बिना अपना खून निकाले पराई वेदना का अनुभव नहीं होता अर्थात् निजी स्वार्थत्याग किये बिना कोई सेवाकार्य सफल होना कठिन है, क्योंकि सेवायज्ञ में स्वार्थत्याग ही उसकी वेदिका-स्वरूप है।

उदाहरण-स्वरूप संमेलन के पंचमाधिवेशन की विषय-निर्वाचिनी समिति में इस प्रश्न की चर्चा के समय मैंने अपना दृष्टिबिंदु स्पष्ट करते हुए कार्यकर्त्ताओं को अपनी-अपनी जेब से कम से कम दस-दस रुपये निकालकर आदर्शरूप बनने के लिये प्रार्थना की थी। हालां कि चतुर्थ अधिवेशन से पंचम अधिवेशन तक मैं भी संमेलन का एक कार्यकर्त्ता चुना गया था, इस लिये अन्य सहकारी कार्यकर्त्ताओं के साथ यथाशक्ति आर्थिक सहायता देना मेरा कर्त्तव्य था और इसके लिये मैं तैयार भी था, परंतु राजस्थानी कार्यकर्त्ताओं ने मेरे सूचन पर कोई ध्यान नहीं दिया। यदि उन्होंने मेरी प्रार्थना को स्वीकार किया होता तो उपस्थित प्रतिनिधियों से बिना अपील किए अकेले संमेलन के कार्यकरों से ही कम से कम १२५) रुपये उस समय एकत्र हो जाते और मुझे विश्वास है, इसकी देखा-देखी काठियावाड़-गुजरात के भी अन्य संमेलन-प्रेमी सज्जन चंदे में यथाशक्ति कुछ अवश्य लिखवाते।

इसके साथ मैं यह भी स्पष्ट करना चाहता हूँ कि, 'चा० हि० सभा' के कार्यकर्त्ताओं ने संमेलन के कार्यकर्त्ताओं को धन के लिये अपील करने की मनाही नहीं की थी। हाँ, यह निवेदन अवश्य किया था कि इधर के प्रतिनिधियों से 'चा० हि० सभा' की सदस्य-फ़ीस के साथ-साथ श्री 'कृष्णकुमार-चारण-विद्यालय' के स्थायी फंड के लिये भी अपील की जानेवाली है, इस हालत में संमेलन के लिये अपील करने से अधिक सहायता मिलना कठिन है, परंतु अपील करना ही चाहें तो अवश्य करें। संभव है, इस निवेदन की बात संपादक महोदय के भी स्मरण-पट में हो।

अब रही संमेलन के मुखपत्र की बात। इसके पुनर्जीवन का प्रस्ताव तो जोधपुरीय अधिवेशन में स्वीकृत हो चुका था और इसके प्रारंभिक व्यय के लिये कुछ चंदा भी किया गया था। जहाँ तक मुझे स्मरण है, इस चंदे की रक़म ८०) रुपये के क़रीब हुई थी। हालां कि ठा०सा० श्री किशोरसिंहजी के देहांत से मुखपत्र शुरू न हो सका, परंतु इस रक़म से वह प्रसिद्ध तो अवश्य किया जा सकता था। इतना होते हुए भी जब विषय-निर्वाचिनी समिति में मुखपत्र

के नंद का प्रश्न रक्खा गया तो संपादक महाशय ने जिन लोगों पर प्रांतीयता के भाव का आरोपण कर संमेलन को हानि पहुँचाने का आक्षेप किया है, उन्हीं में के एक श्री शंकरदानजी देथा ( सांवड़ा ) ने मुखपत्र शुरू करने की जिम्मेवरी अपने ऊपर ले, उसके लिये प्रतिवर्ष १००) रुपये तक हानि सहन करते रहने का वादा किया था और उसका वे इस समय बराबर पालन कर रहे हैं।

संपादक महाशय लिखते हैं कि, " संमेलन के लिये एकत्रित लोगों से......उन्हीं लोगों को प्रेरणा कर हज़ारों रुपये प्रांतीय कार्य के लिये इकट्ठे कर लिये जायँ।" मैं उनके इस कथन से सर्वथा सहमत हूँ कि, वे लोग संमेलन का नाम सुनकर आये थे, परंतु साथ-साथ यह भी स्पष्ट करना चाहता हूँ कि, वे सब 'चा० हि० सभा' के अधिवेशन में साथ देने एवं 'श्री कृष्णकुमार-चारण-विद्यालय' के स्थायी फंड में कुछ सहायता देने को भी आये थे।

इन एकत्रित लोगों में से केवल एक महानुभाव श्री कालिदासजी जीजीभाई बारट ( वीरवदरका -काठियावाड़ ) ने ही १,००१) रुपये 'श्री कृष्ण-कुमार-चारण-विद्यालय' को और द्वितीय उदार महानुभाव श्री जीवणलालजी वरसड़ा ( भादरवा -गुजरात ) ने १००) रुपये 'श्री उमेद -चारण-छात्रालय' ( जोधपुर ) को सहायता-स्वरूप प्रदान किये थे। हाँ, अन्य बंधुओं से भी 'श्री कृष्णकुमार-चारण-विद्यालय' को कुछ न कुछ आर्थिक सहायता अवश्य मिली थी, परंतु हज़ारों की तादाद में जैसा कि संपादक महोदय लिखते हैं, सिवा उपरोक्त एक महाशय के अन्य किसी से नहीं मिली। 'चा० हि० सभा' के लिये प्रायः सभी व्यक्तियों से जो रुपये लिये गये थे, वे तो उनकी सदस्य-फ़ीस के थे और वह सालाना लिये जाते हैं। परंतु इस सदस्य-फ़ीस का आंकड़ा भी कोई वर्ष हज़ार रुपये तक तो नहीं पहुँचा।

× × ×

अब रहा 'चा० हि० सभा' का 'अ० भा० चा० संमेलन' से संबंधित रहने-न रहने का प्रश्न। इस प्रश्न को सुलझाने के लिये दोनों संस्थाओं के उद्भव, नियम, कार्यपद्धति, इतिहास आदि—दोनों संस्थाओं के कार्यकर्त्ताओं को—समझना चाहिये।

'अ० भा० चा० संमेलन' का जन्म चारण जाति की सर्वांगीण उन्नति के लिये हुआ था। उसके अबाधित रूप से तीन अधिवेशन भी हुए। जिनमें अच्छे-अच्छे प्रस्ताव पास हुए और कुछ सक्रिय कार्य भी हुआ। परंतु यह सब हुआ राजस्थानी बंधुओं के प्रयत्न से और कार्यक्षेत्र भी राजस्थान तक ही सीमित रहने से उसके नियमादि बनाये गये राजस्थानी चारण-समाज की परिस्थिति के अनुकूल। गुजरात-काठियावाड़ के तो बहुत ही कम व्यक्ति संमेलन के इन अधिवेशनों में उपस्थित हो सके थे। और सिवा

इसके इधर के प्रदेशों में उसका कोई प्रचार-कार्य नहीं हुआ। काठियावाड़-गुजरात एवं राजस्थान के बीच भाषा, रीति-रस्म आदि का बड़ा अंतर है। संमेलन की मर्यादित शक्ति उसको मिटाने में सफल न हुई। संभव है, इसी कारण से संमेलन का इधर किसी प्रकार का संबंध स्थापित नहीं हुआ, और उसका संदेश भी शुद्ध रूप में यहाँ तक पहुँचा नहीं। इस हालत में प्रचार-कार्य तो दूर की बात है। इसके पीछे तो--तृतीय अधिवेशन के पश्चात्-संमेलन ही मृतप्राय हो गया।

इसी बीच भगवती जगदंबा की कृपादृष्टि एवं श्री शंकरदानजी देथा ( लींबड़ी ) और श्री रामदानजी टापरिया ( बावड़ी ) के प्रयत्न से गुजरात-काठियावाड़ एवं कच्छ के चारण-बालकों के लिये एक छात्रालय की स्थापना करने एवं जाति में सामयिक सुधार करने के लिये 'चा० हि० सभा' का जन्म हुआ। भक्त कवि श्री दूलाभाई काग ने उसकी ज़िम्मेवरी का भार अपने कंधे ऊपर ले लिया। इन तीनों महानुभाव के सतत् प्रयत्न एवं अन्य सजातीयों की हार्दिक सहायता से छात्रालय एवं इस सभा की स्थापना होकर इधर की चारण जाति में कुछ जागृत्ति आई। संक्षेप में इस तरह 'चा० हि० सभा' का जन्म, नियम-कार्यादि का आयोजन और जातीय संगठन बिलकुल स्वतंत्र ढंग से हुआ और आज तक गतिमान है।

जोधपुर में संमेलन का चतुर्थ अधिवेशन करवाकर मारवाड़ी बंधुओं ने राजपूताने में संमेलन की ज्योति को पुनः प्रकटित की। परंतु कच्छ-काठियावाड़ एवं गुजरात के अधिकांश जातिप्रेमी व्यक्ति राजकोट-अधिवेशन तक उसके उद्देश, नियम एवं कार्यादि से अपरिचित थे।

ठीक इसी समय 'चा० हि० सभा' ने संमेलन को राजकोट में आमंत्रित किया। इस अधिवेशन के अवसर पर राजस्थानी बंधुओं ने बिना इधर की परिस्थिति का सर्वग्राही दृष्टि से कुछ विशेष अभ्यास किये इस हठाग्रह को सामने रक्खा कि, इसी अधिवेशन से 'चा० हि० सभा' को संमेलन की मातहत प्रांतीय सभा बनाई जाय, परंतु इधर के चारण नेताओं के लिये यह प्रश्न बिलकुल नया था। आज दिन तक 'चा० हि० सभा' प्रधानतः शिक्षा-प्रचार का ही कार्य कर रही है। इस दशा में संमेलन से संबंधित होने से संमेलन की नियमावली के अनुसार उसको अन्य सामाजिक कार्यों के साथ संमेलन का योग्य आर्थिक भार भी उठाना पड़ता। यही कारण है कि जो लोग संमेलन के उद्देश, नियम, कार्य-प्रदेश आदि से बिलकुल अनभिज्ञ थे, उनसे अपनी बात स्वीकृत करा लेने का संमेलन के कार्यकर्त्ताओं का आग्रह मेरी समझ में उचित नहीं था।

ऊपर स्पष्ट कर ही दिया गया है कि, 'चा० हि० सभा' अभी तक प्रायः [illegible] वर्ष का कार्य कर रही है। [illegible]भारोह के साथ

लिये उसने जो कुछ प्रयत्न किया वह प्रायः निष्फल गया। यही कारण है कि दोनों संस्थाओं के कार्यप्रदेश में अंतर होने से 'चा०हि० सभा' के कर्णधारों ने उसको संमेलन की मातहत प्रांतीय सभा स्वीकृत कर आर्थिक एवं अन्य जिम्मेवरियों को उठाने में उसको असमर्थ पाया और उत्तर में वैसा निवेदित किया। इसमें 'चा०हि० सभा' ने एकत्र किये हुए पैसों की बात ही न थी, क्योंकि, यह पैसे तो पहले से 'कृष्णकुमार-चा० विद्यालय' की संपत्ति बन गये थे।

उपर्युक्त परिस्थिति होते हुए भी राजस्थानी बंधुओं के आग्रह को मानकर संमेलन से संबंध जोड़ने के लिये इधर के अग्रगण्य व्यक्तियों ने 'बृहत् गुजरात-चारण-सभा' स्थापित की। परंतु जहाँ संमेलन का वर्षों से प्रचार एवं उसके कर्णधारों का निवास है, उस राजपूताने की ही प्रांतीय सभायें सिवा मारवाड़ प्रांतीय चारण-सभा के प्रायः निष्क्रिय रही हैं, वहाँ इस नवजात सभा से ठोस कार्य-शक्ति की आशा तो नहीं रक्खी जा सकती, परंतु फिर भी मैं विश्वास दिलाता हूँ कि, यह सभा अपने कर्त्तव्य का अवश्य पालन करेगी।

मुझे डर है इस निवेदन से कोई यह मान लेगा कि मैं संमेलन का विरोधी हूँ। परंतु वास्तव में मैं भी तो उसका एक नम्र सेवक हूँ और उसके प्रधान उद्देश-आंतरप्रांतीय जातीय संगठन के महत्त्व को पहिचान सकता हूँ। परंतु यह सब स्पष्टीकरण तो इसी लिये किया गया कि, संपादक महोदय के जो-जो विधान मुझे चर्चास्पद मालूम हुए, उनका निरसन कर 'चा० हि० सभा' के कर्णधारों का संमेलन के विषय में जो दृष्टिबिंदु प्रारंभ से आज तक है, स्पष्ट करना उसके मंत्री के नाते मेरा धर्म है।

मैं अच्छी तरह जानता हूँ कि, संपादक महोदय चारण जाति के एक रत्न हैं। अतः मैं यह मानने को तो हर्गिज़ तैयार नहीं कि, उन सदृश बड़े आदमी ने उपर्युक्त आक्षेपार्ह विचार ज़ानबूझकर प्रकट किये हैं। वास्तव में 'चा०हि० सभा' की आंतरिक परिस्थिति से अनभिज्ञ होने के कारण ही उन्होंने ऐसे विचार प्रकट किये हैं, उनमें कुछ ऐसा आ गया जिसका मुझे यह उत्तर देना पड़ा है।

इस निवेदन से संपादक महाशय या अन्य किसी बंधु का दिल दुखाने का मेरा बिलकुल आशय नहीं। बल्कि मैं विश्वास दिलाता हूँ कि चाहे कहीं विचार-भेद हो, परंतु संमेलन को हानि पहुँचाने के कारणभूत तो 'चा०हि० सभा' कभी न होगी। संपादक महोदय मेरे गुरुजन हैं, मैं उनका सेवक हूँ और सदैव रहूँगा।

**पिंगलसी परवतजी पायक,**
मंत्री—चारण-हितवर्द्धक सभा, **भावनगर**

-चारण-छात्र।

प्रदान किये थे। हाँ,

[ अनन्य जाति-सेवक वन्धुवर श्री पिंगलशी भाई पायक बी०ए०, एल्-एल्०बी०-मंत्री, श्री चारण-हितवर्द्धक सभा ने "चारण" के प्रथम अंक में प्रदर्शित सम्मेलन के राजकोट-अधिवेशन -संबंधी कुछ सम्पादकीय विचारों के लिये जो उपरोक्त भाव प्रकट किये हैं उनसे ज्ञात होता है कि उक्त सम्पादकीय विचारों से पायकजी एवं उनसे सहमत उधर के सम्भ्रान्त सजातीयों के हृदय को कुछ ठेस पहुँची है और इसी लिये उन्हें यह स्पष्टीकरण अक्षरशः प्रकाशित करवाने का आग्रह करना पड़ा। उनके इस आग्रह को मान देकर अन्य आवश्यक लेखादि रोक हम इसे स्थान दे रहे हैं।

श्री पायकजी के लेख का ब्यौरेवार उत्तर देने के लिये न तो स्थान है और न आवश्यकता ही। इस स्पष्टीकरण के अनुसार ही वस्तुस्थिति रही हो और हो एवं सम्मेलन के प्रति श्री पायकजी के समान ही उनके अन्य सहयोगियों की भी श्रद्धापूर्ण सक्रिय सद्भावना हो और कोई कारण नहीं है कि श्री पायकजी सदृश निर्मल -हृदय सज्जन के शब्दों पर विश्वास न किया जाय, तो और अभीष्ट भी क्या था और है?

हमें खेद है कि, अपने विचारों के कारण वंधुवर पायकजी को दुःख हुआ और इतने लंबे स्पष्टीकरण की आवश्यकता अनुभव हुई। आशा है, श्री पायकजी और उनसे सहमत सज्जन यह जानकर हमें क्षमा करेंगे कि प्रदर्शित विचार न केवल एक सम्पादक ही के थे प्रत्युत और भी कई प्रतिनिधि वन्धुओं के थे और उन्हें प्रकाशित करने में किसी प्रकार का मलिन हेतु नहीं था।

—सम्पादक ]

## सम्पादकीय टिप्पणियां

### प्रताप-जयन्ती

कुछ वर्षों से देश के अनेक भागों में हिन्दू-सूर्य महाराणा श्री प्रताप की पुण्य जयन्ती उनके शुभ जन्मदिन ज्येष्ठ शुक्ला ३ को उत्साहपूर्वक मनाई जाती है। इस वर्ष भी यह पवित्र उत्सव विभिन्न स्थानों पर समारोह के साथ मनाया गया था। परंतु खेद के साथ कहना पड़ता है कि मेवाड़ और खास कर उदयपुर में यह उत्सव जिस शान के साथ मनाया जाना चाहिये उस शान के साथ नहीं मनाया जाता। हमारे खयाल से इसका मुख्य कारण उत्सव को राजकीय सहयोग का न मिलना ही है।

इन्दौर की स्वनामधन्या महाराणी श्री अहिल्यावाई की जयन्ती के अवसर पर कुछ वर्ष पूर्व हम इन्दौर में थे। उस समारोह के साथ

यदि हम उदयपुर में होनेवाली प्रताप जयन्ती की सभा की तुलना करें तो ज़मीन आसमान का अन्तर नज़र आता है। इन्दौर में हमने देखा था कि जिस सजे हुए विशाल भवन में इस प्रसंग पर सभा हुई थी उसमें, महाराजा होल्कर उस समय विलायत में होने के कारण तत्कालीन सर्वोच्च राज्याधिकारी श्री बापना साहिब श्रीमन्त महाराजा होल्कर का प्रतिनिधित्व कर रहे थे। जिस सभा में शरीक होना महाराजा का प्रतिनिधि कर्तव्य समझे उसमें भला कौन अफ़सर ग़ैरहाज़िर रह सकता है? इस प्रकार राज्याधिकारियों के साथ उस विशाल भवन में जनता उमड़ पड़ी थी। ख़ूबी यह थी कि सभा में सब राज्यधिकारियों की उपस्थिति होते हुए भी किसी प्रकार का आतंक का वातावरण न था। सबसे बड़े राज्याधिकारी और जनता के साधारण व्यक्ति को उस अवसर पर अपने भाव प्रकट करने का समान अधिकार था। और जब हाथी पर महाराणी के चित्र का जुलूस निकला तो राज्य की पल्टन, रिसाला, बैंड, लवाज़मा सब कुछ साथ में था। नागरिकों ने जुलूस के रास्तों को उत्साहपूर्वक सजा रखे थे। शहर के सब अखाड़ों एवं व्यायामशाला आदि के लोग अपने २ रंग विरंगे झंडे लिये हुए जुलूस की शोभा बढा रहे थे। मालूम होता था राज्य और प्रजा उस स्वर्गीय आत्मा के प्रति अपनी श्रद्धाभक्ति प्रकट करने में आनन्दविभोर हैं।

यह दृश्य महाराणा प्रताप की जयन्ती के दिन उदयपुर में कहां है? जिस नरकेसरी की दहाड़ से शत्रु साम्राज्य कम्पित हो उठता था, जिस प्रणवीर की स्वधर्म एवं स्वदेश-रक्षा की अटल प्रतिज्ञा विकट से विकट परिस्थिति का मुक़ावला करना एक साधारण वात समझती थी, जिसके स्वातंत्र्यप्रेम के कारण मेवाड़-निवासी ही नहीं सम्पूर्ण भारत का हिन्दूसमाज अपने को गौरवान्वित अनुभव करता है और जिस नरपुंगव के आजीवन क्षात्रधर्म-परिपालन के कारण मेवाड़ के स्वामी आज भी हिन्दूसूर्य कहलाते हैं उस महापुरुष की पुण्य स्मृति का उत्सव मनाना प्रजा ही ने तो शुरू किया और आज भी उसे जैसे तैसे प्रजा ही मनाती है। क्या हुआ कुछ छोटे बड़े अफ़सर और जागीरदार शौकिया उसमें शरीक हो गये? राज्य की यह उदासीनता देखकर सहृदय प्रजाजन खिन्न होकर रह जाते हैं।

जिस उत्सव के लिये प्रजा से अधिक राज्य को उत्साह होना चाहिये उसको मनाने में प्रजा के स्वेच्छाकृत हार्दिक सहयोग को आनन्ददायक अवसर मानकर उसे हर तरह से प्रोत्साहन देना क्या राज्य के लिये उचित नहीं है? क्या महाराणा प्रताप का जन्मदिन, और किसी के लिये हो या न हो, उनके वंशजों के लिये होली, दिवाली,, गनगौर या रक्षावन्धन के त्यौहारों से भी कम महत्व और कम आनन्द का है? यदि नहीं तो इस उत्सव को भी कम से कम इन त्यौहारों के समान तो मनाया जाना चाहिये और क्या हर्ज है इस उत्सव को जनता के संपर्क का साधन बना लेना श्रीमन्मेदपाटेश्वर पसंद

फ़रमा लें? उस दिन जनता की विराट सभा में श्रीमन्मेदपाटेश्वर के पदार्पण के बाद शानदार जुलूस भी निकाला जाय।

इस प्रसंग पर श्रीमन्मेदपाटेश्वर की सेवा में यह भी निवेदन कर देना अनुचित न होगा कि श्रीमान् के उदार शासनकाल में जहां लाखों रुपये प्रतिवर्ष अन्य इमारती कामों में खर्च हो रहे हैं वहां यदि लाख-दो लाख रुपये नीचे लिखे कामों में आवश्यक सावधानता के साथ खर्च कर दिये जायँ तो श्रीमान् की कीर्ति अधिक उज्वल होकर स्थायी बनेगी—

१—महाराणा प्रताप की छत्री का और उनके प्रिय घोड़े चेटक के चबूतरे का जीर्णोद्धार एवं इनको सुन्दर स्वच्छ रखने की स्थायी व्यवस्था।

२—महाराणा प्रताप-स्मारक-ग्रंथः—जिसमें महाराणा का विस्तृत प्रामाणिक जीवनचरित्र, उनके संबंध में देशी-विदेशी विद्वानों के विभिन्न दृष्टिकोणों से लिखे हुए लेख एवं महाराणा संबंधी उत्तमोत्तम काव्यों का संग्रह आवश्यक चित्रों के साथ हो।

३—उदयपुर में एक विशाल "सार्वजनिक प्रताप-भवन" जो उदयपुर नगर का टाउन हॉल हो।

आशा है, उपरोक्त विनम्र सूचनाओं पर ध्यान दिया जाकर कार्य में परिणत किया जायगा।

## संयुक्त प्रांतीय क्षत्रिय-सभा का २५ वां अधिवेशन

सं॰प्रां॰ क्षत्रिय-सभा का २५ वां अधिवेशन गत ९ अप्रेल से ११ तक आगरा में श्रीमान् राजा साहिब महेन्द्र मानसिंहजी, भदावर राज्य के सभापतित्व में बड़े समारोह से सफलता पूर्वक हो गया। संयुक्तप्रान्त की करीब डेढ़ हजार क्षत्रिय जनता ने इस उत्सव में प्रान्त के विभिन्न ज़िलों से आकर भाग लिया था।

इस अधिवेशन को आगरा में श्रीमान् राव साहिब केप्टिन कृष्णपालसिंहजी महोदय, आवागढ़ ने आमंत्रित किया था और आप ही स्वागताध्यक्ष थे। हमें प्रसन्नता है कि श्रीमान् राव साहिब अपनी जाति के उत्थान के लिये प्रयत्नशील हो रहे हैं और सं॰प्रांत का क्षत्रिय-समाज आपकी ओर श्रद्धा, विश्वास एवं आशा की दृष्टि से देखता हैं। हमारी यह प्रसन्नता इसलिये विशेषता लिये हुए है कि श्रीमान् राव साहिब के विद्यार्थीकाल में उनके और उनके ज्येष्ठ भ्राता आवागढ़-नरेश श्रीमान् राजा साहिब सूर्यपालसिंहजी के ट्यूटर एवं गार्डियन एक चारण महानुभाव-श्री ठा॰ अंबादानजी सा॰ सिंढायच, बी॰ए॰, (ठि॰मरवा-जयपुर राज्य) थे। एक सच्चे चारण की शिक्षा से जो भाव एक सच्चे क्षत्रिय राजकुमार में आने चाहियें वे आपमें विद्यमान हैं। तभी तो श्रीमान् राजा साहिब तिर्वा ने उपरोक्त अवसर पर कहा था—मैं यह बात गर्व के साथ कहता हूं कि मेरे मित्र राव साहिब पहिले तो किसी काम में हाथ डालते नहीं हैं और जब किसी काम को हाथ में ले लेते हैं तो उसे पूरा करके ही छोड़ते हैं।

और राव साहिबने कौनसा काम हाथ में लिया है वह उन्हीं के इन शब्दों से पाठकों को ज्ञात होगा—मेरे सामने अब केवल एक ही उद्देश्य है और वह है क्षत्रिय जाति का संगठन और उसमें शिक्षाप्रचार। अगर मैं इसमें सफल न होऊंगा तो भारत में रहना ही छोड़ दूंगा!

जगदम्बा राव साहिब के सदुद्देश्य में उन्हें सफल मनोरथ करे।

## मेवाड़ के चारणग्राम

गतांक में, मेवाड़ के चारणग्रामों के संबंध में मेवाड़-चारण-सभा की ओर से जो आवेदन-पत्र मुसाहिब आला सा०–राज्य मेवाड़ की सेवा में पेश किया गया वह प्रकाशित हुआ है। सुना है इस आवेदनपत्र को प्राप्तकर मुसाहिब आला सा० ने श्रीमान् मेदपाटेश्वर की सेवा में यथोचित निवेदन किया और श्रीमान् मेदपाटेश्वर ने उक्त आवेदनपत्र में प्रकट किये अनुसार होनेवाली अनुचित कार्यवाहियों पर अनभिरुचि प्रकट करके आवेदनपत्र में की गई प्रार्थनानुसार कुछ सलीका कर देने का उदारतापूर्ण आदेश प्रदान किया। फलतः रेवेन्यू कमिश्नर पं०कमलाकरजी साहिब ने इस संबंध में उनसे तलब की गई सम्मति उच्चाधिकारियों के पास भेज दी है जिस पर विचार हो रहा है।

यदि उल्लिखित संवाद सत्य हो और मेवाड़ी बंधुओं पर होनेवाले अन्याय का अन्त हो जाय तो उनके लिये सिर्फ़ मेवाड़ की चारणजाति ही नहीं अखिल भारतीय चारणजाति श्रीमन्मेद-पाटेश्वर की चिर कृतज्ञ होगी। श्रीमन्मेदपाटेश्वर के परमोदार महान् व्यक्तित्व से हमें आशा रखना चाहिये कि वे अपने वीरवदान्य पूर्वजों की मर्यादा का पालन करके चारणों के जो गांव सैंकड़ों वर्षों से उनके अधिकार में हैं उन्हें केवल सनद न होने के बहाने से वापस लेने की निषेधाज्ञा शीघ्र प्रचारित कर यश एवं पुण्य के भागी बनेंगे।

## श्री करनी-मन्दिर–पुष्कर, मथुरा

पाठक शायद जानते होंगे कि राजस्थानांतर्गत पुष्कर क्षेत्र में और संयुक्त प्रांतान्तर्गत मथुरा पुरी में चारण जाति की ओर से बनाये हुए श्री जगदीश्वरी करनीजी के प्राचीन मन्दिर हैं जिन की देखभाल एवं माताजी की पूजा तीर्थों में रहनेवाले चारण जाति के तीर्थगुरु ब्राह्मणों के सिपुर्द है। ये मन्दिर बहुत प्राचीन होने से जीर्णशीर्ण अवस्था को प्राप्त हो गये थे।

मथुरा के करनी-मन्दिर ( विश्राम घाट ) का तो एक हिस्सा गिर ही गया था या गिरनेवाले था, इसलिये सम्मेलन के जोधपुर-अधिवेशन के समय तीर्थगुरु लालजी ने मंदिर के जीर्णोद्धार के लिये सम्मेलन से प्रार्थना की। उस पर विचार करके तीर्थगुरु को इस संबंध में चंदा करने के लिये सम्मेलन की ओर से एक प्रमाणपत्र एवं रसीदबुकें दी गई और चंदे की रकम ठा०सा० मुरारिदानजी कविया, जयपुर के पास जमा करने की हिदायत की गई। प्रसन्नता की बात है कि

पर्याप्त चंदा इकट्ठा होकर ठा०सा० मुरारिदानजी की देखभाल में इस मद्रिर का जीर्णोद्धार हो गया है। इसके लिये ठा०सा० मुरारिदानजी, तीर्थगुरु एवं वे सब सज्जन धन्यवाद के पात्र हैं जिन्होंने चंदा देकर इस सत्कार्य को सम्पन्न कराया।

मथुरा के इस मन्दिर का जीर्णोद्धार हो जाने से सुना है, उसको तीर्थगुरु घर के समान काम में ला रहे हैं और उसी में रहना शुरू करके अपने घरू मकान को किराये पर दे देना चाहते है। यदि यह सत्य हो तो तीर्थ गुरुजी का यह व्यवहार बेजा है।* आशा हैं, वे ऐसा न करेंगे और मन्दिर की मर्यादा को यथावत् बनी रक्खेगे और इस संबंध में उन्हें कुछ अधिक कहने सुनने का मौक़ा न आने देंगे।

पुष्कर के करनी-मन्दिर के जीर्णोद्धार का विचार तभी से शुरू हुआ जब सम्मेलन का प्रथम अधिवेशन पुष्कर में हुआ था। परन्तु जोधपुर-सम्मेलन तक इस संबंध में कुछ न हो सका। जोधपुर-सम्मेलन में फिर यह तै किया गया कि श्रीमान् बीकानेर-नरेश से इसके लिये प्रार्थना की जाय। तदनुसार सम्मेलन के अध्यक्ष महोदय ठा०सा० केसरीसिंहजी ने बीकानेर-नरेश्वर के कोटा पधारने पर इस संबंध में रोबरू अर्ज़ की। अध्यक्ष महोदय से आवश्यक दर्याफ्त के बाद प्रसन्नता पूर्वक प्रार्थना स्वीकृत करके श्रीमानों ने इस कार्य को सम्मेलन के अध्यक्ष महोदय के विचार-सहयोग से करने की आज्ञा आर्मी मिनिस्टर जनरल श्री हरिसिंहजी सा० सत्तासर, को उसी समय दे दी। उन्होंने आज्ञानुसार इस कार्य को बड़ी तत्परता से किया और अभी गत ज्येष्ठ मास में ठा०सा० केसरीसिंहजी को कोटा तार द्वारा सूचना दी कि मैं पुष्कर अमुक तिथि को पहुँच रहा हूं, आप भी आ जावें सो देख लें कि अब क्या काम बाक़ी है। अतः अध्यक्ष महोदय ने पुष्कर पहुँच कर देखा कि मद्रिर का काम प्रायः सम्पूर्ण है।

* यह बात बिलकुल ठीक है। विगत वर्ष जन्माष्टमी पर कलोल ( उत्तर गुजरात ) के सम्भ्रांत चारण युवक श्री केशरभाई बाटी मथुरा गए थे तब करनी-मंदिर के दर्शनार्थ जाने पर उन्होंने वहाँ ठहरने की इच्छा प्रकट की तो चौबेजी ने इन्कार कर दिया। ठीक इसी समय वे अधिक पैसे देनेवाले चारणेतर व्यक्तियों को मंदिर में ठहरा रहे थे। यह देखकर केशरभाई ने राजकोट-अधिवेशन पर उक्त मंदिर के जीर्णोद्धार के चंदे में अपनी ओर से दो रुपये दिए गए थे इसकी याद दिलाकर उनके इस अनुचित व्यवहार के विषय में डांट बताई तब उन्हे ठहरने दिया और यह बात किसी सम्भ्रांत चारण व्यक्ति के सम्मुख न करने की चौबेजी ने प्रार्थना की। सम्मेलन के पदाधिकारियों को चाहिए कि आइंदे वे भावुकता के जोश में ऐसे किन्हीं सुदूरस्थ जातीय स्थानों की मरम्मत के लिये उनके धोखेबाज़ ठेकेदारों को चंदा उगाहने की आज्ञा खूब सोच-विचार के पश्चात् प्रदान करें, अन्यथा उनकी प्रतिष्ठा को धब्बा लगेगा।

—सम्पादक, गुजराती विभाग

प्रथः इसलिये कि मंदिर का जीर्णोद्धार तो पूरा हो गया और साथ ही अहाते का कोट व उस में यात्रियों के ठहरने के लिये सुविधाजनक पांच कमरे भी बन गये हैं। परन्तु स्नान के घाट व भोजनशाला का मकान नहीं बना। इनके लिये श्रीमान् बीकानेर-नरेश्वर से प्रार्थना की गई है। आशा है कि यह शेष कार्य भी उनकी उदारता से शीघ्र सम्पन्न हो जायगा। जगदंबा अपने इन अनन्य भक्त नरेश्वर को चिरायु करे।

### श्री भूपाल-चारण-छात्रालय, उदयपुर

द्वितीयांक में इस छात्रालय संबंधी जो विवरण प्रकाशित हुआ है उसमें, छात्रालय में मीटिंग होकर कई प्रस्ताव पास होने का उल्लेख है। उन सभी प्रस्तावों को अमल में लाना जातिहित की दृष्टि से परमावश्यक है। परन्तु मौजूदा हालत में यह बात केवल सैक्रेटरी सा० की इच्छा पर निर्भर है। उक्त प्रस्तावों में एक प्रस्ताव छात्रों की संख्यावृद्धि के लिये छात्रालय की भोजन-फ़ीस में दो रुपये माहवार की कमी करने का था। इसके लिये अरसे से सैक्रेटरी सा० को कहा जाता रहा परन्तु उनके ध्यान में यह बात नहीं आती थी। अब सौभाग्य से उन्होंने इस प्रस्ताव का तो अमल शुरू कर दिया है जिससे छात्रालय खुलते ही इस वर्ष मेवाड़ी छात्रों की संख्या क़रीब तिगुनी हो गई है। सैक्रेटरी सा० को धन्यवाद।

इसी प्रकार यदि सैक्रेटरी सा० बहुमत के द्वारा निर्णीत नियमों के अनुसार छात्रालय का सब कार्य होने दें और मेवाड़-चारण-सभा को नियमानुसार संगठित होने दें तो उनका तो कुछ भी अहित नहीं है और जाति का हित स्पष्ट दृष्टिगोचर होने लगे। क्या वे ऐसा करेंगे?

सुना था, उक्त मीटिंग के प्रस्तावानुसार छात्रालय का अब तक का विवरण एवं हिसाब छपवाने के लिये सैक्रेटरी सा० तय्यार करवा रहे हैं। अच्छा हो यह ख़बर सच निकले।

### "चारण" का सम्पादन

इस अंक से 'चारण' का प्रथम वर्ष समाप्त होता है। इस वर्ष में 'चारण' समय पर नहीं प्रकाशित हो सका इसके लिये प्रकाशक को तो दुःख होगा ही हमें भी हार्दिक दुःख है। प्रथमांक में एवं बाद में भी जो २ त्रुटियां सम्पादन-संबंधी रही हुई पाठकों को ज्ञात हों उनके लिये हम सविनय क्षमा चाहते हैं।

प्रथम वर्ष के इन चार अंकों के हिन्दी-विभाग का जैसा भी कुछ हो सका सम्पादन कर अब यह कार्य किसी सुयोग्य-उत्साही विद्वान् के हाथों में दिये जाने के अभिप्राय से एवं अपनी परिस्थिति के कारण इस कार्य का त्यागपत्र सम्मेलन के अध्यक्ष महोदय की सेवा में हमने भेज दिया था और इसकी सूचना प्रधानमंत्रीजी को भी दे दी थी; परंतु उन्होंने इस्तीफ़ा मंजूर नहीं किया और गुजराती-काठियावाड़ी एवं राजस्थानी स्नेही-सज्जनों ने आग्रह किया कि अभी हम इस काम को न छोड़ें। अब तक हम उन मित्रों के कृपापूर्ण आग्रह को स्वीकार करने में

अपनी असमर्थता प्रकट करते रहे हैं, किन्तु सम्मेलन-पदाधिकारी लिखते हैं कि पत्र बंद हो जायगा अतएव हमको अपनी असुविधा एवं अयोग्यता की ओर दुर्लक्ष्य कर कुछ काल तक सम्पादन-कार्य करते रहने की आज्ञा मानने को विवश होना पड़ रहा है। इस परिस्थिति में आग्रहकर्त्ता महानुभावों से यदि हम यह आशा करें कि जो सज्जन इस कार्य में तन-मन से सहायता दे सकें वे लेखादि सामग्री शुद्ध सुंदर रूप में लिखकर समय पर भेजते रहें और जो धन से सहायता दे सकें वे पत्र को सर्वांग सुंदर बनाकर समय पर निकालने की व्यवस्था के लिये धन से सहायता करें, तो क़दाचित अनुचित न होगा। जो लोग इस कार्य के महत्त्व को जानते हैं, इस प्रकार सहायता देने को तय्यार न हों तो पत्र जैसा चाहिये वैसा और समय पर नहीं निकल सकेगा और इसका दोष आवेगा हम सम्पादकों के शिर पर। अतः सब सुयोग्य जाति-हितैषियों से सादर सविनय प्रार्थना है कि जिससे जैसी बन पड़े पत्र के लिये सहायता दें। इस प्रसंग पर हम यह भी सूचित कर देना उचित समझते हैं कि आगामी वर्ष से पत्र के नियमित एवं शुद्ध-सुंदर रूप में निकलते रहने का प्रेस से प्रबंध कर लिया है। अतः यदि इस समय हैं उतने भी ग्राहक बने रहें तो आशा है आगामी वर्ष से पत्र के अनियमित प्रकाशन की शिकायत न रहेगी और उसका सम्पादन भी सुचारु रूप से होगा।

इस प्रसंग पर हम अपने सुयोग्य एवं विद्वान् सहकारी श्री खेतसिंहजी सा० मिश्रण और श्री शुभकर्णजी सा० कविया एम्०ए०, एल्-एल्०बी० को हार्दिक धन्यवाद देना अपना कर्त्तव्य समझते हैं। श्री खेतसिंहजी के तो हम अत्यन्त आभारी हैं जिन्होंने गुजराती-विभाग का इस प्रकार सुन्दर सम्पादन करने के साथ २ हमारे काम में भी प्रेमपूर्वक बहुत परिश्रम उठाया।

## मारवाड़ राज़कार्य में चारणों का प्रतिनिधित्व

ज़माने की रफ्तार को देखकर हमारे नरेशगण भी प्रजा को राजकार्य में हिस्सा देने के लिये योजनायें बना रहे हैं। कई राज्यों में सलाहकार सभायें क़ायम हो चुकी हैं जिनमें प्रजा-प्रतिनिधियों को राजकाज में सीमित सलाहें देने का अधिकार दिया गया है।

जोधपुर के सेन्ट्रल एड्वाइज़री बोर्ड (केन्द्रीय सलाहकार सभा) में चारण माफ़ीदारों के प्रतिनिधि की हैसियत से श्री० शुकदेवजी किनिया, बी०ए०, एल्-एल्०बी०, को लिये जाने की ख़बर गतांक में प्रकाशित हो चुकी है। नीचे हम उन सज्जनों के नाम देते है जिनको श्री जोधपुर सरकार ने परगना-सलाहकार सभाओं में चारण माफ़ीदारों के प्रतिनिधि की हैसियत से चुना है---

| प्रतिनिधि | परगना |
|---|---|
| श्रीमान् ठाकुर साहिब देवीसिंहजी बारहठ, मूँदियाड़ | नागौर |

श्री० लक्ष्मीदानजी सा० बारहठ, जोधपुर
मोरटूका
श्री० वर्दीदानजी सा० कविया, जैतारण
वासणी
श्री० शंकरदानजी सा० बोगसा, सीवाणा
सरवड़ी

उपरोक्त प्रतिनिधियों के चुनाव के लिये हम श्री जोधपुर सरकार को धन्यवाद देते हैं और आशा करते हैं कि शेष परगनों में भी इसी प्रकार चारण-प्रतिनिधि लेने की कृपा की जायगी।

प्रतिनिधि महाशयों को उनकी नियुक्ति पर हम बधाई देते हुए आशा करते हैं कि वे राजा और प्रजा के हित को, जो हमारे विचार से अभिन्न है, ध्यान में रखते हुए इस प्रकार से कार्य करेंगे कि वे लोककल्याण-सम्पादन में अधिक से अधिक सहायक हो सकें।

**—सह० सम्पादक**

---

## बधाई

बड़े ही हर्ष का विषय है कि अब राजस्थान में भी चारण छात्र उच्च शिक्षा की ओर बढ़ रहे हैं। इस वर्ष एम०ए० कक्षा से एन्ट्रेंस कक्षा तक जो चारण छात्र उत्तीर्ण हुए हैं उनके नाम नीचे प्रकाशित किये जाते हैं। इन छात्रों को उनकी सफलता पर हम हार्दिक बधाई देते हैं।

| छात्र-नाम | कक्षा | श्रेणी |
|---|---|---|
| (१) श्री सत्यदेवजी आढ़ा, पांचेटिया ( मारवाड़ ) बी०ए०, एल-एल०बी०, ( काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालय ) | एम०ए० ( इतिहास ) | २ |
| (२) श्री०अमरदानजी बारहठ, छोटा उदयपुर ( किशनगढ़ ) ( महाराजा कॉलेज, जयपुर ) | बी०ए० | २ |
| (३) श्री०शक्तिदानजी खड़िया, एकलगढ़ ( सीतामऊ ) ( क्रिश्चियन कॉलेज, इन्दौर ) | बी०ए० | ३ |
| (४) श्री०उदयसिंहजी दधिवाड़िया, बासणी ( मारवाड़ ) ( काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालय ) | एल-एल०बी० ( प्रथम वर्ष ) | २ |

| | | |
|---|---|---|
| (५) श्री० मोहनसिंहजी बारहठ, आंगदोस ( मारवाड़ ) ( जसवन्त कॉलेज, जोधपुर ) | एफ़० ए० | २ |
| (६) श्री० कैलाशदानजी उज्वल, ऊजळां ( मारवाड़ ) ( जसवन्त कॉलेज, जोधपुर ) | एफ़० एस० सी० | २ |
| (७) श्री० शुभकर्णजी आढा, पांचेटिया ( मारवाड़ ) ( जसवन्त कॉलेज, जोधपुर ) | एफ़० ए० | ३ |
| (८) श्री फ़तहसिंहजी कविया, वासणी ( मारवाड़ ) | एफ़० ए० | — |
| ( हर्बर्ट कॉलेज, कोटा ) | | |
| (९) श्री० वी० डी० चारण | एफ़० ए० | २ |
| (१०) श्री जोरावरसिंहजी सांदू, मिरगेसर ( मारवाड़ ) ( महाराणा कॉलेज, उदयपुर ) | एन्ट्रेंस | २ |
| (११) श्री० के० डी० देथा, एंग्लो वैदिक हाइस्कूल, जोबनेर ( जयपुर ) | एन्ट्रेंस | २ |
| (१२) श्री० आर० डी० चारण, एंग्लो वैदिक हाइस्कूल, जोबनेर ( जयपुर ) | ,, | २ |
| (१३) श्री पाबूदानजी, एंग्लो वैदिक हाइस्कूल, जोबनेर ( जयपुर ) | ,, | ३ |
| (१४) श्री० चण्डीदानजी दधिवाड़िया, वासणी ( मारवाड़ ) ( दरबार हाइस्कूल, जोधपुर ) | ,, | ३ |
| (१५) श्री० रामसिंहजी ( दरबार हाइस्कूल, जोधपुर ) | ,, | ३ |
| (१६) श्री० पृथ्वीसिंहजी, | ,, | ३ |
| (१७) श्री० एल० डी० चारण, ( शार्दूल हाइस्कूल, बीकानेर, | ,, | ३ |
| (१८) श्री० वी० डी० चारण, ( मोहता मूलचन्द हाइस्कूल, बीकानेर ) | ,, | २ |
| (१९) श्री० दूल्हेसिंहजी भादा, लसाड़िया ( अजमेरा ) ( गवर्मेंट हाइस्कूल, अजमेर ) | ,, | ३ |

उपरोक्त नामावलि में जोबनेर-हाइस्कूल से उत्तीर्ण छात्र, स्व० दानवीर ठा० बालावख्शाजी पाल्हावत( हणूतिया–जयपुर ) की चारण छात्रों की शिक्षार्थ इस स्कूल को दी हुई दश हज़ार रुपयों की निधि के आभारी होंगे।

एन्ट्रेंस से नीचे की क्लासों में विविध विद्यालयों से उत्तीर्ण अनेकों चारण छात्रों में श्री भूपाल-चारण-छात्रालय, उदयपुर के विद्यार्थी श्री भवानीसिंहजी टापरिया भी बधाई के पात्र हैं जो अपनी क्लास के मेवाड़ भर के सब छात्रों में सर्व प्रथम उत्तीर्ण हुए हैं।*

—सह० सम्पादक

* इस वर्ष इतनी अधिक संख्या में हमारे राजस्थानी छात्र बंधु उच्च शिक्षा की विविध कक्षाओं में उत्तीर्ण हुए हैं, यह देखकर हम परप्रांतीय चारणों का हृदय भी मारे हर्ष के फूला नहीं समाता। परंतु उपर्युक्त नामावली में जिन बंधुओं ने अपने-अपने नाम के पीछे अपना-अपना गोत्र -अल्ल न लिखकर 'चारण' शब्द का व्यवहार किया है, उनका ध्यान हम इस ओर आकृष्ट करना चाहते है कि 'चारण' शब्द हमारा जातिबोधक है, परंतु अपने नाम के साथ उसका व्यवहार करना अपनी संस्कृति से अनभिज्ञता प्रकट करना बल्कि इससे आगे बढ़कर दुःखपूर्वक कहना होगा कि अपनी अक्ल का दिवाला फूँकना है। हमारी जाति का बोधक मानवाचक शब्द राजस्थान में 'बारहठ' एवं गुजरात-काठियावाड़ में 'गढवी' है, अतः जिनको अपने नाम के साथ अपना गोत्र लिखना पसंद न हो वे देशानुकूल 'बारहठ' या 'गढवी' शब्द का व्यवहार कर सकते हैं, परंतु 'चारण' शब्द लिखकर तो वे अपने-आपको तिरस्कृत करते हैं। अधिक दुःख तो इस बात का है कि, ये छात्र-बंधु ही नहीं, क्षात्रधर्म, क्षत्रियमित्र आदि पत्र-पत्रिकाओं में लेख-कविता लिखनेवाले हमारे कतिपय प्रतिष्ठित सजातीय बंधु भी अपने गोत्र या सारी जाति के मानवाचक 'बारहठ' शब्द से उकताकर अपने नाम के पीछे 'चारण' शब्द का पुछल्ला लगाते हैं और इस तरह राजपूतों को उनकी संस्कृति का बोध कराते हुए अपनी संस्कृति के बारे में अपनी अनभिज्ञता प्रकट करते हैं! आशा है, हमारे उपर्युक्त पढ़े-लिखे बंधु इस टिप्पणी को ध्यानपूर्वक पढ़कर आइंदे वैसी भूल न होने देंगे।

—सम्पादक, गुजराती विभाग

## દેથાકુળ-ઉજાળક



સાધ્વી દેવી શ્રી આંબુબાઈ દેથા, મીઠી (થરપારકર)

શ્રી નીમરાજજી દેથા (ગઢડા) ના સૌજન્યથી ]



# સમય બોધ





( ' રાજવી ઊગ્યાછે ભાણ, શક્તિને આંગણે. ' એ રાગ )

ચારણો ચતુર સુજાન, જાયા જગદંબના;
  પડી હાકલ ને થજો સાવધાન, જાયા જગદંબના. ટેક

હાકલ પડી છે માતા ભારતીના ભાવિની;
  મરદાઈથી આવજો મેદાન, જાયા જગદંબના.

કજિયા-કંકાસને જડમાંથી કાઢજો;
  ઐક્ય સાધી બનો બળવાન, જાયા જગદંબના.

ત્યાગ-ભાગને તમે આપશો તિલાંજલી;
  (તો) વધશે વડીલોથી માન, જાયા જગદંબાના.

વખત વિચારીને વ્યસનોને ત્યાગશો;
  (તો) બનશે પ્રજા બળવાન, જાયા જગદંબના.

પાપી પ્રથા તજી પ્રેત-ભોજનની;
  દેજો વિદ્યાલયમાં દાન, જાયા જગદંબના.

બિરુદ તમારું જો બંધુઓ વિચારશો;
  (તો) સ્વર્ગફૂલે થશે સન્માન, જાયા જગદંબના.

લોહીનાં આંસુ બાળવિધવાનાં લૂછીને;
  સુખનાં શોધજો સ્થાન, જાયા જગદંબના.

આવડ, ખોડલ, આઇ નાગલ, વરૂવડી;
  દેશે અભય વરદાન, જાયા જગદંબના.

અભેસિંહ રામભાઇ ખળેલ, કોંઢ

# ચારણ-સાહિત્યમાં દુહાનું સ્થાન

અથવા

# ચારણોની દુહા-વિદ્યા

લેખક :
શ્રી ખેતસિંહ નારાયણજી મિશ્રણ

કામણ કરે કમાલ, ખોડી ખાંભી ખળભળે;
પાણા કરે પ્રીતાળ, દુહો અમીણા દેશનો.

× × ×

સોરઠિયો દુહો ભલો, ભલી મરવણ રી બાત;
જોબન છાઇ ધણ ભલી, તારા છાઇ રાત.

જેના શબ્દોચ્ચારણમાં ઉર-વલોણાના ઘૂઘવાટાનો રવ જન્મે છે, જેની શબ્દ-થપાટે પ્રેમીઓના આતમ-પંખીની પાંખો ફડફડી ઊઠે છે, જેણે લૂખા ઉપદેશના બોલને પણ સોનેરી બનાવ્યા છે, જેના કથન-બાણે ભલભલાનાં માન મૂકાવ્યાં છે, જેના શબ્દ-નાદે હિંમત હારી બેઠેલા યોદ્ધાઓની કમ્મરે ફરી હથિયાર બંધાવ્યાં છે, જે છેલ્લાં એક હજાર વર્ષથી પશ્ચિમ હિંદુસ્તાનના લોક-સમાજના દિલ-ઓરતા વ્યક્ત કરી રહ્યો છે, એ દસમો વેદ ગણાયેલા દુહાને સાહિત્ય-સમુદ્રનું મંથન કરીને ઉપજાવી કાઢનાર ચારણો હતા. અને તેને લોકપ્રિય પણ તેમણે જ બનાવ્યો છે.

પ્રાચીન કાળથી ચારણ જાતિ ક્ષત્રિય-સમાજ સાથે ઘનિષ્ટ સંબંધ રાખતી આવી છે. કાળબળે ક્ષત્રિય શબ્દ વર્ણવાચક મટી જાતિ-વાચક બનતાં ક્ષત્રિય એટલે રાજપૂતઃ એવી માન્યતા આપણા દેશમાં દૃઢ બની, અને ચારણ જાતિનો સંબંધ પણ ક્ષત્રિય વર્ણમાં ગણાતી અન્ય લડાયક કોમોને બદલે તેના પશ્ચિમ હિંદુસ્તાનના વસવાટને લીધે ત્યાં વસતી ફક્ત રાજપૂત જાતિ સાથે ઘનિષ્ટ બન્યો.

રાજપૂત જાતિનો શૃંખલાબદ્ધ ઇતિહાસ સાતમી સદીથી શરૂ થાય છે. એ વખતે પશ્ચિમ હિંદુસ્તાનના લોકોનો ભિન્ન-ભિન્ન ભાષા

-ભાષા પરદેશી લોકો સાથે વ્યાપારિક, રાજનૈતિક તથા સામાજિક સંપર્ક વધતો જતો જોઈ પ્રાચીનતા-પ્રિય સંસ્કૃત ભાષાના વિદ્વાનોએ બીજી ભાષાઓના શબ્દોનો પ્રવેશ અટકાવવા સારૂ સંસ્કૃત ભાષાને વ્યાકરણોના ચોકઠામાં વધુ ને વધુ જકડી લીધી, તેથી તેનું સ્થાન લોક-હૃદયમાં જે કંઈ હતું તે ઓસરતું ચાલ્યું. બીજી બાજૂ લોક-સમુદાયની જે ભાષા હતી, તે ચારે તરફથી ઘેરાયેલા સરોવરને બદલે સ્વચ્છંદાચારિણી નદી જેવી હતી; તેથી તેણે આવશ્યકતાનુસાર પોતાની શબ્દ-સૃષ્ટિની વૃદ્ધિ કરી, અને એ રીતે એનો વિકાસ વધતો ચાલ્યો. એ ભાષા 'પ્રાકૃત' ના નામથી પ્રસિદ્ધ થઈ, એણે સંસ્કૃત ભાષાનાં સિંહાસન ડોલાવી મૂક્યાં.

જન-સમુદાયની બોલચાલની ભાષા હોવા ઉપરાંત સાહિત્યરચના માટે અધિક પ્રાચીન નહોતી છતાં, પ્રાકૃત ભાષાની રચના એની નૈસર્ગિક ઊર્મિમયતાને લીધે અગણિત અલંકારોથી દબાઇ ગયેલી સંસ્કૃત ભાષાની રચના કરતાં અધિક મધુર મનાવા લાગી. નવમી સદીનો અંત આવતાં તો સંસ્કૃત ભાષાના મહાકવિ યાયાવરીય (ચારણ) રાજશેખર જેવા ઉદ્‌ભટ વિદ્વાને પણ 'कर्पूर-मंजरी' માં એ વાત મુક્તકંઠે કબૂલ કરી:

परुसा सक्क अबंधा पाउ
अबंधो विहोइ सुउमारो।
पुरुस महिलाणं जेत्ति अमिहं,
अंतरं तेत्तिय मिमाणं॥

(સંસ્કૃતની રચના કઠોર અને પ્રાકૃતની રચના સુકુમાર હોય છે. એ બન્ને વચ્ચે પુરૂષ અને સ્ત્રી જેટલું અંતર છે.)

પરંતુ પ્રાકૃતનું પણ બધી જગ્યાએ એક જ રૂપ પ્રચલિત નહોતું. એટલે જ્યારે પ્રાકૃતમાં રચના થવા લાગી ત્યારે બોલચાલની ભાષામાં અને તેમાં ભેદ પડતો ચાલ્યો, અને એ રીતે પાછળથી વ્રજભૂમિથી લઈને રાજપૂતાના અને ગુજરાત સુધીની પશ્ચિમી બોલીનો આધાર રાખીને તથા બીજી ભાષાઓમાંથી થોડું ઘણું લઈને એક કાવ્યભાષા ચાલુ થઇ, તે ઘણા કાળ સુધી કેવળ 'અપભ્રંશ' યા 'ભાષા' નામથી ઓળખાતી રહી. આ કાવ્યભાષામાં પશ્ચિમી બોલીની પ્રધાનતા રહેવાનું કારણ એ છે કે કવિતા બહુધા રાજ્યાશ્રયે બનતી હતી, અને છેલ્લાં હજાર બારસો વર્ષથી રાજપૂતોની મોટી મોટી રાજધાનીઓ રાજપૂતાના, ગુજરાત, માળવા અને દિલ્લી આદિ પ્રાંતોમાં રહી છે. કલિકાલ-સર્વજ્ઞ હેમચંદ્રાચાર્યે જે અપભ્રંશ ભાષાનો ઉલ્લેખ પોતાના વ્યાકરણમાં કરેલો છે, તે પશ્ચિમી ભાષા છે, અને તેનો વ્યવહાર વ્રજમંડળથી લઇને રાજપૂતાના અને ગુજરાત સુધી હતો. એ વાતને એમણે "शेषं शौरसेनीवत्" કહીને સ્પષ્ટ કરી દીધી છે. અપભ્રંશના જે દુહા તેમણે તેમાં ઉદાહરણરૂપે આપ્યા છે, તે આ પશ્ચિમી ભાષાના છે.

રાજશેખર જેવા પોતાની કોમના જગન્માન્ય મહાકવિએ પણ બોલચાલની ભાષાનો આદર કર્યો તેથી અને વિજાતિઓના હુમલાથી પોતાના દેશને સુરક્ષિત રાખવાના ઉદ્દેશ્યથી નૈસર્ગિક કવયિત્રી મનાતી ચારણ કોમના કવિઓએ પોતાની જીવન-સંગિની રાજપૂત કોમના વીરોને પ્રોત્સાહિત કરનાર વીરરસપૂર્ણ

કવિતા પ્રચલિત દેશભાષાઓમાં કરવા માંડી.* કેમકે દેશના જે ભૂભાગમાં રાજકીય હલચલ મચી રહી હતી, ત્યાં જ આ બન્ને કોમોનો વસવાટ હતો, અને એ ભૂભાગમાં જ લગભગ એ સમયે ઉપર્યુક્ત અપભ્રંશ કે પશ્ચિમી બોલીમાંથી ઉત્પન્ન થઈને વ્રજ, ડિંગળ (રાજસ્થાની) અને જૂની ગુજરાતીનું સાહિત્ય પોતાનો શૈશવકાળ વ્યતીત કરી રહ્યું હતું. દેશની સ્થિતિ પ્રમાણે એ ભાષાઓના સાહિત્યનો વિકાસ થયો. ભીષણ હલચલના એ યુગમાં વીરગાથાઓની રચનાઓ સંભવિત હતી. સાહિત્યની સર્વતોમુખી ઉન્નતિ એ અશાંતિના કાળમાં થઈ શકે તેમ નહોતી. અને એ વાતથી પણ સૌ કોઇ વાકેફ છે કે, જે સમયે કોઇ દેશ લડાઇઓમાં ગ્રસ્ત હોય છે, તે વખતે યુદ્ધનો જ ધ્વનિ પ્રધાનરૂપે સંભળાય છે. એ કાળમાં વીરોલ્લાસિની કવિતાઓની ગૂંજ દેશભરમાં કાને પડે છે. એ સમયે અન્ય પ્રકારની જે કાંઇ રચનાઓ થાય છે, તે સુરક્ષિત ન રહેવાને લીધે જલ્દી નષ્ટપ્રાય બની જાય છે. દેશની રક્ષાનો અને યુદ્ધ કરવાનો ભાર રાજપૂત જાતિ પર હતો, એટલે તેની સાથીદાર ચારણ જાતિના કવિઓએ ઉપર કહેવામાં આવ્યું છે તેમ, તેમને પ્રોત્સાહન આપવા માટે બહુધા વીરરસની કવિતા એ વખતે લખી હતી. અને તે માટે તેમણે માપમાં નાનો પરંતુ સામાને તત્કાળ યાદ રહી જાય, અને જેના

---

* પ્રચલિત લોકભાષામાં રચાયેલી ચારણોની કવિતાઓ અધિક સુબોધ અને હૃદયગ્રાહી હોવાથી સંસ્કૃત ભાષાના બ્રાહ્મણ કવિઓનો રાજદરબારોમાં ઓછો આદર થવા લાગ્યો, તેથી તેઓ ચારણોની નિંદા કરવા લાગ્યા હતા. હરિ નામક એક કવિએ 'સુભાષિત–હારાવલિ' નામક સુભાષિત શ્લોકોનો સંગ્રહ (પિટર્સન, બીજો રિપોર્ટ, પૃષ્ઠ ૫૭–૬૪) કરેલો છે, તેમાં મુરારિ કવિના નામથી એક શ્લોક છે:

> चर्चाभिश्चारणानां क्षिति रमण !
>     परां प्राप्य संमोदलीलं ।
> मा कीर्तेः सौविदल्लानव
>     गणय कविव्रातवाणीविलासान् ।
> गीतं ख्यातं न नाम्ना किमपि
>     रघुपतेरद्य यावत्प्रसादा–
> द्वाल्मीकेरेव धात्रीं धवलयति
>     यशोमुद्रया रामभद्र ॥

આશય: કોઈ રાજા ચારણોની લોકભાષાની કવિતાઓથી પ્રસન્ન થઇને સંસ્કૃત કવિઓનો અનાદર કરવા લાગ્યો, તેને આ કવિ કહે છે કે, હે મહીપાલ! ચારણોની ચર્ચાઓથી ઘણો આનંદ મેળવીને (સંસ્કૃત) કવિઓનો અનાદર ન કરો. કેમકે તેઓ જ કીર્તિરૂપી નાયિકાના રક્ષક અને રાજાઓ સાથે તેનો મેળાપ કરાવનાર છે. જુઓ, રામચંદ્રનું એક પણ 'ગીત' અથવા 'ખ્યાત' નથી. પરંતુ વાલ્મીકિની કૃપાથી જ રામચંદ્ર પોતાના યશની છાપદ્વારા પૃથ્વીને અલંકૃત કરી રહ્યા છે. અર્થાત્ ચારણોનાં (દેશભાષાનાં) 'ગીત' અને 'ખ્યાત' અસ્થાયી છે, અને સંસ્કૃત ભાષાના કવિઓનો સંસ્કૃત–વાણીવિલાસ અમર રહે છે.

મુરારિ કવિ પ્રસિદ્ધ 'अनर्घराघव' નાટકનો કર્તા છે. એનું ઉપનામ 'બાલ વાલ્મીકિ,' એના પિતાનું નામ વર્ધમાન ભટ્ટ અને માતાનું નામ તંતુમતી હતું. એનો સમય નવમી સદીનો ગણાય છે.

અપ્રતિમ શબ્દનાદને લીધે તેમાં સમાયેલા ઉપદેશની ઘણા કાળ સુધી અસર રહે, તેવા 'દુહા' છંદને પસંદ કર્યો હતો. કેમકે કોઈ પણ ભાષાનું શ્રુતિનિષ્ઠ સાહિત્ય જ્યારે લિપિબદ્ધ બની છંદોરચનાનું તત્ત્વ ધારણ કરે છે, ત્યારે તેમાં સર્વપ્રથમ નાનાં નાનાં વૃત્તો કે છંદો લખાય છે. એ રીતે વૈદિક કાળ પછીની સંસ્કૃત ભાષામાં પહેલવહેલો અનુષ્ટુભ્ સદૃશ નાનો શ્લોક વાલ્મીકિએ લખ્યો, અને એ શ્લોક સંસ્કૃત ભાષામાં જ્ઞાન, પ્રેમ, વહેવાર, સમજ આદિ પ્રત્યેક મનુષ્યના હૃદયને સ્પર્શે એવા ભાવોનાં ટુચકા ગીતોનો છંદ બન્યો. પ્રાકૃત ભાષામાં આર્યા છંદની ગાથાએ તથા દુહાએ અને અપભ્રંશમાં એકલા દુહાએ એ સ્થાન લીધું. દુહો એટલે અપભ્રંશ, વ્રજ, ડિંગળ (રાજસ્થાની) અને જૂની ગુજરાતી ભાષાનો ઊડતો કાવ્યમય લોકોદ્ગાર. દુહાનો પ્રભાવ દ્વારકાંથી વ્રજભૂમિ પર્યંત જ નહિ. પરંતુ ઠેઠ બંગાળા સુધી હતો. સ્વ૦ મહામહોપાધ્યાય હરપ્રસાદ શાસ્ત્રીના 'बौद्धगान ओ दोहा' માં બંગાળીની છાંટવાળા અપભ્રંશ દુહા મળી આવે છે. અને તેમના કહેવા મુજબ ઠેઠ નવમી, દશમી સદી અને તેથી યે જૂના કાળના એ છંદો છે.

'દુહા'નું નામ કોઇ સંસ્કૃત ભાષાના અભિમાનીએ 'દોધક' બનાવ્યું છે, પરંતુ તેમાં શાબ્દિક સમાનતા સિવાય બીજો કંઈ સાર જણાતો નથી. સંસ્કૃતમાં 'દોધક' નામનો એક જુદો જ છંદ છે. 'દુહા' પદની નિરૂક્તિ 'બે' સંખ્યા પરથી થાય છે. જેમ ચોપાઇ અને છપ્પય (ષટ્પદી) ની 'ચાર' અને 'છ' સંખ્યા છે, તેમ દો–પદ દો–પથ યા દો–ગાથા. મેરૂતુંગાચાર્યના 'प्रबंध-चिंतामणि' ગ્રંથમાં એક સ્થળે પ્રાકૃતનો 'દોધક' પણ આપ્યો છે, પરંતુ તે દુહા છંદમાં જ છેઃ

पहिली ताव न अनुहरइ,
गोरी मुह कमलस्स।
अदिट्ठि पुनि उन्नमई,
पडिपयली चंदस्स॥

દુહાનો પ્રાચીન પ્રયોગ હરિભદ્રસૂરિએ અને ધ્વન્યાલોકના રચયિતા આનંદવર્દ્ધને કરેલો છે. હરિભદ્રસૂરિનો સમય વિ૦ સં૦ ૭૫૭–૮૨૯ સુધીનો અને આનંદવર્દ્ધનનો સમય વિ૦ સં૦ ૯૧૧–૯૩૯ સુધીનો ગણાય છે. વિ૦ સં૦ ૯૯૦ માં દેવસેન નામક એક જૈન ગ્રંથકાર થઈ ગયા. તેમણે 'श्रावकाचार' નામક એક ગ્રંથ દુહાઓમાં બનાવ્યો હતો. તેની ભાષા અપભ્રંશની મર્યાદા બહારની અને ક્યાંક ક્યાંક પાછળથી કાવ્યભાષા તરીકે પ્રચલિત પશ્ચિમી બોલી સાથે બિલકુલ મળતી આવે છે. એક દુહો ઉદાહરણ તરીકે લઈએઃ

जो जिण-सासण भाषियउ
सो मइ कहियउ सारु।
जो पाले सइ भाउ करि
सो तरि पावइ पारु॥

ઉપર કહેવામાં આવ્યું છે તેમ દશમી સદી પછીના ચારણ કવિઓએ સંસ્કૃત ભાષાને બદલે સર્વાંશે પ્રચલિત લોકભાષાઓમાં કાવ્યો લખવા માંડયાં. એ કાવ્યોની ભાષા સાધારણ રીતે કેવી હશે, તેનું આ દોહાની ભાષા ઉપરથી અનુમાન કરી શકાય છે.

વિ૦ સં૦ ૧૦૩૬ માં મૂળરાજ સોલંકી (વિ૦ સં૦ ૧૦૧૭–૧૦૫૨) ને હાથે કંથકોટની લડાઇમાં વીરગતિ પામનાર કચ્છ દેશનો રાજા લાખો ફૂલાણી તેની અદ્વિતીય દાનશીલતા અને કાવ્યપ્રેમને માટે ચારણ-

સાહિત્યમાં ખૂબ પ્રસિદ્ધ છે. ચારણ કવિઓએ રચેલા એના પવાડા, ગીત, છંદ અને દુહા પ્રસિદ્ધ છે. પરંતુ તે કંઠોપકંઠે ઊતરી આવવાથી તેમનું અત્યારે ડિંગળ–સ્વરૂપ આવું થયું છે:

[illegible] पुत्र समुद्र का , फूल घरे अवतार।
पाखाँ मोती चुगे, लाखा रे दरवार ॥

× × ×

[illegible] हीरे जड़ी, सूरत पद्माँणी ।
[illegible] हँदा पातशा, लाखो फूलाँणी ॥

ચારણો પાસે પાદપૂર્તિઓ કરાવનાર અને તેમનાં હૃદયોર્મિથી રચાયેલ કાવ્યોનો રસ લૂંટનાર એ લાખો ફૂલાણી સ્વયં એક ઉત્તમ કવિ હતો. મૂળરાજ સાથેની લડાઈમાં કંથકોટના કિલ્લામાં ઘેરાઇ જતાં તેણે માનવજીવનના વિવિધ ભાવો વ્યક્ત કરતા અનેક અમોલ દુહા કહ્યા હતા. જૈનાચાર્ય મેરૂતુંગે સંવત ૧૩૬૧માં રચેલ 'प्रबंध–चिंतामणि' નામક સુપ્રસિદ્ધ ગ્રંથમાં લાખાએ તે વખતે કહેલ એક દુહો આવી ભાષામાં મળી આવે છે:

उग्या ताविउ जहिं न किउ,
लक्खउ भणइ निघट्ट।
गणिया लब्भइ दीहड़ा,
के दहक अहवा अट्ठ ॥

( કુશળ લાખો કહે છે કે, ઉદય પામતા શત્રુને જે તપાવ્યો ( દબાવ્યો ) નહિ તો (આપણને) ગણ્યાગાંઠ્યા દિવસો ( જીવિત રહેવા માટે ) મળે છે. કાં તો દશ અથવા આઠ. )

લાખાના એ દુહાઓને આજે કચ્છ અને કાઠિયાવાડમાં ચારણોને મોઢે આવા સ્વરૂપે સાંભળીએ છીએ:

પ્રથમ કચ્છી ભાષાની છાંટવાળા બે દુહા લઈએ:

**જટે નમી વડ છાંય, અટે ખોડી ખંભ થિયાં;**
**લંબી કર કર બાંય, ચડે ચૂડાવારિયું.**

× × ×

**એક દિયે, દૂજી લિયે, (આંઉ) ફકરા ડિ' કઢાં;**
**અલ્લા ! એો ડિ' દે, લાખો બારક થિયાં.**

હવે સોરઠી અને ડિંગળ ભાષાની શબ્દછાંટવાળા બે દુહા લઈએ:

**લાખો કે' ગું બારિયો, લીસી છીપરિયાં;**
**હાથ હિલોળે પગ ઘસે, ગહુકે ગોરલિયાં.**

× × ×

**જેડા સખ સરાણિયાં, એડા નહિ રાણા;**
**એક તાણે બીજું ત્રાકવે, ઝડ લાગી નેણાં.**

લાખા ફૂલાણી અને મૂળરાજ સોલંકીની એ લડાઈમાં લાખાના ભાણેજ અને મૂળરાજના ઓરમાન ભાઇ રાખાયશે ભાણેજ અને ભાઇનો અપ્રતિમ ધર્મ બજાવી મરતી વખતે પણ પોતાના મામાની આંખોને સમળીથી બચાવવા માટે કટાર કાઢવા કમ્મર પર હાથ નાંખ્યો, પરંતુ કટારને બદલે આંતરડાંનો લોચો હાથમાં આવ્યો; તે લઈ સમળી ઉપર ફેંક્યો. સમળી ભક્ષ્ય મળતાં ઊડી ગઈ; અને મામાની આંખો બચી ગઇ એ પ્રસંગને અમર કરતો તે કાળના કોઈ ચારણ કવિએ કહેલો એક દુહો અત્યારે આવા સ્વરૂપે સાંભળવામાં આવે છે:

**કર ગો કાટારી, કર ગો કાચોળાં ભણી;**
**વગ કોઇ ના વણસી, રણ ભડતે રાખાશની.**

ચૌદમી સદીમાં રચાયેલ 'प्रबंध–चिंतामणि' ગ્રંથમાંથી ઉદાહરણ રૂપે આપેલ

લાખા ફૂલાણીના દુહાને આધારે ઉપરના દુહા એ દુહાઓનું કંઠોપકંઠે ઊતરી આવેલું હાલનું સ્વરૂપ છે, એ વાતમાં સંદેહ રહેતો નથી.

રાજસ્થાની લોકસાહિત્યના પ્રસિદ્ધ કથાનક 'ઢોલા-મારૂ'નો નાયક ઢોલો, જયપુરના હાલના રાજવંશનો પૂર્વજ હતો. એનો સમય વિ૦સં૦ ૧૦૬૩થી ૧૦૯૩ સુધીનો માનવામાં આવે છે. એ કથાનકમાં પણ જ્યારે મારૂનો સંદેશો મળતાં તેને લેવા માટે ઢોલો નરવરથી પૂંગળ તરફ રવાના થાય છે; ત્યારે રસ્તામાં એક ચારણ મળે છેઃ તેને મારૂના સમાચાર પૂછતાં તેણે કહ્યું કે, ઢોલાજી, બહુ મોડા આવ્યા. મારૂ તો વૃદ્ધ થઇ ગઈ. એ સાંભળીને ઢોલાને બહુ દુઃખ થયું. આગળ ચાલતાં બીસૂ નામે એક બીજો ચારણ મળે છેઃ તેને મારૂના બૂઢાપા વિષે પૂછતાં તે જવાબ આપે છે કે—

डउढ वरस री मारुवी, त्रिहुँ वरसाँ रो कंत।
ऊणरउ जोवन वहि गयउ, तूँ किऊँ जोवनवंत?

(હે ઢોલા! જ્યારે વિવાહ થયો હતો, ત્યારે મારૂ દોઢ વર્ષની હતી; અને તેનો કંથ—તમે ત્રણ વર્ષના હતા. એનું જોબન વીતી ગયું, તો તમે કેવી રીતે યુવાન રહ્યા?)

પછી એ ચારણ મારૂની સુશીલતા, સુંદરતા અને સૌજન્યનું વર્ણન કરે છેઃ

गति गंगा, मति सुरसती, सीता सील सुभाइ।
महिलाँ सिरहर मारुवी, अवर न दूजी काइ॥

(મારૂ ગતિમાં ગંગા, બુદ્ધિમાં સરસ્વતી અને શીલ-સ્વભાવમાં સીતાના સમાન છે. મહિલાઓમાં શિરોમણિ મારૂની તુલનામાં આવે એવી બીજી કોઇ નથી.)

કાશી-નાગરી-પ્રચારિણી-સભાની 'બાલા-બક્ષ-રાજપૂત-ચારણ-પુસ્તકમાળા' માં પ્રસિદ્ધ થયેલા ઢોલા-મારૂ રા દૂહા નામક ગ્રંથના વિદ્વાન્ સંપાદકોએ ઉપરના દુહા પાંચસો વર્ષ જેટલા જૂના—પંદરમી સદી પછી પાઠાંતર પામ્યા સિવાયના—જણાવ્યા છે.

આ દુહાઓને આધારે દશમી અને અગિયારમી સદીના ચારણ કવિઓની ભાષા કેવી હશે, તેનો તો પૂર્ણ નિર્ધાર થઇ શકતો નથી; પરંતુ એ કાવ્યો બહુધા દુહાઓમાં જ હશે, એ નિર્વિવાદ છે.

મહાન્ વૈયાકરણ હેમચંદ્રાચાર્યના વખતમાં સિદ્ધરાજ સોલંકીના દરબારમાં કંકાળણ ભાટડીને હરાવનાર ચારણ કોમની પ્રસિદ્ધ કવિ-બેલડી આણંદ અને કરમાણંદ થઈ ગયા. એમની જોડલીમાં એક વિશિષ્ટતા હતીઃ દુહાની પહેલી પંક્તિ પ્રશ્ન રૂપે આણંદ રચે, અને બીજી પંક્તિમાં કરમાણંદ એનો ઉત્તર આપે. એમણે જ્ઞાન, નીતિ, પ્રેમ અને વહેવાર સમજ રૂપે કહેલા દુહાઓ આજે પણ ગુજરાત, કાઠિયાવાડ અને રાજપૂતાનામાં પ્રસિદ્ધ છે. પરંતુ તે પણ ચારણોની એ કાળની અન્ય રચનાઓની પેઠે લિપિબદ્ધ ન થવાથી આજે લગભગ આવું રૂપ ધરાવતા થયા છેઃ

**આણંદ કહે કરમાણંદા! કાંટો વડો કે કરીર?**
**આશ વળૂંધી સુંદરી, સોંપી દિયો શરીર.**

હેમચંદ્રાચાર્ય એમના પ્રાકૃત વ્યાકરણ (सिद्ध-हैम-शब्दानुशासनના આઠમા અધ્યાય) માં ઉદાહરણ તરીકે આપેલ ચારણોના દુહાઓ પૈકી નીચેનો દુહો એ કવિ-બેલડીનો હોય તેમ અનુમાન થાય છેઃ

विंबाहरि तणु रयणवणु,
　　किउ ठिउ सिरि आणंद!
निरुवम रसु पिएं पिअविजणु,
　　सेस हो दिण्णी मुद्द॥

# "चारण" के नियम



१ 'चारण' वर्ष में चार बार विजयादशमी, वसंतपंचमी, अक्षयतृतीया और रक्षाबंधन पर प्रकाशित होगा।

२ चारण जाति की सर्वांगीण उन्नति के साधक लेखादि के साथ समयानुकूल अन्य विषयों के लेखादि को भी 'चारण' में स्थान होगा।

३ 'चारण' में छपने के लेखादि का सदा काफ़ी हाशिया छोड़कर काग़ज़ के एक ही ओर शुद्ध एवं स्पष्ट लिखा होना जरूरी है। दो लाइनों के बीच में भी जगह काफ़ी होनी चाहिये, ताकि करेक्शन आदि किया जा सके।

४ 'चारण' में छपने के हिंदी भाषा के लेखादि ठा० ईश्वरदान आशिया, ग्राम-मेंगटिया, डा० नाथद्वारा (मेवाड़-राजपूताना) के एवं गुजराती भाषा के लेखादि श्री खेतसिंह नारायणजी मिश्रण (गढवी) ग्राम-मुटेरा, पो० वडावली (उत्तर गुजरात) के पते पर भेजने चाहिये।

५ प्राप्त लेखादि तभी वापस किये जायँगे जब इसके लिये डाक-व्यय प्राप्त होगा।

६ बिना नाम के लेखादि नहीं छापे जायँगे, परंतु कोई अपना नाम न छपवाना चाहें तो वैसा लिख दें।

७ वार्षिक मूल्य दो रुपये होगा और वह सर्वथा अग्रिम लिया जायगा। ग्राहक वी० पी० से 'चारण' न मँगायें, क्योंकि उसमें डाकमहसूल ज्यादा लग जाता है और रुपये मिलने में भी देर होती है। वार्षिक मूल्य सीधे मनीऑर्डर से भेज देने पर ग्राहकों की भी बचत होती है और हम लोगों को भी सुविधा होती है।

८ 'चारण' के ग्राहक बनने एवं वार्षिक मूल्य भेजने आदि प्रबंध-संबंधी लिखापढ़ी आइंदे श्री नारणभाई रोहड़िया, अध्यापक-वखारिया-हाईस्कूल, पो० कलोल (उत्तर गुजरात) के पते पर करनी चाहिये और किसी अंक के न मिलने पर भी उन्हें लिखना चाहिये। इस विषय में प्रकाशक से बिल्कुल लिखापढ़ी न करनी चाहिये।

९ पत्र-व्यवहार के समय ग्राहकों को अपनी ग्राहक-संख्या अवश्य लिखनी चाहिये और जवाब के लिये टिकट भेजना चाहिये।

# श्री किशोर-स्मारक-श्रद्धांजलि-ग्रंथ

---

विद्वद्वर्य स्व० ठाकुर किशोरसिंहजी वार्हस्पत्य, स्टेट हिस्टोरियन-पटियाला गवर्नमेंट, चारण जाति के समुज्ज्वल रत्न थे। आपने संमेलन के मुखपत्र 'चारण' का कुशल संपादन करके चारण जाति ही नहीं, इतिहास-संसार की भी महान् सेवा की है। आप सार्वदेशिक ख्याति के व्यक्ति और इतिहास के उद्भट विद्वान् थे। आपके राजपूत-इतिहास संबंधी सर्वथा मौलिक, गवेषणापूर्ण एवं चिंतनीय विचारों पर भारतीय और विदेशी इतिहासकार मंत्रमुग्ध हैं।

आपका हिन्दी, गुजराती, अपभ्रंश, संस्कृत, पाली, प्राकृत, मागधी आदि भाषाओं पर अद्वितीय अधिकार था। आप अंग्रेजी एवं इतर भाषाओं के विद्वान ही नहीं, डिंगळ भाषा और साहित्य के विशेषज्ञ और उत्कृष्ट कवि थे। आपके स्वर्गवास से चारण जाति ही नहीं, राजस्थान की महान् हानि हुई है, जिसकी पूर्ति निकट भविष्य में होनी कठिन है। चारण जाति के सभ्यों तथा राजस्थानियों का कर्तव्य है कि स्व० विभूति की स्मृति चिर-स्थायी बनाने के लिये वे कुछ ठोस कार्य करें। अतः, अखिल भारतीय चारण-संमेलन और राजस्थान-रिसर्च-सोसाइटी (कलकत्ता) ने निश्चय किया है कि सम्मिलित रूप से उनकी पुण्य स्मृति में एक स्मारक-ग्रन्थ प्रकाशित किया जाय। उस ग्रन्थ में उनके संस्मरण और विविध लेखों तथा कविताओं का संग्रह भी रहे।

ठाकुर साहब के परिचितों, मित्रों और गुणानुरागियों से निवेदन है कि वे उनके संबंध में अपने संस्मरण, श्रद्धांजलियाँ तथा लेख-कविता आदि निम्नलिखित किसी एक पते पर शीघ्र भेजने की कृपा करें।

उक्त निश्चय को सफल बनाने के लिये प्रत्येक चारण और चारणेतर सभ्य से विनम्र प्रार्थना है कि वह इस पुनीत कार्य के लिये यथायोग्य ...त्र आर्थिक सहायता भी करें। ता० १-६-'३९

भवदीय


| शुभकर्ण कविया | रघुनाथप्रसाद सिंहानिया |
|---|---|
| मं०-अ० भा० चा०-संमेलन | मंत्री—राजस्थान-रिसर्च-सोसाइटी |
| रावपुर की हवेली, जोधपुर | ७३ ए, चासाधोबा पाड़ा स्ट्रीट, कलकत्ता |